# प्राक्कथन

वेणीसंहार-नाटक भारतीय विश्वविद्यालयों में संस्कृत में पाठ्यक्रम में प्रायः स्नातक अथवा स्नातकोत्तर उपाधि परीक्षाओं में पाठ्य पुस्तक के रूप में पढ़ाया जाता है। अंग्रेज़ी भाषा में इसके कई उत्तम संस्करण उपलब्ध हैं। इधर स्वाधीनतोत्तर काल में राष्ट्र-भाषा हिन्दी के माध्यम से पठन-पाठन की प्रवृत्ति हो गई है। प्रस्तुत संस्करण के संपादक के देखने में वेणीसंहार का कोई ऐसा हिन्दी संस्करण नहीं आया, जो उच्च कक्षाओं के छात्रों की आवश्यकताओं को पूर्ण करता हो।

वेणीसंहार का वर्तमान हिन्दी-संस्करण विश्वविद्यालयों के छात्रों की आवश्यकताओं को दृष्टि में रखकर तैयार किया गया है। इस संस्करण में मूल-पाठ के सामने हिन्दी-अनुवाद दिया गया है, जिससे पाठक अनायास संस्कृत और हिन्दी का मिलान कर सकें। हिन्दी अनुवाद में शब्दशः अनुवाद पर बल दिया गया है जिससे हिन्दी की सहायता से मूल को हृदयङ्गम किया जा सके। भूमिका में कवि और उनकी कृति का विशद विवेचन किया गया है।

मूल-पाठ को सुबोध बनाने के लिये सहायता के रूप में जगद्धरकृत संस्कृत टीका भी आवश्यकतानुसार परिवर्धित अथवा संक्षिप्त करके दी गई है। कितने ही स्थलों पर संपादक की जगद्धर की व्याख्या से सहमति नहीं है। ऐसे स्थलों पर जगद्धर की टीका में परिवर्तन न करके साथ में अपना अभीष्ट मत भी दे दिया है ऐसे स्थलों का व्याख्यात्मक टिप्पणी में विशेषतया निर्देश कर दिया गया है। पाठ-भेद और उनकी व्याख्या भी टिप्पणी में ही दी गई है।

पाठकों की सहायता के लिये मूल-पाठ और अनुवाद (पृ० २ से २९१ तक) के बाद श्लोकों की वर्णानुक्रम-सूची (पृ० २९२) वेणीसंहार के सुभाषितों का संग्रह (पृ० २९६) तथा नाटक में प्रयुक्त छन्दों के लक्षण स्थल-निर्देश सहित (पृ० २९८) दिये गये हैं।

इस संस्करण को तैयार करने में संपादक ने वेणीसंहार के अंग्रेजी और हिन्दी के सभी उपलब्ध संस्करणों से सहायता ली है, इसलिये वह उन सब संस्करणों के विद्वान् संपादकों के प्रति कृतज्ञ है।

यथाशक्ति प्रयत्न करने पर भी मुद्रण में कुछ अशुद्धियाँ रह गई हैं। इसके लिये हमें खेद है। पाठकों से नम्र प्रार्थना है कि पढ़ना आरम्भ करने से पूर्व अन्त में दिये गये शुद्धि-पत्र में देखकर पाठ शुद्ध कन लेने की कृपा करें।

यदि यह संस्करण अपने पाठकों की आवश्यकताओं की पूर्ति कर सका तो सम्पादक अपने प्रयत्न को सार्थक समझेगा। संपादक को विद्वान् अध्यापकों तथा छात्रों से अग्रिम संस्करण में अभीष्ट सुधारों से लिये सुझाव पाकर अत्यधिक प्रसन्नता होगी।

१८ सितम्बर १६६०
३०१, उर्मिला शास्त्री रोड, मेरठ।

शिवराज शास्त्री

# नाटक के पात्र

## पुरुष-पात्र

| | |
|---|---|
| युधिष्ठिर— | ज्येष्ठ पाण्डव, मुख्य नायक। |
| भीम, अर्जुन— | युधिष्ठिर के अनुज, कुन्ती-पुत्र। |
| नकुल, सहदेव— | युधिष्ठिर के दूसरे अनुज, माद्री-पुत्र। |
| कृष्ण— | अर्जुन का सारथि और सखा, विष्णु का अवतार। |
| धृतराष्ट्र— | कौरव राजकुमारों का पिता, पाण्डवों का चाचा। |
| दुर्योधन— | कौरवों में ज्येष्ठ, कौरव-राज। |
| कर्ण— | दुर्योधन का मित्र, अङ्ग देश का राजा। |
| कृप— | दुर्योधन आदि का गुरु, अश्वत्थामा का मामा। |
| अश्वत्थामा— | द्रोणाचार्य का पुत्र, कृप का भानजा। |
| संजय— | धृतराष्ट्र का सारथि। |
| सुन्दरक— | अङ्गराज कर्ण का सेवक। |
| जयन्धर— | युधिष्ठिर का कञ्चुकी। |
| विनयन्धर— | दुर्योधन का कञ्चुकी। |
| चार्वाक— | मुनिवेषधारी राक्षस, दुर्योधन का मित्र। |
| अश्वसेन— | द्रोणाचार्य का सारथि। |
| रुधिरप्रिय— | पाण्डवों का पक्षपाती एक राक्षस। |
| सूत— | दुर्योधन का सारथि। |
| बुधक, पाञ्चालक— | युधिष्ठिर के सन्देशहर। |

## स्त्री-पात्र

| | |
|---|---|
| द्रौपदी— | (कृष्णा, याज्ञसेनी)—पाण्डववधू, नायिका। |
| बुद्धिमतिका— | द्रौपदी की सखी। |
| चेटी— | द्रौपदी की दासी। |
| भानुमती— | दुर्योधन की पत्नी। |
| सुवदना— | भानुमती की सखी। |

तरलिका— भानुमती की दासी।
गान्धारी— दुर्योधन की माता।
माता— जयद्रथ की माता।
दुःशला— जयद्रथ की पत्नी, दुर्योधन आदि की बहिन।
वसागन्धा— राक्षसी, रुधिरप्रिय की पत्नी।
विहङ्गिका— कौरव पक्ष की दासी।

### कुछ अन्य संकेतित पात्र

भीष्म, द्रोण, अभिमन्यु, बलराम, धृष्टद्युम्न, दुःशासन, जयद्रथ, विदुर, शल्य, आदि।

---

## विषय-सूची



---

# भूमिका

## भाग १—कवि

### (१) भट्टनारायण का जीवन

**संस्कृत कवियों के विषय में विश्वसनीय जानकारी का अभाव**—संस्कृत के कवियों के सम्बन्ध में बहुधा जैसा होता है, वेणीसंहर नाटक के रचयिता भट्टनारायण के विषय में भी वही बात है। भट्टनारायण के जीवन, समय तथा अन्य व्यक्तिगत परिस्थितियों के सम्बन्ध में कोई निश्चित तथा विश्वस्त जानकारी उपलब्ध नहीं है। संस्कृत के प्राचीन कवियों ने अपने विषय में प्रायः मौन रक्खा है।

**भट्टनारायण के विषय में वेणीसंहार की प्रस्तावना से प्राप्त जानकारी**—संस्कृत नाटककारों की प्रायः यह पद्धति रही है कि उन्होंने अपने नाटक की प्रस्तावना में पूर्ववर्ती कवियों और अपने कुल तथा विद्वत्ता आदि का कथन किया है। परन्तु भट्टनारायण ने अपने नाटक की प्रस्तावना में भी अपना कोई विशिष्ट परिचय नहीं दिया है। वेणीसंहार की प्रस्तावना से लेखक के विषय में केवल यही सूचना मिलती है कि यह नाटक किसी 'मृगराजलक्ष्मा' कवि भट्टनारायण की कृति है। यह भट्टनारायण कौन था, कहाँ का रहने वाला था, उसने किस कुल में जन्म लिया था आदि प्रश्नों का हमें उसकी रचना में कोई उत्तर नहीं मिलता।

**भट्टनारायण के सम्बन्ध में वंशानुवर्णनों में उपलब्ध (chronicles) जानकारी**—परन्तु यह कुछ सौभाग्य की बात हैं कि बंगाल के राजाओं के सम्बन्ध में संस्कृत भाषा में निबद्ध कतिपय ऐतिहासिक लेख (chronicles) मिलते हैं, जिनसे किसी भट्टनारायण के विषय में कुछ प्रकाश पड़ता है। यद्यपि यह वंशानु-

वर्णन ऐतिहासिक दृष्टि से बहुत अधिक विश्वसनीय नहीं है, और न ही उनके आधार पर यह निश्चित किया जा सकता है कि उसमें जिस भट्टनारायण का उल्लेख हुआ है: वह वेणीसंहार का रचयिता भट्टनारायण ही है, फिर भी भट्टनारायण के समय के विषय में अन्य प्रमाणों से जिस परिणाम पर पहुँचते हैं, उनका इन ग्रन्थों से समर्थन होता है। इसलिये यह विश्वास किया जा सकता है कि इन लेखों का भट्टनारायण वेणीसंहार का रचयिता हो सकता है। यह स्मरणीय है कि इन ऐतिहासिक लेखों में भट्टनारायण को कहीं भी कवि अथवा किसी नाटक का रचयिता नहीं कहा गया है।

**'क्षितीशवंशावलीचरितम्'** के अनुसार भट्टनारायण मूल रूप में कान्य-कुब्ज का निवासी शाण्डिल्यगोत्रोत्पन्न सारस्वत ब्राह्मण था। वह बंगाल में सेन-वंश के प्रवर्तक 'आदिसूर' के निमन्त्रण पर अन्य चार ब्राह्मणों के साथ कन्नौज से जाकर बंगाल में बस गया था, जहाँ आदिसूर ने उसे कोई वैदिक अनुष्ठान कराने के लिये दक्षिणा में पाँच गाँव दिये थे। धीरे-धीरे यह सम्पत्ति इतनी बड़ी हो गई थी कि भट्टनारायण को एक राजवंश का प्रवर्तक माना जाने लगा था।

परम्परा के अनुसार भट्टनारयण कलकत्ता के वर्तमान 'टैगोर' वंश का आदि पुरुष माना जाता है, परन्तु इसमें लिये कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं है।

'क्षितीशवंशावलीचरित' 'वंगराजघटक', 'राजावली' तथा 'दक्षिणराधीय-घटककारिका' आदि वंशानुवर्णन करने वाले ग्रन्थ इस बात में तो एकमत हैं कि भट्टनारायण अन्य चार ब्राह्मणों के साथ कान्यकुब्ज से गौडदेश बंगाल) आया था। लेकिन भट्टनारायण के कान्यकुब्ज से गौड देश जाने के कारणों के विषय में उनकी अपनी-अपनी अलग कथा है।

क्षितीशवंशावलीचरित के अनुसार आदिसूर शूद्र राजा था, इसलिये बंगवासी वैदिक विद्वानों द्वारा उसके लिये यज्ञ करने से निषेध कर देने का आदिसूर ने कान्यकुब्ज के राजा से योग्य वैदिक ब्राह्मण भेजने की प्रार्थना की थी। दूसरी कथा के अनुसार कभी वंगदेश में अनावृष्टि हुई तो यज्ञ द्वारा वर्षा प्राप्त करने के लिये कान्यकुब्ज से पाँच ब्राह्मण निमन्त्रित किये गये थे। **वङ्गराजघटक'** के अनुसार 'आदिसूर' ऐसा यज्ञ करना चाहता था जिससे भगवान् प्रसन्न हो जाये। उसके राज्य में रहने वाले ब्राह्मण कोई उपाय न बता सके तो उसने कान्यकुब्ज

से पाँच ब्राह्मण बुलाये। एक अन्य कथा के अनुसार बंगदेश पर आने वाली विपत्तियों के लक्षण देखकर 'आदिसूर' ने उनके निवारण के लिये कान्यकुब्ज से पाँच ब्राह्मण बुलवाये। एक अन्य कथा के अनुसार इन ब्राह्मणों ने धार्मिक उत्पीडन के कारण कान्यकुब्ज का त्याग किया था।

**भट्टनारायण की जाति**—कुछ विद्वानों ने भट्टनारायण की जाति के विषय में सन्देह किया है। कुछ लोगों ने वेणीसंहार की प्रस्तावना में भट्टनारायण द्वारा अपने लिये प्रयुक्त '**मृगराजलक्ष्मणः**' शब्द से निर्दिष्ट 'मृगराज' उपाधि में 'सिंह' का संकेत देखकर उसे क्षत्रिय माना है। दूसरे लोग उसके नाम के 'भट्ट' अंश से उसे ब्राह्मण बतलाते हैं। कुछ विद्वानों ने वेणीसंहारगत आन्तरिक प्रमाणों—जैसे, विदूषक पात्र का अभाव, कर्ण तथा अश्वत्थामा के कलह में अश्वत्थामा के प्रति कवि की सहानुभूति और तृतीय अङ्क में राक्षस-राक्षसी के संवाद में '**ब्राह्मणशोणितं खल्वेतद्। गलं दहद्दहत्प्रविशति**' इस संदर्भ द्वारा ब्राह्मण जाति की श्रेष्ठता के प्रति कवि की आस्था आदि—से वेणीसंहार के कवि को ब्राह्मण सिद्ध किया है।

परन्तु तथ्य यह है कि न तो 'मृगराज' उपाधि से भट्टनारायण को क्षत्रिय सिद्ध किया जा सकता है और न ही अन्य दिये गये प्रमाणों से उसे ब्राह्मण सिद्ध किया जा सकता है। '**कवेर्मृगराजलक्ष्मणः**' इत्यादि प्रसङ्ग से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि कवि स्वयं को 'कविसिंह' (कवियों में सिंह के समान) बतलाना चाहता है। दूसरे यदि हम भट्टनारायण के समय में अथवा उसके पूर्वकाल में क्षत्रियों के प्रचलित नामों पर दृष्टि डालें तो पता चलेगा कि उस काल में क्षत्रियों के नाम के अन्त में 'सिंह' प्रायः नहीं आता था। भट्टनारायण के ब्राह्मण होने के पक्ष में वेणीसंहार से दिये गये आन्तरिक प्रमाणों में भी कोई बल नहीं है, क्योंकि उस काल में ब्राह्मण की श्रेष्ठता और अवध्यता आदि के प्रति ब्राह्मण-धर्मावलम्बी प्रत्येक मनुष्य का, चाहे वह किसी भी जाति या वर्ण का था, समान विश्वास था।

किसी विशेष प्रमाण के अभाव में भी, केवल '**क्षितीशवंशावलीचरित**' आदि की परम्परा के आधार पर यह विश्वास किया जा सकता है कि भट्टनारायण जाति से ब्राह्मण था।

**भट्टनारायण के धार्मिक विश्वास**—वेणीसंहार की प्रस्तावना में नान्दी श्लोकों में भट्टनारायण ने 'हरि' 'कंसद्विष्' (कृष्ण) और धूर्जटि (शिव) तीन देवों की स्तुति की है। इसलिये यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता है कि वह शैव था या वैष्णव। वेणीसंहार के प्रथम अङ्क के श्लोक २३ और षष्ठ अङ्क के श्लोक ४३, ४५ और ४६ के आधार पर भट्टनारायण को वैष्णव कहा जाता है। कुछ विद्वान् उसे वैष्णवों में भी पाञ्चरात्र सम्प्रदाय का अनुयायी मानते हैं। परन्तु वेणीसंहार में भीम और युधिष्ठिर के मुख से कृष्ण की दिव्यता के प्रति प्रकट किये गये विश्वास को कवि का अपना विश्वास नहीं माना जा सकता है, क्योंकि महाभारत में भी, जहाँ से नाटक की कथा ली गई है, कृष्ण पाण्डवों की मति में भगवान् ही हैं। दूसरे श्लोक १.२३ और ६.४३, ४५, ४६ में ऐसे किसी सिद्धान्त का उल्लेख नहीं हुआ है, जो एकमात्र पाञ्चरात्र सम्प्रदाय का सिद्धान्त हो। श्लोक ६.४३ से प्रतीत होता है कि वह दार्शनिक सम्प्रदायों में से किसी एक सम्प्रदाय का अनुयायी नहीं था, क्योंकि इस श्लोक में कवि ने सांख्य और वेदान्त के सिद्धान्तों को मिला दिया है।

**भट्टनारायण का पाण्डित्य**—भट्टनारायण का केवल एक ग्रन्थ वेणीसंहार ही उपलब्ध है। इसलिये उसके पाण्डित्य के सम्बन्ध में केवल इसके ही आधार पर विचार बनाया जा सकता है। वेणीसंहार के अध्ययन से पता चलता है कि भट्टनारायण सांख्य, योग और वेदान्त के मन्तव्यों से परिचित थे। भट्टनारायण का महाभारत से अच्छा परिचय था, यह तो इसी से सिद्ध है कि उसने अपने नाटक की कथावस्तु महाभारत से ली है। नाटक में आये शिव, विष्णु तथा कृष्ण और राधा सम्बन्धी उल्लेखों से प्रतीत होता है कि भट्टनारायण को इतिहास, पुराण तथा भागवत आदि शास्त्रों का भी अच्छा ज्ञान था। नाटक में प्रयुक्त विविध छन्दों तथा अलङ्कारों का प्रयोग उसके काव्य-शास्त्र के ज्ञान को प्रकट करता है। नाटचशास्त्र का तो उसने गहन अध्ययन किया प्रतीत होता है। परवर्ती नाटच-शास्त्रकारों ने नाटचाङ्गों के उदाहरण अधिकतर वेणीसंहार और रत्नावली से ही दिये हैं। भट्टनारायण वैदिक कर्मकाण्ड से भली-भाँति परिचित था। प्रचलित परम्परा के अनुसार वह चार

अन्य ब्राह्मणों के साथ यज्ञ कराने के लिये गौड देश गया था। इसकी पुष्टि इस बात से भी होती है कि उसने युद्ध को यज्ञ का रूपक दिया है।[1] छठे अङ्क में युधिष्ठिर द्वारा गुप्तचरों को दिये गये निर्देशों से कवि का अर्थशास्त्र तथा राजनीति सम्बन्धी ज्ञान परिलक्षित होता है। भट्टनारायण का कदाचित् भाषा पर पूर्ण अधिकार नहीं स्वीकार किया जा सकता है। उसकी भाषा अनेक स्थलों पर पाणिनीयव्याकरण से असम्मत है। स्वयं काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति के रचयिता वामन ने वेणीसंहार के तीन स्थलों पर भट्टनारायण के प्रयोगों को व्याकरणसम्मत सिद्ध करने का प्रयत्न किया है।[2] यह निश्चय से नहीं कहा जा सकता है कि वेणीसंहार में व्याकरण-सम्बन्धी अशुद्धियाँ भट्टनारायण के असामर्थ्य के कारण हुई है अथवा प्रचलित प्रयोग-पद्धति (Colloquialism) अपनाने के कारण अथवा महाभारत के प्रभाव से।

## (२) भट्टनारायण का समय

**भट्टनारायण का समय निश्चित करने में आन्तरिक साक्ष्य का अभाव**—जब कोई लेखक अपने समय के विषय में कोई साक्षात् उल्लेख नहीं करता है तो उसका समय निश्चित करने के लिये दो उपाय अपनाये जाते हैं—प्रथम यह देखा जाता है कि क्या लेखक ने किसी पूर्ववर्ती लेखक अथवा घटना का उल्लेख किया है जिससे उसके काल की पूर्व-सीमा निर्धारित की जा सके। दुर्भाग्य से भट्टनारायण ने वेणीसंहार में कोई ऐसा संकेत नहीं दिया है जिससे निश्चित रूप से यह जाना जा सके कि उसके समय की पूर्व सीमा क्या हो सकती है।

**भट्टनारायण का समय निश्चित करने में बाह्य साक्ष्य**—दूसरा उपाय यह है कि यह देखा जाय कि उस लेखक या उनकी कृति का किन परवर्ती

---

१ वेणीसंहार १/२५

२ सुभ्रु किं संभ्रमेण' २·१९ (इस संस्करण में 'भीरु किं संभ्रमेण' पाठ अपनाया गया है); 'संयमयितुमारब्धः' (इस संस्करण में 'सयन्तुमारब्धः' पृ० ३४); 'पतितं वेत्स्यसि क्षितौ' (इस संस्करण में 'पतितं द्रक्ष्यसि क्षितौ' ३/४१)।

लेखकों ने उल्लेख किया है अथवा उसकी कृति में वर्णित किसी घटना विशेष का कथन किया है अथवा उसके किसी अंश को उद्धृत किया है। इस प्रकार किसी लेखक या कृति का समय निर्धारित करने के उपाय को वाह्य साक्ष्य कहते हैं। इस प्रकार के साक्ष्य से किसी लेखक अथवा कृति के समय की उत्तर सीमा निर्धारित हो जाती है। सौभाग्य से भट्टनारायण के समय की उत्तर सीमा निर्धारित करने के लिये पर्याप्त सामग्री उपलब्ध है। काव्यालङ्कार-सूत्रवृत्तिकार वामन ने अपने ग्रन्थ में कितने ही उदाहरण वेणीसंहार से लिये हैं और वेणीसंहार के कुछ प्रयोगों को व्याकरणसम्मत सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। ध्वन्यालोककार आनन्दवर्धन, दशरूपक के टीकाकार धनिक, काव्य-प्रकाश के रचयिता मम्मट, सरस्वती-कण्ठाभरण के लेखक भोजदेव तथा दूसरे अलङ्कारशास्त्रियों ने अपने ग्रन्थों में गुण दोष, अलङ्कार तथा सन्ध्यङ्ग आदि के अनेक उदाहरण वेणीसंहार से लिये है। जिन लेखकों ने वेणीसंहार को उद्धृत किया है, उनमें सबसे प्राचीन काव्यसूत्रालङ्कारवृत्ति का रचयिता वामन है। वामन का समय ईसा की आठवीं शताब्दी का मध्य भाग कहा जाता है। काश्मीरी पण्डितों में प्रचलित परम्परा के अनुसार यह वामन काश्मीर के राजा जयापीड (७७९–८१३ ई०) का मन्त्री था। वामन ने अपने ग्रन्थ में भवभूति कवि को भी उद्धृत किया है। भवभूति कान्यकुब्ज के राजा यशोवर्मा के आश्रित था जिसे ७४० ई० के लगभग काश्मीर नरेश मुक्तापीड ललितादित्य ने परास्त किया था। इसलिये काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति का लेखक वामन आठवीं शताब्दी के प्रथम भाग के पश्चात् ही रहा होगा। काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति और काशिकावृत्ति के लेखक वामन एक नहीं हो सकते, क्योंकि काशिका का समय ६५० ई० से बाद नहीं हो सकता हैं।[1] इसलिये भट्टनारायण का समय ईसा की आठवीं शताब्दी के मध्य भाग से पूर्व होगा। लेकिन वह वामन से कितने पहले हुआ है, यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता है।

ग्रिल महोदय ने भट्टनारायण का समय ईसा की छठी या सातवीं शताब्दी माना है। कुछ लोग प्राचीन परम्परा पर विश्वास करके भट्टनारायण को सेनवंश के प्रवर्तक आदिसूर का समकालीन मानते हैं और आदिसूर का

---

१ देखिये, मैक्डानल : हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिट्रेचर पृ० ४३ और ४३२।

समय ईसा से पूर्व ३०० वर्ष मानते हैं। **प्रो० विल्सन** ने वेणीसंहार का समय ईसा की ८वीं या ९वीं शताब्दी माना है। उनके मत का आधार यह है कि अबुलफ़जल के अनुसार आदिसूर ईसा की १३वीं शताब्दी में वर्तमान राजा बलालसेन से पूर्व २३ वाँ राजा था, यदि मध्यवर्ती राजाओं के राज्यकाल की अवधि ३०० वर्ष मान ली जाय तो आदिसूर का समय ८वीं या ९वीं शताब्दी मानना उचित ही होगा। कनिंघम महोदय ने सेनवंश का शासन-काल ६५०—११०८ ई० माना है। एक अन्य श्रोत के अनुसार भी आदिसूर का समय, यदि आदिसूर और शूरसेन एक ही व्यक्ति हो तो, ६५० ई० के आसपास सिद्ध होता है। ह्वान्त्सांग के वर्णन के अनुसार शूरसेन नेपाल के राजा अंशुवर्मन् (६४४—६५२ ई०) की बहिन भोगवती का पति था। इसलिये आदिसूर और परिणाम-स्वरूप, भट्टनारायण का समय ७वीं शताब्दी का उत्तर भाग माना जा सकता है। भट्टनारायण सम्भवतः भवभूति का समकालीन रहा हो।

भट्टनारायण बाण का परवर्ती प्रतीत होता है। बाणभट्ट ने हर्षचरित की प्रस्तावना में पूर्ववर्ती कवियों के उल्लेख में भट्टनारायण और भवभूति का कथन नहीं किया है। इसलिये सम्भव है कि भट्टनारायण बाण के पश्चात् हुआ हो। दूसरे, भट्टनारायण की भाषा और शैली से भी यही प्रतीत होता है कि वह बाण का परवर्ती था।

इस प्रकार भट्टनारायण का समय कहीं ६५० ई० और ७५० ई० के मध्य मानना बिल्कुल उचित और सम्भव प्रतीत होता है।

## (३) भट्टनारायण की रचनायें

भट्टनारायण की इस समय केवल एक कृति वेणीसंहार उपलब्ध है। परन्तु सुभाषित-संग्रहों में भट्टनारायण के नाम से उद्धृत कुछ ऐसे श्लोक मिलते हैं, जो वेणीसंहार में नहीं पाये जाते। इसलिये यह सम्भव है कि भट्टनारायण की कोई अन्य रचनायें भी रही हों। **प्रो० गजेन्द्रगडकर** ने किसी हरिशर्मा द्वारा प्रतिलिपि की गई दशकुमारचरित की एक पाण्डुलिपि के आधार पर भट्टनारायण को दशकुमारचरित की पूर्वपीठिका का रचयिता माना है।[1]

---

१ ए. बी. गजेन्द्रगडकर, दी वेणीसंहार : ए क्रिटिकल स्टडी, पृ० २१, २२।

पाण्डुलिपियों की एक सूची में 'जानकीहरण' नाम के एक नाटक को भट्टनारायण की रचना वतलाया गया है।[1]

परन्तु यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता है कि सुभाषित-संग्रहों में जिस भट्टनारायण के नाम से श्लोक उद्धृत किये गये हैं, पाण्डुलिपियों की सूची में जिस भट्टनारायण को जानकीहरण नाटक का रचयिता कहा गया है और हरिशर्मा ने जिस भट्टनारायण को दशकुमारचरित की पूर्वपीठिका का रचयिता कहा है, वह सब भट्टनारायण वही हैं, जो वेणीसंहार का लेखक भट्टनारायण है। इसलिये भट्टनारायण सम्वन्धी ज्ञान की वर्तमान दशा में हमें केवल भट्टनारायण की एकमात्र कृति वेणीसंहार से ही सन्तुष्ट रहना चाहिये।

## (४) संस्कृत-साहित्य में भट्टनारायण का स्थान

**भट्टनारायण प्राचीन आलोचकों की दृष्टि में**—जैसा की पहले संकेत किया जा चुका है, प्राचीन अलङ्कार-शास्त्रियों ने गुण, दोष, अलङ्कार तथा नाटयङ्गों के सिद्धान्तों के उदाहरण के लिये प्रायः भट्टनारायण के वेणीसंहार का आश्रय लिया है। इससे प्रतीत होता है कि प्राचीन आलोचक उसकी कृति से अत्यधिक प्रभावित थे। साथ ही यह भी सत्य है कि प्राचीन आलोचकों ने जैसे भास, कालिदास आदि प्राचीन कवियों की मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है, उस प्रकार भट्टनारायण की प्रशंसा में किसी का मुख नहीं खुला है, प्रत्युत मम्मट आदि काव्यालोचकों ने उसकी कृति में दोष प्रदर्शित करके उसकी निन्दा की है।

**भट्टनारायण अपनी दृष्टि में**—भट्टनारायण ने अपने विषय में कोई विशिष्ट सूचना नहीं दी है। लेकिन वेणीसंहार की भूमिका से जो सूचना मिलती है, उससे प्रतीत होता है कि उसे अपने काव्य पर गर्व था। उसने स्वयं को 'कवेर्मृगराजलक्ष्मणः' कहा है। यदि वेणीसंहार के कुछ संस्करणों में छठे अङ्क के अन्त में पाया जाने वाला श्लोक, जिसमें कवि ने कालचक्र को उपालम्भ दिया है भट्टनारायण की ही रचना हो तो प्रकट है कि उसे विपरीत परिस्थितियों

---

१ ए. बी. गजेन्द्रगडकर, दी वेणीसंहार; ए क्रिटिकल स्टडी, पृ० २३।

में भी अपने इस 'महान् प्रबन्ध' की अमरता की कामना थी।[1]

**भट्टनारायण कवि के रूप में**—भट्टनारायण ने अपने नाटक वेणीसंहार में किसी एक रीति का अनुसरण न करके भाव और परिस्थिति के अनुसार गौडी और वैदर्भी दोनों रीतियों का उपयोग किया है। यद्यपि अनेक आलोचकों ने कथावस्तु की शिथिलता और संवादों की नीरसता तथा उनकी भाषा की क्लिष्टता के कारण वेणीसंहार की कटु आलोचना की है, परन्तु उसके कवि-पक्ष की श्लाघ्यता के विषय में सभी एकमत हैं। भट्टनारायण के काव्य में ओज, शक्ति, गति तथा प्रभावोत्पादकता है। उसकी भाषा में बाँकापन है, जिससे वह भाव और रस के अनुरूप ढल जाती है। भट्टनारायण वीर, वीभत्स, करुण और शृङ्गार रस की अभिव्यक्ति में पूर्ण रूप से सफल रहा है। वीररस में उसकी पदयोजना समासबहुल और ओजपूर्ण है।

भट्टनारायण की एक अन्य विशेषता यह है कि वह ध्वनि और अर्थ की योजना की कला में निपुण था। उसकी अक्षरयोजना भाव के अनुरूप होती है। '**चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघात**...' इत्यादि श्लोक में संयुक्त अक्षरों की योजना भीम के क्रोध और उत्साह को प्रकट करने में सर्वथा सफल रही है। इसी प्रकार '**मन्थायस्तार्णवाम्भः**...' इत्यादि श्लोक में अक्षरों की योजना ऐसी है कि पाठक को दुन्दुभि के बजने की अनुभूति होने लगती है।

भट्टनारायण ने छन्दों का भी समुचित प्रयोग किया है। '**कुरु घनोरु पदानि शनैः शनैः** २/२० में द्रुतविलम्बित, **अद्यैवावां रणमुपगतौ** इत्यादि ४/१५ में मन्दाक्रान्ता तथा '**ममहिवयसा दूरेणाल्पः** इत्यादि ६/२४ में हरिणी छन्द का प्रयोग परिस्थिति और भावों की प्रभावपूर्ण अभिव्यक्ति में अत्यधिक सहायक हुआ है।

भट्टनारायण ने अनेकविध अलङ्कारों का भी समुचित प्रयोग किया है। साभिप्राय पदों और काकु के प्रयोग के लिये भट्टनारायण विशेष रूप से

---

१. काव्यालापसुभाषितव्यसनिनस्ते राजहंसा गता—
स्ता गोष्ठ्यः क्षयमागता गुणलवश्लाघ्यास्तु वाचः सताम्।
सालङ्कारसप्रसन्नमधुराकाराः कवीनां गिरः
प्राप्ता नाशमयं तु भूमिवलये जीयात्प्रबन्धो महान्॥

उल्लेखनीय है। भट्टनारायण ने अर्थान्तरन्यास अलङ्कार का भी अच्छा प्रयोग किया है। उसके कुछ अर्थान्तरन्यास तो कालिदास के अर्थान्तरन्यासों के समान संग्रहणीय हैं। उसने संस्कृत साहित्य को अनेक सूक्तियाँ भी दी हैं, जो अवसर पर उद्धृत किये जाने पर वक्ता के वचन को गौरव प्रदान कर सकती हैं। (देखिये, पृ० २९६)

**भट्टनारायण नाटककार के रूप में**—नाटककार के रूप में भट्टनारायण को सफल नहीं कहा जा सकता है। भट्टनारायण का सबसे बड़ा दोष यह है कि उसने अपने नाटक की कथावस्तु का आधार महाभारत की विस्तृत तथा प्रसिद्ध कथा को बनाया। महाभारत की कथा को नाटक के कलेवर में सीमित करने के लिये उसे वर्णनात्मक शैली का आश्रय लेना पड़ा। जिससे उसमें गतिहीनता तथा शिथिलता आ गई। दूसरे अपने युग के प्रभाव के कारण उसने दीर्घ-समासयुक्त शैली का आश्रय लिया विशेषकर गद्यमय संवादात्मक भाग में, जिसके कारण उसकी भाषा नाटक के उपयुक्त नहीं रही। भट्टनारायण का एक अन्य दोष वर्णनों तथा पात्रों के चित्रण में अनुपात का अभाव है, जिससे नाटकीय प्रभाव नष्ट हो गया है।

इन दोषों के रहते हुए भी वेणीसंहार को एकदम असफल कृति नहीं कहा जा सकता। भट्टनारायण चरित्र-चित्रण करने में, जो नाटक का एक आवश्यक गुण माना जाता है, पूर्ण सफल रहा है। उसके पात्र महाभारत की जनप्रिय कथा के लोक विख्यात व्यक्ति हैं। इसलिये भट्टनारायण की यह सीमायें थी कि वह अपने पात्रों को अपने नाटक की कथावस्तु के अनुरूप यथेच्छ चित्रित नहीं कर सकता था। फिर भी उसके चरित्र-चित्रण में विशदता, सजीवता है।

वेणीसंहार के तीसरे अङ्क में भट्टनारायण को नाटकीय व्यापार की दृष्टि से सर्वाधिक सफलता मिली है। अश्वत्थामा और कर्ण का वाक्कलह नाटकीय व्यापार के लिये पर्याप्त अवसर प्रदान करता है। (आगे 'वेणीसंहार की समीक्षा देखिये)

**भट्टनारायण पर पूर्ववर्ती कवियों का प्रभाव**—भट्टनारायण अवश्य ही अपने पूर्ववर्ती कवियों के काव्य से परिचित रहा होगा और इनका भट्ट-

नारायण पर प्रभाव पड़ा होगा। लेकिन भट्टनारायण की रचना पर पूर्ववर्ती कवियों का कोई प्रभाव लक्षित नहीं होता।

**भट्टनारायण की अन्य कवियों से तुलना**—यह स्पष्ट है कि भट्टनारायण में कालिदास जैसी स्वाभाविकता तथा सरसता, बाण जैसा परिष्कार और भवभूति जैसी उदात्तता नहीं है। भट्टनारायण को कला की दृष्टि से हर्षवर्धन का समकक्ष भी नहीं कहा जा सकता। भट्टनारायण को द्वितीय श्रेणी का ही कवि तथा नाटककार कहा जा सकता है। भट्टनारायण की तुलना मुद्राराक्षस के रचयिता विशाखदत्त से की जा सकती है। इन दोनों की भाषा में ओज तथा गति है। समय की दृष्टि से भट्टनारायण भवभूति के समीप है। शैली की कृत्रिमता के विचार से भी भट्टनारायण और भवभूति में समानता है, लेकिन काव्यकला की दृष्टि से भट्टनारायण की भवभूति से कोई तुलना नहीं हो सकती। प्रकृति की भव्यता और मानव-हृदय के चित्रण में भट्टनारायण में भवभूति जैसी सिद्धहस्तता नहीं पाई जाती है।

---

# भाग २—वेणीसंहार

## (१) वेणीसंहार की कथावस्तु

**पूर्वकथा**—कौरव और पाण्डव हस्तिनापुर के राजवंश से सम्वद्ध राजकुमार थे। पाण्डु की अकाल मृत्यु के पश्चात् उसका नेत्रहीन भाई धृतराष्ट्र हस्तिनापुर के राजसिंहासन पर आसीन हुआ था। इसलिये उत्तराधिकार के विवादास्पद होने के कारण उभयपक्षी राजकुमारों में शैशवकाल से ही स्पर्धा और ईर्ष्या प्रारम्भ हो गई थी। कौरवों में ज्येष्ठ दुर्योधन छल-वल से किसी भी प्रकार पाण्डव राजकुमारों को राजच्युत करना चाहता था। पाण्डवों ने इन्द्र-प्रस्थ में अपना नया राज्य स्थापित कर लिया था। लेकिन दुर्योधन ने अपने मामा शकुनी की सहायता से पाण्डवों में ज्येष्ठ युधिष्ठिर को द्यूत-क्रीडा में पराजित करके अन्य पाण्डवों को और उसकी पत्नी द्रौपदी को अपना दास वना लिया था। भरी राजसभा में द्रौपदी के वस्त्र तथा केश खींचकर उसे अपमानित किया गया और पाण्डवों को १३ वर्ष तक वन में अज्ञातवास में रहने के लिये विवश किया गया।

वनवास को जाते समय पाण्डवों ने कौरव राजकुमारों से प्रतिशोध लेने की प्रतिज्ञा की। पाण्डव राजकुमारों में वलिष्ठ पवन-पुत्र भीम ने प्रतिज्ञा की थी कि वह दु:शासन के वक्षस्थल से रुधिर का पान करेगा और दुर्योधन की जंघाओं को तोड़कर उसके रुधिर से द्रौपदी की खुली वेणी को बाँधेगा। यह नाटक जैसाकि इसके शीर्षक 'वेणीसंहार' से स्पष्ट है, द्रौपदी की खुली वेणी के संहार (बाँधने) की घटना से सम्वद्ध है।

वनवास की शर्तें पूरी कर लेने के वाद युधिष्ठिर कृष्ण को दूत वनाकर सन्धि के लिये दुर्योधन के पास भेजता है। इस समाचार को सुनकर भीम तथा द्रौपदी दोनों ही रुष्ट होते हैं, क्योंकि वे दोनों कौरवों को पराजित करके अपने अपमान का वदला लेना चाहते हैं। यहीं से नाटक आरम्भ होता है।

**प्रथम अङ्क**—मङ्गलाचरण के पश्चात् सूत्रधार श्लिष्ट पद्य द्वारा इस वात की सूचना देता है कि पाण्डव तथा कौरवों में सन्धि कराने के लिये भगवान् कृष्ण स्वयं दूत वनकर गये हैं। सूत्रधार के इस वचन को लेकर ही क्रुद्ध भीमसेन का

प्रवेश कराया गया है, जो पाण्डवों को लाक्षागृह में जलाने वाले, विष देने वाले तथा द्रौपदी के वस्त्र एवं केशों को खींचने वाले कौरवों के साथ सन्धि नहीं करना चाहता। भला उसके जीवित रहते अपकारी कौरव स्वस्थ कैसे रह सकते हैं?

प्रस्तावना के बाद नेपथ्य से इस उक्ति को दोहराता हुआ भीम सहदेव के साथ क्रोध की मुद्रा के मञ्च पर प्रविष्ट होता है। सहदेव सूत्रधार के वचन का भीम का अनुकूल अर्थ बतलाकर उसे शान्त करना चाहते हैं, परन्तु भीम को इस बात पर विश्वास नहीं होता कि धर्मराज और उसके भाई कौरवों का अहित चाहेंगे। उसे अपने बड़े भाई की सहनशीलता और निस्तेजस्विता पर दुःख होता है और वह बड़े भाई की आज्ञा के उल्लङ्घन का पाप स्वीकार करके भी कौरवों का विनाश करने के लिये एक दिन के लिये उन सबसे पृथक् हो जाना चाहता है। वह आयुध धारण करने के लिये शस्त्रागार की ओर जाना चाहता है परन्तु क्रोध के आवेश में द्रौपदी की चतुःशाला में पहुँच जाता है।

द्रौपदी को उसी दिन दुर्योधन की पत्नी भानुमति के हाथों नये अपमान का घूंट पीना पड़ा था। द्रौपदी, सुभद्रा आदि सपत्नियों के साथ माता गान्धारी की पाद-वन्दना करने के लिये गई थी। वहाँ भानुमति ने हंसकर द्रौपदी से कहा था कि 'उसने सुना है पाण्डव लोग पाँच गाँव लेकर सन्धि कर रहे हैं इसलिये द्रौपदी को अपने केश बाँध लेने चाहियें।' द्रौपदी की सखी के मुख से द्रौपदी के इस नये अपमान को जानकर भीमसेन का क्रोध और भी भड़क उठता है। भीम और द्रौपदी दोनों ही सन्धि के प्रस्ताव से रुष्ट हैं। भीम द्रौपदी को सान्त्वना देता है कि वह अवश्य ही अपनी फड़कती हुई भुजाओं से घुमाई गई भारी गदा के आघात से दुर्योधन की जाँघों को चूर्ण करके उसके गाढ़े और चिकने रुधिर से लाल हुए हाथों से उसके केशों को संवारेगा।

इस बीच नेपथ्य में नगाड़े की ध्वनि होती है और घबराया हुआ कञ्चुकी भीमसेन को सूचित करता है कि दुरात्मा दुर्योधन ने भगवान् वासुदेव को बाँधने का प्रयत्न किया, परन्तु भगवान् अपने विश्वरूप से पराभूत करके और सन्धि के प्रयत्न में असफल होकर शिविर में वापिस लौट आये हैं।

इस घटना से असन्तुष्ट होकर युधिष्ठिर ने कौरवों के विरुद्ध युद्ध की घोषणा कर दी है। रणदुन्दुभि का शब्द सुनकर भीम प्रसन्न होता है। भीम तथा सहदेव युद्धभूमि में जाने के लिये द्रौपदी से विदा लेते हैं। द्रौपदी उनके मङ्गल की कामना करती है और प्रार्थना करती है कि वह युद्धभूमि से लौटकर उसे पुनः सान्त्वना दें और क्रोधावेश के कारण युद्धभूमि में अपने शरीर की उपेक्षा न करें। इस पर भीमसेन पाण्डवों की युद्ध-निपुणता से द्रौपदी को आश्वस्त करता है।

**द्वितीय अङ्क**—युद्ध आरम्भ हो चुका है। भीष्म तथा अभिमन्यु आदि कुछ प्रमुख योद्धा मारे जा चुके हैं। भानुमती अपने पति की विजय-मङ्गल कामना से व्रत करना चाहती है। उसने रात्रि में दुःस्वप्न देखा है, जिससे वह आशङ्कित है। सखी के आग्रह पर वह दुःस्वप्न को सुनाती है, जिससे देवता प्रशंशन आदि उपायों द्वारा उनका शमन किया जा सके। स्वप्न में उसने देखा कि नकुल ने सौ सर्पों को मार डाला है। इसके द्वारा नाटककार ने भावी घटना की सूचना दी है। राजा छिपकर भानुमति के स्वप्न के विषय में सुनता है। पहले तो वह भी शङ्कित होता है, पर बाद में शंका हट जाती है। सूर्य की पूजा करती हुई भानुमति की दासी ज्यों की किसी दूसरी परिचर्या में व्यस्त है, वह अर्घ्यपात्र लेकर रानी के सम्मुख उपस्थित हो जाता है। सूर्य-पूजा के बाद ही झंझावात आता है, और दुर्योधन तथा भानुमति राजमहल में चले जाते हैं। यहाँ उनमें प्रेमलाप होता है। इसी बीच जयद्रथ की माता आकर यह खबर देती है कि अभिमन्यु के वध से दुःखी अर्जुन ने जयद्रथ का वध करने की प्रतिज्ञा की है। राजा को जयद्रथ की रक्षा का उपाय करना चाहिये। दुर्योधन उसके भय को दूर करने तथा युद्ध के लिये प्रस्थान करता है।

**तृतीय अङ्क**—इस अङ्क के प्रवेशक में राक्षस-राक्षसी के द्वारा युद्ध-भूमि की भीषणता और द्रोण के वध की सूचना दी जाती है। इसी अंक में पितृ-वध के शोक से संतप्त क्रुद्ध अश्वत्थामा का प्रवेश होता है। कृपाचार्य अश्वत्थामा को सान्त्वना देते हैं। इधर कर्ण दुर्योधन को यह समझा देता है कि द्रोण ने स्वयं लड़ना छोड़ दिया था, और इसीलिये वे मारे गये। द्रोण अश्वत्थामा को समस्त पृथ्वी का राजा बनाना चाहते थे और अब अश्वत्थामा के मारे

जाने से वृद्ध ब्राह्मण द्रोण का शस्त्रग्रहण करना व्यर्थ है । यह सोचकर ही द्रोण ने दुखी होकर शस्त्र-त्याग किया था । इसी बीच कृप और अश्वत्थामा दुर्योधन के पास आते हैं और अश्वत्थामा दुर्योधन से उसे सेनापति बना देने को कहता है, जिससे वह पिता की मृत्यु का बदला ले सके । पर दुर्योधन ने कर्ण को सेनापति बनाने का वचन दिया है । अश्वत्थामा और अधिक क्रुद्ध होता है, कर्ण और अश्वत्थामा में वाग्युद्ध होता है । अश्वत्थामा तब तक के लिये शस्त्र न उठाने की प्रतिज्ञा करता है जब तक कर्ण जीवित रहेगा । इसी बीच नेपथ्य से भीम की गर्वोक्ति सुनाई देती है कि दुःशासन उनके भुजपञ्जर में आबद्ध हो गया है, और वह उसका खून पीने जा रहा है, यदि कोई कौरव रक्षा कर सके तो करे । दुःशासन की विपत्तिगत अवस्था को सुनकर अश्वत्थामा शस्त्र ग्रहण करना चाहता है, पर आकाशवाणी के द्वारा अश्वत्थामा को यह चेतावनी दी जाती है कि उसे अपनी प्रतिज्ञा को खण्डित नहीं करना चाहिये । अश्वत्थामा को इस बात का दुःख है कि वह दुःशासन की रक्षा नहीं कर पाता और देवता भी पाण्डवों के पक्षपाती है ।

**चतुर्थ अङ्क**—दुर्योधन का सारथि युद्ध में आहत और मूर्च्छित दुर्योधन को युद्धस्थल से दूर ले जाकर उसके रथ को एक वट-वृक्ष की छाया में खड़ा कर देता है । चेतना प्राप्त होने पर दुर्योधन को दुःशासन के वध का पता चलता है । कर्ण का सेवक सुन्दरक दुर्योधन को खोजता हुआ वहाँ पहुँचता है और उसे कर्ण के पुत्र वृषसेन के वध की सूचना देता है और युद्धस्थल की गतिविधि से अवगत कराता है । सुन्दरक उसे पुत्र-वध से निराश और क्रुद्ध होकर प्राणों का मोह त्याग कर युद्धभूमि को जाते हुये कर्ण का सन्देश देता है । दुर्योधन भी अपने मित्र अङ्गराज कर्ण की सहायता के लिये पुनः युद्धभूमि के लिये प्रस्थान करना चाहता है किन्तु इसी बीच धृतराष्ट्र और गान्धारी वहाँ आ पहुँचते हैं ।

**पञ्चम अङ्क**—पुत्रों के विनाश से व्याकुल हुए धृतराष्ट्र और गान्धारी दुर्योधन को पाण्डवों से सन्धि कर लेने के लिये समझाते हैं, परन्तु दुर्योधन इसके लिये तैयार नहीं होता । वह पाण्डवों से अपने भाई दुःशासन का प्रतिशोध लेना चाहता है । इस पर धृतराष्ट्र गुप्त उपाय द्वारा पाण्डवों का वध

करने का सुझाव देता है, परन्तु अभिमानी दुर्योधन इसे भी स्वीकार नही करता है।

इसी बीच कर्ण के निधन की सूचना मिलती है और दुर्योधन लड़ने को जाने की तैयारी करता है। तभी भीम और अर्जुन रणभूमि में दुर्योधन को न पाकर ढूंढते हुये वहाँ पहुंच जाते हैं। भीम धृतराष्ट्र और गान्धारी को प्रणाम करते समय कटूक्तियों का प्रयोग करता है। दुर्योधन भीम को फटकारता है और दोनों में वाग्युद्ध होता है। दुर्योधन भीम को द्वन्द्व-युद्ध के लिये ललकारता है, किन्तु अर्जुन भीम को रोकता है। इसी बीच नेपथ्य से भीम और अर्जुन के लिये युधिष्ठिर की आज्ञा सुनाई पड़ती है कि अब युद्ध समाप्ति का समय हो गया है इसलिये सेनायें वापिस लौटा ली जायें। अतः युधिष्ठिर की आज्ञा का पालन करने के लिये वह वापिस लौट पड़ते हैं।

भीम और अर्जुन के वापिस लौटते-लौटते उस स्थान पर अश्वत्थामा भी पहुंच जाता है। धृतराष्ट्र दुर्योधन को अश्वत्थामा का उठकर स्वागत करने का सुझाव देता है। अश्वत्थामा आते ही दुर्योधन के मित्र कर्ण की निन्दा करने लगता है जिस पर दुर्योधन उससे रूष्ट होकर उपालम्भ करता है कि अश्वत्थामा ने कर्ण के वध की ही प्रतीक्षा क्यों की; उसके वध की भी प्रतीक्षा कर लेवे, क्योंकि दुर्योधन और कर्ण में कोई अन्तर नहीं है। इस पर अश्वत्थामा अपमानित होकर चला जाता है, परन्तु धृतराष्ट्र उसके प्रति अपने और गान्धारी के वात्सल्य की तथा उसके पिता के अपमान की याद दिलाकर भ्रातृशोक से विक्षिप्त चित्त दुर्योधन की बात का बुरा न मानने का संजय द्वारा सन्देश भेजता है।

**षष्ठ अङ्क**—अङ्क के प्रारम्भ में युधिष्ठिर को चिन्तित अवस्था में दिखलाया गया है। भीम ने प्रतिज्ञा की है कि वह आज दुर्योधन का वध करके अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करेगा अन्यथा स्वयं आत्मघात कर लेगा। यह समाचार जानकर दुर्योधन चुपचाप एक जलाशय में जाकर छिप गया। वहुत खोज पर भी उसका पता न लगने से युधिष्ठिर अत्यधिक चिन्तित है। इसी समय एक पुरुष आकर सूचना देता है कि दुरात्मा दुर्योधन का पता लग गया है, दुर्योधन और भीम का गदा युद्ध हो रहा है। इस युद्ध में भीम की विजय निश्चित है। इसलिये कृष्ण भगवान् ने संदेश भेजा है कि युधिष्ठिर राज्याभिषेक की तैयारी करें और द्रौपदी अपने वेणी-संहार का उत्सव मनाये।

राज्याभिषेक की तैयारी के लिये पुरोहितों तथा अन्य कर्मचारियों को आज्ञा दे दी जाती है, परन्तु इसी समय घटनायें एक नया मोड़ ले लेती हैं। दुर्योधन का एक मित्र चार्वाक नाम का राक्षस मुनि का वेश धारण करके युधिष्ठिर के पास आता है। वह इस बात का ढोंग रचाता है कि वह भीम और दुर्योधन का गदायुद्ध देखकर समन्तपञ्चक से आ रहा है, उसे इस बात का दुःख है कि शरद् ऋतु की प्रचण्ड धूप के कारण वह अर्जुन और दुर्योधन के गदायुद्ध को पूरा नहीं देख सका है। युधिष्ठिर, अर्जुन और दुर्योधन के गदा-युद्ध की बात सुनकर चौंकता है। अधिक पूछने पर पता चलता है कि कृष्ण के भाई बलराम द्वारा दुर्योधन को गुप्त संकेत कर देने पर गदायुद्ध में भीम मारा गया है। युधिष्ठिर और द्रौपदी शोकाभिभूत हो जाते हैं और मरने को तैयार होते हैं। चार्वाक चुपके से चिता तैयार करके उसे प्रज्वलित करने के लिये वहाँ से चला जाता है।

इसी बीच नेपथ्य में कोलाहल सुनाई पड़ता है। युधिष्ठिर इसे दुर्योधन का आगमन समझता है। द्रौपदी छिपने की चेष्टा करती है। रुधिर से लथपथ शरीर वाला भीम मञ्च पर आता है और द्रौपदी के केशों को बाँधने के लिये उसे पकड़ लेता है। युधिष्ठिर उसे दुर्योधन समझकर लड़ना चाहता है। अन्त में वास्तविकता का पता चलता है। द्रौपदी प्रसन्नता से वेणी बाँधती है। वासुदेव और अर्जुन मञ्च पर आते हैं। चार्वाक नकुल द्वारा पकड़ लिया जाता है। युधिष्ठिर, भीम और अर्जुन का आलिङ्गन करके हर्षित होते हैं और भगवान् कृष्ण के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं। अन्त में भरतवाक्य के साथ नाटक समाप्त हो जाता है।

## (२) कथावस्तु का स्रोत—महाभारत

रामायण और महाभारत ये दोनों वीरगाथा-काव्य संस्कृत के अनेक काव्यों तथा नाटकों के उपजीव्य रहे हैं। भट्टनारायण के वेणीसंहार नाटक की कथा-वस्तु भी महाभारत से ली गई है। भट्टनारायण ने अन्य कवियों की भाँति महा-भारत के किसी आख्यान को न लेकर महाभारत की मुख्य कथा को अपने

नाटक का आधार बनाया है।[1] वेणीसंहार का प्रारम्भ भगवान् श्रीकृष्ण के सन्धि प्रयत्न से होता है, जो महाभारत के उद्योगपर्व में आया है। नाटक की समाप्ति युधिष्ठिर के राज्याभिषेक पर होती है, जो महाभारत के शान्तिपर्व में आया है। इस प्रकार वेणीसंहार में महाभारत के उद्योगपर्व से लेकर शान्तिपर्व तक की घटनाओं को नाटक की आवश्यकतानुसार भाग-त्याग-पूर्वक संक्षिप्त, परिवर्तित तथा संशोधित करके अपनाया गया है।

## (३) वेणीसंहार की कथावस्तु पर स्रोत का प्रभाव—परिवर्तन और उनका नाटकीय प्रभाव

**मूल स्रोत का प्रभाव**—वेणीसंहार के प्राय सभी प्रधान पात्र केवल दुर्योधन की पत्नी भानुमति को छोड़कर, महाभारत से लिये गये हैं। मोटे तौर पर, घटनाओं के सूक्ष्म विस्तारों और छोटी घटनाओं को छोड़कर वेणीसंहार की सब घटनायें महाभारत से ली गई है।

महाभारत के मुख्य कथानक को चुनकर भट्टनारायण ने उसे अपनी कवि-प्रतिभा द्वारा रोचक नाटक का रूप दे दिया। परन्तु महाभारत की प्रसिद्ध कथा को नाटक का विषय बनाने में कुछ असुविधायें भी थीं। महाभारत की कथा लोक-प्रसिद्ध थी इसलिये भट्टनारायण इच्छानुसार नाटक की आवश्यकता-नुसार कथा में आमूल परिवर्तन नहीं कर सकता था और न ही महाभारत के प्रसिद्ध पात्रों के चरित्र-चित्रण में कोई क्रान्तिकारी परिवर्तन कर सकता था। इसलिये महाभारत की कथा चुनने से जहाँ 'उदात्तकथा' के कारण नाटक

---

१. संस्कृत के महाकाव्य और नाटक, जिनकी कथावस्तु महाभारत से ली गई है, निम्नलिखित हैं—

महाकाव्य—कुमारसम्भव, किरातार्जुनीय, शिशुपालवध और नैषधीयचरित।

नाटक—मध्यमव्यायोग, पञ्चरात्र, दूतवाक्य' दूतघटोत्कच, कर्णभार, उरुभङ्ग, बालचरित (भास के नाटक); अभिज्ञानशाकुन्तल और राजशेखर का बालभारत।

के लोकप्रिय होने की आशा की जा सकती थी[1], वहाँ दूसरी ओर यह हानि भी हुई है कि कवि को उपर्युक्त कारणों से परिवर्तन और परिवर्धन की पूरी छूट न होने से अनेक आवश्यक कथाओं को भी स्थान देना पड़ा है, जिससे नाटक वस्तु योजना में शिथिलता के दोष से ग्रस्त हो गया है।

**आख्यान में किये गये परिवर्तन**—वेणीसंहार के कथानक की, महाभारत की कथा से तुलना करने पर भट्टनारायण द्वारा मूल कथा में किये गये परिवर्तनों तथा परिवर्धनों का आसानी से पता लग सकता है। महाभारत की कथा में किये गये कुछ महत्त्वपूर्ण परिवर्तन निम्नलिखित हैं—

नाटक के प्रथम अङ्क में पाँच गाँवों की शर्त पर सन्धि का प्रस्ताव लेकर भगवान् कृष्ण गये हैं। दुर्योधन भगवान् कृष्ण को पकड़ने का प्रयत्न करता है, परन्तु वह अपना विश्वरूप प्रकट करके उसे अभिभूत कर देते हैं। महाभारत की कथा में पाँच गाँवों की शर्त पर सन्धि का प्रस्ताव प्रथम संजय के माध्यम से किया गया है। उसके असफल होने पर स्वयं भगवान् कृष्ण सन्धि कराने का प्रयत्न करते हैं। दुर्योधन श्रीकृष्ण को पकड़ने का षड्यन्त्र रचता है, परन्तु पता लगने पर धृतराष्ट्र उसे डपटते हैं। महाभारत में भगवान् ने अपने विश्वरूप का प्रदर्शन दुर्योधन पर अपनी शक्ति का प्रभाव जमाने के लिये किया है, न कि उसके उन्हें पकड़ने के प्रयत्न को विफल करने के लिये। सम्भवतः भट्टनारायण को यह परिवर्तन करने की प्रेरणा भास के दूतवाक्य से मिली है।

महाभारत में अश्वत्थामा और कर्ण का कलह, जो इस नाटक के तृतीय अङ्क में दिखाया गया है। कर्ण और कृप के मध्य प्रारम्भ होता है, परन्तु अश्वत्थामा उसे अपने ऊपर ले लेता है। महाभारत में कर्ण और अश्वत्थामा का कलह द्रोणाचार्य के वध से पूर्व होता है नाटक में अश्वत्थामा और कर्ण के कलह का कारण कर्ण द्वारा द्रोणाचार्य की निन्दा है तथा यह घटना द्रोणाचार्य की मृत्यु के पश्चात् दिखलाई गई है। नाटक में महाभारत के कथाक्रम में एक अन्य परिवतन यह किया गया है कि महाभारत में चार्वाक राक्षस

---

१, तदत्र कविपरिश्रमानुरोधाद्वा उदात्तकथावस्तुगौरवाद्वा नवनाटकदर्शनकुतूहलाद्वा भवद्भिरवधानं दीयमानमभ्यर्थये। वेणीसंहार, पृ० ८।

का युधिष्ठिर की सभा में प्रवेश उसके हस्तिनापुर में प्रवेश करने के पश्चात् वर्णित किया गया है और वहाँ चार्वाक का उद्देश्य युधिष्ठिर की निन्दा करना है। परन्तु नाटक में मुनिवेषधारी की चार्वाक के साथ युधिष्ठिर की भेंट पहले दिखलाई गई है। नाटक में चार्वाक की अवतारणा नाटक के घटना-क्रम को एक नया मोड़ देने के लिये की गई है।

महाभारत में जलाशय में छिपे हुये दुर्योधन का पता लग जाने पर युधिष्ठिर आदि सब वहाँ पहुँच गये हैं और दुर्योधन को युद्ध के लिये युधिष्ठिर द्वारा ललकारा गया है तथा युधिष्ठिर द्वारा दुर्योधन को यह छूट दी गई है कि वह द्वन्द्व में कोई से भी पाण्डव से लड़ सकता है। नाटक में दुर्योधन को युद्ध के लिये ललकारना तथा कोई से भी पाण्डव से द्वन्द्व युद्ध का प्रस्ताव भीम द्वारा किया गया है, जब कि युधिष्ठिर अन्य स्थल पर है।

**कथावस्तु में नूतन उद्भावनायें**—भट्टनारायण के नाटक की आवश्यकताओं के अनुसार केवल आख्यान के घटना-क्रमों में ही हेर-फेर नहीं किया गया है, अपितु कई सर्वथा नूतन उद्भावनायें भी की हैं। सर्वप्रथम द्रौपदी के वेणी-संहार की घटना, जिस पर नाटक का नाम पड़ा है, कवि की सर्वथा मौलिक कल्पना है। महाभारत में भीम द्वारा दुर्योधन के उरुभङ्ग की प्रतिज्ञा का तो कथन किया गया है, लेकिन उसके रुधिर से द्रौपदी के केश संवारने का नहीं। प्रथम अङ्क में भानुमति द्वारा द्रोपदी से केश-सवरण सम्बन्धी प्रश्न की घटना भी कवि-कल्पित है। दुर्योधन की पत्नी भानुमति, पाञ्चालक, सुन्दरक, रुधिर प्रिय राक्षस तथा उसकी पत्नी और कञ्चुकी, चेटी एवं सखी आदि अन्य छोटे पात्र कवि की उद्भावनायें हैं।

नाटक का सम्पूर्ण द्वितीय अङ्क, तृतीय अङ्क का प्रवेशक, सम्पूर्ण पञ्चम अङ्क, षष्ठ अङ्क में भीम की प्रतिज्ञा, चार्वाक द्वारा युधिष्ठिर की वञ्चना और युधिष्ठिर तथा द्रौपदी द्वारा चितारोहण की तत्परता तथा विलाप कवि की स्वयं की कल्पनायें हैं, जिनका महाभारत में कोई उल्लेख नहीं मिलता है।

**परिवर्तनों का नाटकीय प्रभाव**—जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि वेणीसंहार की कथा महाभारत की प्रसिद्ध कथा है। नाटककार की मौलिकता और निपुणता इस बातमें है कि उसने महाभारत की विस्तृत

कथा को नाटक के केवलमात्र ६ अङ्कों के कलेवर में चतुरता से सीमित करके उसे प्रभावपूर्ण और रोचक बना दिया है। महाभारत की कथा को रोचक नाटक में प्रस्तुत करने में भट्टनारायण ने जो प्रतिभा दिखाई है, वह सर्वथा प्रशंसनीय है। उसने महाभारत की कथा में घटनाओं के क्रम और संयोग में जो परिवर्तन किये हैं तथा नाटक को प्रभावपूर्ण बनाने के लिये जो नई उद्भावनायें की हैं, उनसे नाटकीय व्यापार को गति तथा पात्रों के चरित्र को अभिव्यक्ति का अवसर मिला है।

संजय और कृष्ण के सन्धि-प्रयत्नों को एक में मिलाकर न केवल कवि ने मितव्ययिता की है, अपितु इससे व्युत्पत्ति[1] के लिये पृष्ठभूमि भी प्रदान की है तथा इससे युधिष्ठिर, भीम तथा दुर्योधन के चरित्रों की अभिव्यक्ति के लिये भी अवसर मिला है। भानुमति द्वारा द्रौपदी से उपालम्भपूर्वक प्रश्न किये जाने की घटना ने, जो कवि की अपनी कल्पना है, भीम के क्रोध को और भी भड़का दिया है, जो शत्रु-संहार द्वारा 'वेणी-संहार' रूप फल का बीज सिद्ध हुआ है।

द्वितीय अङ्क में भानुमती के स्वप्रदर्शन तया वात्या द्वारा रथ ध्वज के भङ्ग से भावी घटनाओ की सूचना मिलती है। इस अङ्क में बालोद्यान का दृश्य पूर्ववर्ती और उत्तरवर्ती अङ्कों में निबद्ध उत्तेजनापूर्ण परिस्थितियों से भिन्न प्रकार की कोमल परिस्थिति का सर्जन करके दर्शकों के सामने सुखद परिवर्तन उपस्थित करता है। इस अङ्क से दुर्योधन के चरित्र के दूसरे पक्ष पर भी प्रकाश पड़ता है। इस अङ्क में कञ्चुकी की 'भग्न भगम्' आदि उक्ति द्वारा 'पताकास्थानक' की योजना ने नाटकीय स्थिति उत्पन्न कर दी है।

तृतीय अङ्क के प्रवेशक में रुधिरप्रिय क्षौर उसकी पत्नी की अवतारणा करके कवि ने द्रोणाचार्य, भूरिश्रवा और घटोत्कच आदि वीरों के वध की सूचना दे दी है और साथ ही दुःशासन के रुधिर-पान के जघन्य कृत्य को अन्तःप्रविष्ट राक्षस द्वारा किया गया सूचित करके भीम के चरित्र की रक्षा कर ली है।

द्रोणाचार्य के वध को जानकर पाठक को यह जिज्ञासा होती है कि अश्वत्थामा जैसे पराक्रमी वीर ने अपने पिता के अनुचित मरण का बदला क्यों

---

१. देखिये, वेणीसंहार पृ० २६।

न लिया ? उसने भीम से दुःशासन की रक्षा क्यों नहीं की ? कवि ने अश्वत्थामा और कर्ण के कलह और दुर्योधन द्वारा कर्ण के पक्षपातपूर्ण व्यवहार के कारण कर्ण के जीवित रहते शस्त्र-त्याग का चित्रण करके तथा आकाश-संचारिणी वाक् की योजना करके अश्वत्थामा के ब्रह्मतेज तथा स्वामिभक्ति की रक्षा की है।

चतुर्थ अङ्क लम्बे वर्णनात्मों संवादों तथा भाषा की क्लिष्टता के कारण यद्यपि नीरस हो गया है; तथापि यह स्वीकार करना पड़ेगा कि सुन्दरक की अवतारणा करके कवि ने महाभारत की लम्बी कथा को एक छोटे अङ्क में चतुरता से समेट दिया हैं। युद्धभूमि से भेजा गया कर्ण का सन्देश और उस पर दुर्योधन की प्रतिक्रिया, दुर्योधन के चरित्र का उद्घाटन करती है। अङ्क के अन्त में धृतराष्ट्र और गान्धारी का मञ्च पर प्रवेश दुर्योधन को कर्ण की सहायता करने से रोक देता है, जिससे पाण्डवों के लिये कर्ण के वध का मार्ग प्रशस्त हो जाता है।

पाँचवाँ अङ्क जैसा कि पहले कहा जा चुका है, कवि की अपनी उद्भावना है। इस अङ्क से न तो कथा आगे बढ़ती है और न ही नाटकीय व्यापर को गति मिलती है, प्रत्युत इससे नाटकीय व्यापार में गतिरोध उत्पन्न हो गया है। परन्तु इसे धृतराष्ट्र और गान्धारी की वात्सल्य भावना, दुर्योधन के स्वाभिमान तथा अपने दिवंगत मित्र कर्ण के प्रति अनुपम प्रेम एवं अश्वत्थामा के आत्माभिमान की अभिव्यक्ति की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण कहा जा सकता है।

कवि ने षष्ठ अङ्क में दुर्योधन का सर्जन और द्वन्द्वयुद्ध का प्रस्ताव भीम के मुख से कराकर सर्वथा उचित किया है, क्योंकि नाटक में व्यापार का केन्द्र मुख्य रूप से भीम ही है। भीम की अनन्यदिनगामिनी दुर्योधन-वध की प्रतिज्ञा और चार्वाक की अवतारणा ने युधिष्ठर भ्रातृप्रेम की अभिव्यक्ति का अवसर प्रदान किया है। चार्वाक के दृश्य की योजना से नाटकीय व्यापार को एक नया मोड़ मिला है और कवि ने करुण रस की अभिव्यक्ति के लिये इसका अच्छा उपयोग किया है।

## [४] वेणीसंहार की घटनाओं का स्थान समय तथा अवधि

**वेणीसंहार की घटनाओं का स्थान**—वेणीसंहार नाटक की घटनाओं का स्थान प्रसिद्ध कुरुक्षेत्र है, जिसे नाटक में समन्तपञ्चक कहा गया है। लेकिन प्रत्येक अङ्क के व्यापार का स्थल अलग-अलग है। कभी-कभी एक अङ्क में निवद्ध व्यापार के भी स्थलों में परिवर्तन हुआ है। प्रथम अङ्क का व्यापार पाण्डवों के शिविर के किसी एक भाग में प्रारम्भ होता है, जो द्रौपदी की चतुःशाला से बहुत दूर नहीं है। बाद में व्यापार का केन्द्र द्रौपदी की चतुःशाला हो जाती है। द्वितीय अङ्क के व्यापार का केन्द्र दुर्योधन के प्रासाद का अन्तःपुर उससे संलग्न बालोद्यान तथा दारुप्रासाद हैं। तृतीय अङ्क का व्यापार युद्धक्षेत्र के किसी भाग में प्रारम्भ हुआ है और बाद में एक वटवृक्ष के अधोभाग में स्थानान्तरित हो गया है। चतुर्थ अङ्क में वस्तुतः कोई नाट्य व्यापार नहीं है, लेकिन प्रारम्भ में अङ्क का दृश्य-स्थल युद्धक्षेत्र है और बाद में दृश्य-स्थल वहाँ से कुछ दूर स्थित कोई सघन छाया वाला वटवृक्ष हो गया है जो सम्भवतः तृतीय अङ्क में उल्लिखित वटवृक्ष ही है। पञ्चम अङ्क के व्यापार का स्थान भी यही वटवृक्ष है। छठे अङ्क के व्यापार का केन्द्रस्थान युद्ध-भूमि से कुछ दूरी पर स्थित युधिष्ठिर का शिविर है। इस प्रकार नाटक के व्यापार का दृश्य-स्थल युद्धभूमि, दुर्योधन का राजमहल और उनके ही समीपवर्ती अन्य स्थान हैं। नाटक के व्यापार के दृश्य-स्थलों में ऐसी दूरी अथवा विषमता नहीं है जिसके कारण नाटकीय व्यापार में या उसके प्रभाव में व्याघात हो।

**वेणीसंहार नाटक की घटनाओं का समय और अवधि**—जैसाकि पहले कहा जा चुका है, नाटक की कथावस्तु में १८ दिन चलने वाले महाभारत-युद्ध की घटनाओं का समावेश हुआ है। नाटक के प्रारम्भ में कृष्ण द्वारा सन्धि कराने के प्रयत्न का उल्लेख हुआ है। सन्धि कराने के प्रयत्न की घटना वास्तविक युद्ध प्रारम्भ होने से एक या दो मास पूर्व हुई होगी। महाभारत के अनुसार युद्ध अट्ठारह दिन चला था। इस प्रकार नाटक में संकेतित अथवा वर्णित घटनाओं का समय लगभग डेढ़ या दो मास हैं, लेकिन नाटककार ने इन घटनाओं को चार दिन की अवधि में सीमित कर दिया है।

प्रथम अङ्क पाँच गाँवों की शर्त पर सन्धि कराने के लिये दूत बनकर गये हुए कृष्ण के समाचार तथा दुर्योधन द्वारा किये गये अनेक अपमानों के स्मरण से क्रोधाविष्ट भीमसेन के रङ्गमञ्च पर प्रवेश से प्रारम्भ होता है तथा युधिष्ठिर द्वारा की गई युद्ध-घोषणा पर समाप्त होता है। इस प्रकार प्रथम अङ्क में महाभारत युद्ध के प्रथम दिन की घटनाओं का सन्निवेश है।

द्वितीय अङ्क का व्यापार भीष्म तथा अभिमन्यु की मृत्यु के पश्चात् प्रारम्भ होता है। महाभारत के अनुसार भीष्म और अभिमन्यु का वध क्रमशः युद्ध के १० वें और १३ वें दिन हुआ था इस प्रकार द्वितीय अङ्क में महाभारत युद्ध के १४ वें दिन की घटनाओं का समावेश हुआ है।

तृतीय अङ्क का व्यापार घटोत्कच की मृत्यु के पश्चात् उस दिन प्रारम्भ हुआ है जिस दिन द्रोण का वध हुआ था। महाभारत के अनुसार यह घटना युद्ध के १५ वें दिन हुई थी। इस प्रकार द्वितीय और तृतीय अङ्क की घटनाएँ लगातार दिनों की घटनायें है। चतुर्थ और पञ्चम अङ्क में भी उसी दिन की घटनायें हैं।

षष्ठ अङ्क में उल्लिखित शल्य, शकुनि और दुर्योधन के वध की घटना महाभारत युद्ध के १८ वें दिन हुई थी। इसलिये पांचवें और छठे अङ्क की घटनाओं में दो दिन का मध्यान्तर समझना चाहिये।

इस प्रकार नाटक में महाभारत युद्ध की पहले, चौदहवें, पन्द्रवें और अठारहवें दिन की घटनाओं का समावेश किया गया है। प्रथम अङ्क की घटना का समय युद्ध के प्रथम दिन का पूर्वाह्ण है और व्यापार की अवधि लगभग प्रातः ८ बजे से ११ बजे तक रही होगी। द्वितीय अङ्क की घटना का समय युद्ध के १४ वें दिन का पूर्वाह्ण है और अवधि लगभग प्रातः ८ बजे से ११ बजे तक, तृतीय अङ्क की घटना का समय युद्ध के १५ वें दिन का मध्याह्न है चतुर्थ अङ्क की घटना का समय उसी दिन का अपराह्ण भाग है और पञ्चम अङ्क का समय उसी दिन की सन्ध्या है। षष्ठ अङ्क की घटना का समय युद्ध के १८ वें दिन का उत्तरार्ध है।

कवि ने एक अङ्क में एक दिन से अधिक की घटनाओं का समावेश न करके 'कालगत अन्विति' (Unit of time) का पूरा-पूरा पालन किया है।

## [५] वेणीसंहार का नाट्यशास्त्र की दृष्टि से विश्लेषण

**संस्कृत नाट्यों के प्रकार**—संस्कृत काव्यों का प्रयोग की दृष्टि से दृश्य और श्रव्य दो श्रेणियों में विभाजन किया गया है।[१] दृश्य-काव्यों को नाट्य, रूप या रूपक भी कहा गया है।[२] दृश्य-काव्यों के लिये आजकल हिन्दी-भाषा में नाटक शब्द प्रचलित है, परन्तु संस्कृत के नाट्यशास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थों में नाटक शब्द दृश्य-काव्य के एक विशेष प्रकार के लिये प्रयुक्त हुआ है। दृश्य-काव्यों के फिर रूपक और उपरूपक दो भेद किये गये हैं। संस्कृत के नाट्यों का आश्रय रस माना गया है और उनके वस्तु (कथानक), नेता (नायक) और रस के आधार पर आगे उप-भेद किये गये हैं। रूपक के १० और उपरूपक के १८ प्रकार होते हैं।[३]

**संस्कृत नाटकों का रचना-विधान** (Structure of Sanskrit dramas) संस्कृत नाटकों की वाह्य रचना लगभग एक ही प्रकार की है।

**संस्कृत नाटकों का प्रारम्भ** नन्दी (मङ्गलाचरण) से होता है नाटक को रङ्गमञ्च पर प्रस्तुत करते समय नटों को रङ्ग में आने वाले विघ्नों की शान्ति के लिये पूजा का विधान किया गया है। इसे पूर्वरङ्ग कहा जाता है।[४] नान्दी

---

१ दृश्यश्रव्यत्वभेदेन पुनः काव्य द्विधा मतम्। साहित्यदर्पण, ६/१

२ अवस्थानुकृतिर्नाट्यं रूप दृश्यतोच्यते।
रूपकं तत्समारोपाद् दशधैव रसाश्रयम्॥ दशरूपक १/७

३ नाटकमथ प्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः।
ईहामृगाङ्कवीथ्यः प्रहसनमिति रूपकाणि दश॥
नाटिका त्रोटकं गोष्ठी सट्टकं नाट्यरासकम्।
प्रस्थानोल्लप्यकाव्यानि प्रेङ्खणं रासकं तथा॥
संलापकं श्रीगदितं शिल्पकं च विलासिका।
दुर्मल्लिका प्रकरणी हल्लीशो भाणिकेति च॥
अष्टादश प्राहुरुपरूपकाणिः।
विना विशेष सर्वेषां लक्ष्म नाटकवन्मतम्॥ साहित्यदर्पण ६/३-६

४ साहित्यदर्पण ६/२२; दशरूपक ३/२

के पश्चात सूत्रधार अथवा तत्सम स्थापक कवि तथा कृति का परिचय देता है और प्रायः नाटक के प्रयोग के समय की सूचना देता है।[1] वह नटी अथवा पारिपार्श्विक या मार्ष या विदूषक के साथ वार्तालाप में चित्रोक्ति द्वारा अभिनय वस्तु अथवा किसी प्रमुख पात्र की सूचना दे देता है।[2] सूत्रधार के इस वार्तालाप को नाट्यशास्त्र के शब्दों में आमुख या प्रस्तावना कहते हैं।

वस्तुतः नाट्य-व्यापार प्रस्तावना के पश्चात् प्रारम्भ होता है। मुख्य व्यापार से सम्बद्ध घटनाओं को दो प्रकार से प्रस्तुत किया जाता है जो घटना सरस और मुख्य पात्र (नायक) से सम्वद्ध होती है और जिसका वस्तुतः रङ्गमञ्च पर अभिनय किया जाता है, उसका समावेश अङ्क में किया जाता है। एक अङ्क में प्रायः नायक सम्बद्ध एक दिन की घटना रक्खी जाती है।[3] परन्तु जो घटना नीरस, अङ्क में आदर्शनीय तथा अधिक समय तक घटने वाली होती है अथवा जब दो अङ्कों में निवद्ध की गई घटनाओं के मध्य अधिक लम्वी अवधि का अन्तर होता है तो उनकी केवलमात्र सूचना दे दी जाती है।[4] इस प्रकार घटनाओं की सूचना नाटक के जिस भाग में दी जाती है, उसे 'अर्थोपक्षेपक' कहते हैं।[5] यदि मूल से ही सरस कथा प्रारम्भ हो जाती है तो प्रस्तावना के तुरन्त वाद अङ्क रक्खा जाता है। लेकिन यदि अभिनय घटना की परिस्थितियों को सुवोध वनाने के लिये कुछ पूर्ववर्ती घटनाओं की सूचना देना अपेक्षित होता है तो प्रस्तावना और प्रथम अङ्क के मध्य में विष्कम्भक

---

१ केवल भास के नाटक और दक्षिणी भारत में प्राप्त कुछ अन्य नाटकों की पाण्डुलिपियाँ इसके अपवाद हैं।

२ दशरूपक ३/३-५, साहित्यदर्पण ६/२, ७/२, ८, ३१, ३२।

३ दशरूपक ३/३६, ३७।

४ साहित्यदर्पण ६/५१, ५२।

५ अर्थोपक्षेपक ५ प्रकार के होते हैं—विष्कम्भक; प्रवेशक, चूलिका, अङ्कवतार और अङ्कमुख (अङ्कास्य)। अर्थोपक्षेपक के ये भेद पात्रों की कोटि, नाट्यशास्त्र में स्थिति और अङ्क से सम्वन्ध के आधार पर किये गये हैं। देखिये, साहित्यदर्पण ६/५४-६०।

की योजना की जाती है। प्रथम अङ्क के आदि में आवश्यकतानुसार केवल विष्कम्भक का ही प्रयोग किया जाता है। दो अङ्कों के मध्य में विष्कम्भक तथा अन्य अर्थोपक्षेपकों—अधिकतर प्रवेशक—का प्रयोग किया जाता है।

वेणीसंहार में प्रस्तावना के तुरन्त वाद प्रथम अङ्क आरम्भ हो जाता है। यहाँ विष्कम्भक के प्रयोग की आवश्यकता नहीं पड़ती है। प्रथम और द्वितीय अङ्क के मध्य में विष्कम्भक का प्रयोग किया गया है और द्वितीय तथा तृतीय अङ्क के वीच में प्रवेशक का। शेप अङ्कों के मध्य कोई अर्थोपक्षेपक नहीं रक्खा गया है।

संस्कृत के कुछ नाटकों में अङ्क के मध्य में पात्र के चरित्र से सम्वन्धित पूर्वघटनाओं को नाटक के रूप में प्रस्तुत किया जाता है (उदा०, उत्तररामचरित सप्तम अङ्क, प्रियदर्शिका तृतीय अङ्क। (अङ्क में आये नाटक को "गर्भाङ्क" कहते हैं।

संस्कृत के प्रत्येक नाटक का अन्त भी, प्रारम्भ के समान, पद्यमय आशीर्वचन से होता है, जिसमें लोक अथवा आश्रयदाता राजा या स्वयं कवि के कल्याण की कामना प्रकट की जाती है। पारिभाषिक शब्दों में इस पद्य को 'भरत-वाक्य' कहते हैं।

**संस्कृत नाटकों में भाषाओं की विविधता**—संस्कृत नाटकों की एक अन्य विशेषता यह भी है कि उनमें संस्कृत के अतिरिक्त कई प्रकार की प्राकृतों का प्रयोग किया जाता है। नाट्यशास्त्र के नियमों के अनुसार राजा, देव, मन्त्री, ब्राह्मण आदि उत्तम पात्रों की भाषा संस्कृत होती है और अन्य पात्रों की भाषा प्राकृत। उत्तम स्त्री-पात्रों की भाषा प्रायः शौरसेनी होती है और नीच पात्रों की मागधी। पद्य में शौरसेनी-प्राकृत-भाषी पात्रों की महाराष्ट्री प्राकृत के प्रयोग का विधान है। जो नीच पात्र जिस देश का हो, उसे उस देश की भाषा वोलने का विधान किया गया है।[1]

**श्रव्यता की दृष्टि से संवाद का विभाजन**—रङ्गमञ्च की आवश्यकता के विचार से पात्रों के संवाद को श्रव्यता के आधार पर तीन प्रकार से विभक्त किया जाता है। जो वचन मञ्च पर उपस्थित सव पात्रों तथा रङ्गस्थ

१. अधिक जानकारी के लिये साहित्यदर्पण, ६|१५८-१६६ देखिये।

सामाजिकों को सुनाने का होता है, उसे सर्वश्राव्य या 'प्रकाश' कहते हैं।[१] संस्कृत नाटकों में ऐसे संवाद से पहले 'प्रकाशम्' यह रङ्गमञ्च-निर्देश दिया होता है। (उदाहरणार्थ वेणीसंहार पृ० ५४)। जो वचन किसी को भी सुनाने का नहीं होता, उसे अश्राव्य या 'स्वगत या आत्मगतम्' कहते हैं।[२] ऐसी उक्ति से पहले 'स्वगतम्'[३] या 'आत्मगतम्'[४] यह रङ्गमञ्च-निर्देश दिया रहता है। कुछ संवाद नियतश्राव्य होता है। नियतश्राव्य दो प्रकार का होता है—

(१) जनान्तिक और (२) अपवारित

जब 'त्रिपताक' कर से अन्य पात्रों को हटाकर दो पात्र दर्शकों के समीप परस्पर मन्त्रणा करते हैं, उसे 'जनान्तिक' कहा जाता है[५]। ऐसे संवाद से पहले 'जनान्ते' या 'जमान्तिकम्'[६] निर्देश दिया होता है। जब कोई पात्र एक ओर को मुड़कर या दूसरे स्थान पर जाकर किसी दूसरे पात्र का रहस्य प्रकट करता है, उसे 'अपवारित' कहते हैं[७] और ऐसे वचन से पहले सापवारितम्' या 'अपवार्य' निर्देश दिया जाता है।[८]

कुछ संस्कृत नाटकों में ऐसा भी पाया जाता है कि कोई पात्र रङ्गमञ्च पर दूसरे पात्र के विना ही आकाश की ओर मुख उठाकर प्रश्नोत्तर करता है। इस

---

१ सर्वश्राव्यं प्रकाशं स्यात्। साहित्यदर्पण ६।१३८

२ अश्राव्यं खलु यद्वस्तु तदहि स्वगतं मतम्। साहित्यदर्पण ६।१३७

३ उदाहरणार्थ; वेणीसंहार पृ० २१६ पर अश्वत्थामा की उक्ति।

४ उदाहरणार्थ; वेणीसंहार पृ०२२ पर सहदेव की उक्ति।

५ त्रिपताककरेणान्यानपवार्यान्तरा कथाम्।
अन्योन्यामन्त्रणं यत्स्याज्जनान्ते जनान्तिकम्॥ साहित्यदर्पण ६।१३९

६ उदाहरणार्थ, वेणीसंहर पृ० २४ पर द्रोपदी की उक्ति।

७ ... ... ... तद्भवेदपवारितम्।
रहस्यं तु यदन्यस्य परावृत्य प्रकाश्यते॥ साहित्यदर्पण ६।१३८

८ उदाहरणार्थ; वेणीसंहार पृ० ५२ पर।

प्रकार के प्रश्नोत्तरात्मक संवाद को 'आकाशभाषित' कहते हैं[1] और संवाद से पहले आकाशभाषित' या 'आकाशे' निर्देश लिखा रहता है।[2]

**वेणीसंहार : नाटक रूपक का एक भेद**—वेणीसंहार रूपकों के एक भेद नाटक की कोटि में आता है। कवि ने स्वयं वेणीसंहार को नाटक कहा है।[3] नाट्यशास्त्रियों के अनुसार नाटक का वृत्त ख्यात होता है। नायक धीरोदात्त होता है और कोई एक रस अङ्गी होता है। यद्यपि कुछ नाट्यशास्त्रियों ने नाटक का लक्षण करते हुए यह कहा है[4] कि नाटक में शृङ्गार अथवा वीर रस में से अन्यतर मुख्य होना चाहिये, लेकिन सब नाट्यशास्त्री इस मत से सहमत नहीं है, क्योंकि यदि इस सिद्धान्त को अक्षरशः सत्य मान लिया जाय तो "उत्तररामचरित" आदि नाटकों की श्रेणी में नहीं आ सकेंगे। आनन्दवर्धन ने यही स्वीकार किया है कि नाटक में किसी एक रस की प्रधानता होनी चाहिये[5] नाटक पाँचों सन्धियों से युक्त होता है। नाटक में कम से कम पाँच और अधिक से अधिक दस अङ्क होते हैं। विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में नाटक का लक्षण इस प्रकार दिया है—

नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात्पञ्चसन्धिसमन्वितम्।
विलासद्धर्यादिगुणवद् युक्तं नानाविभूतिभिः॥
सुखदुःखसमुद्भूति नानारसनिरन्तरम्।
पञ्चादिका दशपरास्तत्राङ्काः परिकीर्तिताः॥

---

१ किं ब्रवीषीति यन्नाट्ये विना पात्रं प्रयुज्यते।
श्रुत्वेवानुक्तमप्यर्थं तत्स्यादाकाशभाषितम्॥ साहित्यदर्पण ६।१४०

२ उदाहरणार्थ, वेणीसंहार पृ० ४६ और २३६ पर कञ्चुकी की उक्ति में।

३ तदिदं कवेर्मृगराजलक्ष्मणो भट्टनारायणस्य कृतिं वेणीसंहारं नाम नाटकं प्रयोक्तुमुद्यता वयम्। वेणीसंहारे पृ० ८

४ एक एव भवेदङ्गीशृंगारो वीर एव वा। साहित्यदर्पण ६।१०

५ प्रसिद्धेऽपि प्रबन्धानां नानारसनिबन्धने।
एको रसोऽङ्गीकर्त्तव्यस्तेषामुत्कर्षमिच्छता॥ ध्वन्यालोक ३।२१

प्रख्यातवंशो राजर्षिर्धीरोदात्तः प्रतापवान् ।
दिव्योऽथ दिव्यादिव्यो वा गुणवान्नायको मतः ॥
एक एव भवेदङ्गी श्रृङ्गारो वीर एव वा ।
अङ्गमन्ये रसाः सर्वे कार्यो निर्वहणोऽद्भुतः ॥
चत्वारः पञ्च वा मुख्याः कार्यव्यापृतपूरुषाः ।
गोपुच्छाग्रसमाग्रं तु बन्धनं तस्य कीर्तितम् ॥ ३।७-११

वेणीसंहार की कथावस्तु महाभारत से ली गई है। चन्द्रवंशी राजा युधिष्ठिर धीरोदात्त नायक है[1], वीर प्रधान रस है।[2] यह रूपक पाँचों सन्धियों से युक्त है और ६ अङ्कों में समाप्त हुआ है। वेणीसंहार में वीर रस के अतिरिक्त करुण, श्रृङ्गार और वीभत्स रसों की भी अभिव्यक्ति हुई है। इस प्रकार वेणीसंहार में नाटक के प्रायः सभी लक्षण घटते हैं।

**वेणीसंहार में अर्थप्रकृति, अवस्था और सन्धि का विचार**—पहले कहा जा चुका है कि संस्कृत रूपकों का आश्रय रस होता है। रस की अभिव्यक्ति के लिये किसी सरस कथा का सहारा लिया जाता है। रूपक की कथा और व्यापार में गति तथा सहृदय की उत्सुकता बनाये रखने के लिये नाटककार को कथावस्तु के क्रमिक विकास और सुश्लिष्टता की ओर भी ध्यान रखना होता है। रस और कथा वृत्त दोनों के सम्यक् विकास के प्रयोजन से नाटककारों के मार्गप्रदर्शन के लिये अर्थप्रकृति, कार्यावस्था और सन्धि तथा सन्ध्यङ्गों का विचार किया गया है, जिससे कवि उन्हें जानकर रसाभिव्यक्ति के लिये उनका यथायथ संनिवेश कर सकें।[3]

किसी नाटक की कथावस्तु की घटनायें दो प्रकार की होती हैं—
(१) आधिकारिक, (२) प्रासङ्गिक। मुख्य घटनाओं को, जो अधिकार

---

१ आगे 'वेणीसंहार का नायक' शीर्षक देखिये।
२ 'वेणीसंहार का मुख्य रस' शीर्षक देखिये।
३ रसव्यक्तिमपेक्ष्यैषामङ्गानां संनिवेशनम्।
न तु केवलया शास्त्रस्थितिसंपादनेच्छया॥ साहित्यदर्पण ६।१२०

(फलप्राप्ति) अथवा अधिकारी से सम्बद्ध होती है, आधिकारिक कहते हैं।[१] आधिकारिक वृत्त के पुनः मुख्य भाग होते हैं[२]—(१) बीज, (२) बिन्दु और (३) कार्य। प्रासङ्गिक वृत्त भी दो प्रकार का होता है—(१) पताका, जो वृत्त नाटक में पर्याप्त दूर तक चलता है, (२) प्रकरी, जो वृत्त में केवल एक भाग तक चलता है। कार्य (प्रयोजन) की अपेक्षा में बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी और कार्य इन पाँचों को अर्थ-प्रकृति' कहा जाता है।[३] पताका और प्रकरी का प्रत्येक रूपक में होना अनिवार्य नहीं है।

कार्य का हेतुभूत जो वृत्त थोड़ा-सा कह दिया जाता है, वह बीज के समान अनेक प्रकार से विस्तार वाला होता है, इसीलिये 'बीज' कहलाता है।[४] वेणीसंहार नाटक में द्रौपदी के केशसंयमन रूप कार्य का हेतु प्रथम अङ्क में उपनिबद्ध भीमसेन के क्रोध से उपचित युधिष्ठिर का उत्साह जो अङ्क १ श्लोक २४ में अभिव्यक्त हुआ है, 'बीज'।[५] अवान्तर प्रयोजन की समाप्ति पर छिन्न होती हुई कथा को जोड़ने वाले भाग को 'बिन्दु' कहते हैं।[६] वेणीसंहार के द्वितीय अङ्क में दुर्योधन की शृङ्गार चेष्टाओं से विच्छिन्न होता हुआ मुख्य व्यापार दुःशला और जयद्रथ की माता के प्रवेश से पुनः जुड़ जाता है, क्योंकि बालोद्यान

---

१ अधिकारः फलस्वाम्यमधिकारी च तत्प्रभुः।
तन्निर्वृत्तमभिव्यापि वृत्तं स्यादाधिकारिकम् ॥ दशरूपक १।१२

२ बीज, बिन्दु और कार्य को यद्यपि किसी नाटचशास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थ में स्पष्ट रूप से आधिकारिक वृत्त नहीं कहा गया है, परन्तु ये वृत्त के भाग ही प्रतीत होते हैं।

३ बीजविन्दुपताकायकरीकार्यलक्षणाः।
अर्थप्रकृतयः पञ्च ता एताः परिकीर्तिताः ॥ दशरूपक १।१८

४ अल्पमात्रं समुद्दिष्टं बहुधा यद्विसर्पति।
फलस्य प्रथमो हेतुर्बीजं तदभिधोयते ॥ साहित्यदर्पण ६।६५–६६

५ यथा च वेणीसंहारे द्रौपदीकेशसंयमनहेतुर्भीमक्रोधोपचितयुधिष्ठिरोत्साहो बीजम्। दशरूपक १।१७ पर धनिक की टीका।

६ अवान्तरार्थविच्छेदे बिन्दुरच्छेदकारणम्। दशरूपक, १।१७

की घटना के कारण पाठक का ध्यान युद्ध की प्रगति से हट जाता है परन्तु जयद्रथ की माता द्वारा अर्जुन की जयद्रथ-वध की प्रतिज्ञा का कथन करने से पाठक का ध्यान पुनः युद्ध की घटनाओं की ओर खिच जाता है। इसीलिये द्वितीय अङ्क में दुःशला और जयद्रथ की माता के दृश्य को विन्दु समझना चाहिये।[१] साहित्यदर्पण के अनुसार वेणीसंहार में भीमसेन का चरित पताका है।[२] तृतीय अङ्क में अश्वत्थामा का शोक तथा विलाप और उसका कर्ण के साथ कलह भी 'पताका' कहा जा सकता है क्योंकि मुख्य व्यापार की प्रगति में वह प्रासङ्गिक वृत्त ही है। चतुर्थ अङ्क में सुन्दरक के युद्ध-वर्णन को भी 'पताका' में सम्मिलित किया जा सकता है। पञ्चम अङ्क में धृतराष्ट्र द्वारा दुर्योधन को सन्धि के लिये समझाना और षष्ठ अङ्क में चार्वाक का दृश्य 'प्रकरी' कहा जा सकता है। वेणीसंहार में दुर्योधन का वध 'कार्य' है, जिसकी सूचना षष्ठ अङ्क में श्लोक ३७ में दी गई है।

फलार्थी द्वारा प्रारब्ध कार्य की पाँच अवस्थायें होती हैं—(१) आरम्भ (२) यत्न, (३) प्राप्त्याशा, (४) नियताप्ति और (५) फलागम।[३] कार्य की पहली अवस्था 'आरम्भ' होती है, जिसमें फलप्राप्ति की इच्छा प्रकट की जाती है।[४] वेणीसंहार में कार्य की 'आरम्भ' अवस्था भीमसेन की 'चञ्चद्भुज भ्रमित-चण्ड···इत्यादि उक्तियों में परिलक्षित होती है। कार्य की दूसरी अवस्था 'यत्न' है। फलप्राप्ति न होने पर उसे प्राप्त करने के लिये जो उपाय किया जाता है,

---

१ मिलाइये ए० वी० गजेन्द्रगडकर दी वेणीसंहारः ए क्रिटिकल् स्टडी, पृष्ठ ११६।

२ व्यापि प्रासङ्गिकं वृत्तं पताकेत्यभिधीयते।
यथा—रामचरिते सुग्रीवादेः वेण्यां भीमादेः, शाकुन्तले विदूषकस्य चरितम्।
साहित्यदर्पण ६।५७ ab और वृत्ति।

३ अवस्थाः पञ्च कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः।
आरम्भयत्नप्राप्त्याशानियताप्तिफलागमः॥ दशरूपक, १।१६

४ भवेदारम्भ औत्सुक्यं यन्मुख्यफलसिद्धये। साहित्यदर्पण, ६।७१

उसे यत्न' या 'प्रयत्न' कहते हैं।[1] वेणीसंहार में द्वितीय अङ्क में जयद्रथ की माता द्वारा वर्णित पाण्डवों, विशेषतः अर्जुन का पराक्रम कार्य की 'यत्न' अवस्था है। 'प्राप्त्याशा' या 'प्राप्तिसभव' कार्य की तृतीय अवस्था है, जिसमें फल-प्राप्ति के उपाय और उसमें आने वाले विघ्नों का विचार करने पर फल की प्राप्ति सम्भव प्रतीत होने लगे।[2] वेणीसंहार में पृ० १३४ पर भीमसेन की 'सोऽयं मदभुजपञ्जरे निपतितः संरक्षयत्तां कौरवः' यह शक्ति, पृ० १३६ अश्वत्थामा की 'सर्वथा पीतं दुःशासनशोणितं भीमेन' यह उक्ति और चतुर्थ अङ्क में श्लोक २, ३, ४ और ६ में दुर्योधन की मृत्यु की सम्भावना कार्य की 'प्रत्याशा' अवस्था है। जब अपाय के दूर हो जाने पर फल-प्राप्ति निश्चित हो जाती है, तो वह कार्य की 'नियताप्ति' अवस्था है।[3] वेणीसंहार में जलाशय में छिपे हुए दुर्योधन का पता लग जाने पर पाञ्चालक द्वारा भेजा गया कृष्ण का सन्देश युधिष्ठिर द्वारा समारम्भ की तैयारी का आदेश (पृ० २३४, २३६) कार्य की 'नियताप्ति' अवस्था को सूचित करता है। जब समग्र फल-प्राप्ति हो जाये, कार्य की उस अवस्था को 'फलागम' या फलयोग कहते हैं।[4] वेणीसंहार में द्रौपदी का केश संयमन कार्य की 'फलागम' अवस्था है, जिसका पृ० २८२–८३ पर श्लोक संख्या ४२ में उल्लेख हुआ है।

पाँच अर्थ-प्रकृति और पाँच कार्यावस्थाओं को मिलाकर उनके आधार पर नाट्य-शरीर का एक तीसरे प्रकार से विभागीकरण किया गया है, जिसे सन्धि कहते हैं।[5] एक सन्धि में प्रयोजन से अन्वित कथांशों का एक अवान्तर

---

१ प्रयत्नस्तु फलावाप्तौ व्यापारोऽतित्वरान्वितः। साहित्यदर्पण, ६।७२

२ उपायापायशङ्काभ्यां प्राप्त्यांशा प्राप्तिसभवः। दशरूपक, १।२१

३ अपायाभावतः प्राप्तिर्नियताप्तिः सुनिश्चिता। दशरूपक १।२१

४ सावस्था फलयोगः स्याद् यः समग्रफलोदयः। साहित्यदर्पण ६।७३

५ अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्थासमन्विताः।
यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्च सन्धयः॥
अन्तरैकार्थसम्बन्धः सन्धिरेकान्वये सति। दशरूपक १।२२–२३

प्रयोजन से सम्बन्ध होता है।[1] ये सन्धियाँ पाँच होती हैं मुख, प्रतिमुख गर्भ, विमर्श और निर्वहण। मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श और निर्वहण सन्धि में क्रमशः कार्य की आरम्भ यत्न, प्राप्त्याशा नियताप्ति और फलयोग अवस्था होती है।

वेणीसंहार के प्रथम अङ्क में मुख सन्धि तथा द्वितीय अङ्क में प्रतिमुख सन्धि है। तृतीय अङ्क और चतुर्थ अङ्क में गर्भ सन्धि है। पञ्चम अङ्क में तथा षष्ठ अङ्क में दुर्योधन के रुधिर से रंगे हुए हाथ वाले भीम के प्रवेश तक विमर्श सन्धि है। इसके पश्चात् नाटक की समाप्तिपर्यन्त निर्वहण सन्धि है।

नाट्य-शास्त्रियों ने पाँचों सन्धियों के भी सूक्ष्म विभाग किये हैं, जिन्हें सन्ध्यङ्ग कहते हैं और जिनकी संख्या ६४ (१२+१३+१२+१३+१४) है। वेणीसंहार में इन सन्ध्यङ्गों को यहाँ दिखलाना सम्भव नहीं है। जिज्ञासु पाठकों को इसके लिये दशरूपक या साहित्यदर्पण देखना चाहिये, जहाँ सन्ध्यङ्गों के उदाहरण अधिकतर रत्नावली और वेणीसंहार से लिये गये हैं।

## (६) वेणीसंहार की समीक्षा

**वेणीसंहार की विशेषतायें**—ऊपर (पृ० १४—१७) 'संस्कृत साहित्य में भट्टनारायण का स्थान' शीर्षक के अन्तर्गत भट्टनारायण के कवि और नाटककार रूप का विवेचन करते हुए वेणीसंहार के काव्य-पक्ष तथा नाट्य-पक्ष की ओर संकेत किया गया था। वेणीसंहार नाटक से नाट्यशास्त्र तथा अलङ्कार-शास्त्र के विद्वान् अत्यधिक प्रभावित रहे हैं। उन्होंने अपने ग्रन्थों में अनेक उदाहरण वेणीसंहार से लिये हैं। इसी से संस्कृत साहित्य में वेणीसंहार की सैद्धान्तिक महत्ता प्रगट है।

यद्यपि वेणीसंहार नाटक अपने समग्र रूप में सफल नाट्य कृति नहीं कही जा सकती है, क्योंकि उसमें वस्तु-ग्रथन की शिथिलता का बड़ा दोष है, तथापि उसके अङ्कों का यदि पृथक्-पृथक् मूल्यांकन किया जाय तो केवल चतुर्थ अङ्क को छोड़कर उसका प्रत्येक अङ्क अपने आप में एक सुन्दर प्रभावपूर्ण

---

१ एकेन प्रयोजनेनान्वितानां कथांशानामवान्तरैकप्रयोजनसम्बन्धः सन्धिः। दशरूपक १।२३ पर धनिक की टीका।

नाट्य-कृति प्रतीत होगा। प्रथम अङ्क में भीम की आवेश एवं उत्साह से पूर्ण उक्तियाँ और तदनुरूप पद-योजना पाठक को बलात् चमत्कृत कर देने वाली हैं। भट्टनारायण ने विरोधी परिस्थितियों के संघर्ष की योजना से नाटक में अपूर्व स्पृहणीयता ला दी है। प्रथम अङ्क में भीम की क्रोधपूर्ण कटूक्तियों और आपमान-जन्य बौखलाहट के विरोध में युधिष्ठिर की स्थिरता और शान्ति-प्रियता पाठक को उत्तेजनापूर्ण परिस्थिति में शान्तिदायक सिद्ध होती है। विरोधी परिस्थितियों का यह संघर्ष ही नाटक का प्राण है, जिससे पाठक आत्म-विभोर हो जाता है। द्वितीय अङ्क भी प्रथम अङ्क के विरोध में ही रक्खा गया है। तृतीय अङ्क में वीभत्स, करुण और वीररस को एक-दूसरे के विरोध में रक्खा गया है। इसी प्रकार पञ्चम अङ्क में करुण और वीर का मिश्रण हुआ है।

भट्टनारायण ने प्रथम और द्वितीय दोनों ही अङ्कों में बड़ी चतुरता से रङ्गमञ्च पर दोहरे दृश्य की योजना की है। प्रथम अङ्क में द्रौपदी रङ्गमञ्च पर प्रविष्ट भीम और सहदेव के वार्तालाप को सुनती है और भीम के कोपाविष्ट होने पर प्रसन्न होती है। द्वितीय अङ्क में दुर्योधन भानुमती और उसकी सखी के वार्तालाप को सुनकर नकुल के प्रसङ्ग को माद्री-पुत्र पाण्डव से सम्बद्ध समझकर क्रोधावेश में आकर भानुमती को दण्ड देने का निश्चय करता है, परन्तु सौभाग्य से उसे वस्तुस्थिति का पता चल जाता है और एक भारी दुर्घटना होने से बाल-बाल बच जाती है। पाठक कदाचित् दुर्योधन के साथ स्वयं भी—

> शिष्टयार्धश्रुतविप्रलम्भजनितक्रोधादहं नो गतो
> दिष्टया नो परुषं रुषार्धकथने किञ्चिन्मया व्याहृतम्।
> मां प्रत्याययितुं विमूढहृदयं दिष्टया कथान्तं गता
> मिथ्यादूषितयानया विरहितं दिष्टया न जातं जगत्॥
>
> वेणीसंहार २।१२

इन शब्दों में सन्तोष का अनुभव करेगा।

द्वितीय अङ्क में यद्यपि महान् नाटकीय संभावनाओं से भरपूर है, परन्तु मुख्य नाटकीय व्यापार को गति और प्रभाव देने की दृष्टि से इसका

कुछ भी महत्त्व नहीं है, प्रत्युत-व्यापार की पृष्ठ-भूमि में, जोकि नाटक के समग्र शरीर में ओत-प्रोत है, दुर्योधन की काम चेष्टायें सर्वथा अनुचित हैं। प्राचीन नाट्य-शास्त्रियों ने भी वेणीसंहार के इस स्थल को 'अकाण्ड-प्रथन' नामक रस-दोष के उदाहरण के रूप में उद्धृत किया है।

रस की अभिव्यक्ति, संवादों की चुस्ती और चरित्र-चित्रण में उभार की दृष्टि से यही बात वेणीसंहार के तृतीय तथा पञ्चम अङ्कों के विषय में कही जा सकती है। तृतीय और पञ्चम अङ्क स्वयं सुन्दर नाट्य-कृति हैं, परन्तु मुख्य व्यापार की प्रगति के विचार से ये दोनों ही अङ्क निरर्थक हैं।

चतुर्थ अङ्क को किसी भी प्रकार श्लाघनीय नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि यह अङ्क सुन्दरक के लम्वे-लम्वे नीरस संवादों के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। यह अङ्क नाटकीयता की सम्भावनाओं से सर्वथा शून्य है।

षष्ठ अङ्क युधिष्ठिर के भ्रातृ प्रेम और करुण रस की अभिव्यक्ति की दृष्टि से प्रशंसनीय है। यह अङ्क नाटकीय व्यापार से भी भरपूर है। फिर भी चार्वाक के दृश्य की अवतारणा से मुख्य व्यापार की परिणति में अनावश्यक बाधा उपस्थित की गई है।

**वेणीसंहार में नाट्यशास्त्र के नियमों का पालन**—जैसाकि पहले लिखा जा चुका है कि वेणीसंहार नाटक नाट्य-शास्त्र तथा अलङ्कार-शास्त्र के लेखकों का अतिप्रिय ग्रन्थ रहा है। इससे यह सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि वेणीसंहार में नाट्य-शास्त्र के नियमों का कठोरता से पालन किया गया होगा। पण्डितों का विचार है कि वेणीसंहार नाटकीय सिद्धान्तों को ध्यान में रखकर लिखा गया है। पर नाटकीय सिद्धान्तों को विशेष ध्यान में रखने के कारण ही यह नाटक नाटकीय गतिशीलता से रहित हो गया है।

**वेणीसंहार का संवाद**—वेणीसंहार के संवादों के विषयों में कोई एक वात नहीं कही जा सकती है। कुछ स्थलों में वेणीसंहार के संवाद बहुत ही सरल उपयुक्त एवं चुस्त हैं, उनकी भाषा भी प्रसादगुणयुक्त वोलचाल की भाषा है। ऐसे संवादों के लिये द्वितीय अङ्क के उत्तर भाग में दुर्योधन और कञ्चुकी, तृतीय अङ्क में अश्वत्थामा और कर्ण, पञ्चम अङ्क में धृतराष्ट्र, गान्धारी और दुर्योधन तथा षष्ठ अङ्क में चार्वाक और युधिष्ठिर आदि के कथोपकथनों की

ओर संकेत किया जा सकता है। भट्टनारायण ने 'अपवार्य' जनान्तिकम, स्वागतम् आदि उपयुक्त रङ्गमञ्च-निर्देश देकर उन्हें और भी अधिक स्वाभाविक तथा प्राणवान् बना दिया है। परन्तु दूसरी ओर वेणीसंहार में दीर्घसमासयुक्त कृत्रिम शैली में उपनिबद्ध लम्बे-लम्बे नीरस वर्णनात्मक संवाद भी हैं, जो नाटक के लिये सर्वथा अनुपयुक्त हैं। वेणीसंहार के संवादों में एक बड़ा दोष यह है कि भट्टनारायण ने प्राकृत-भाषा-भाषी पात्रों के मुख से भी दीर्घसमासयुक्त भाषा का प्रयोग कराया है। चतुर्थ अङ्क में प्राकृत-भाषा-भाषी सुन्दरक के संवाद इसी कोटि के हैं। षष्ठ अङ्क में पाञ्चालक के संवाद भी नाटक के अनुपयुक्त हैं।

**वेणीसंहार की भाषा और शैली**—वेणीसंहार संस्कृत में कृत्रिम शैली के युग का नाटक है। इसलिये यह स्वाभाविक था कि भट्टनारायण अपने युग की प्रवृत्तियों के अनुरूप कृत्रिम शैली का अनुसरण करता। भट्टनारायण की शैली उसके समकालीन भवभूति के समान है। भट्टनारायण ने ओजगुणयुक्त समास बहुल गौड़ी, प्रसादगुणयुक्त समास-रहित वैदर्भी और अल्पसमासयुक्त पाञ्चाली तीनों रीतियों का प्रयोग किया है। (ऊपर पृ० १५ भी देखिये)।

**वेणीसंहार में चरित्र-चित्रण**—भट्टनारायण ने वेणीसंहार में चरित्र-चित्रण की कला सिद्धहस्तता का परिचय दिया है। यद्यपि उसके पात्र महाभारत के लोक प्रसिद्ध पात्र हैं और कवि उनके चरित्र को महाभारत से भिन्न प्रकार का चित्रित करने में स्वतन्त्र नहीं था, फिर भी उसके चरित्र-चित्रण में विशदता, विविधता तथा सजीवता है। लेकिन साथ ही यह भी कहना पड़ेगा कि भट्टनारायण में चरित्र-चित्रण की कला में निपुणता होते हुए भी वह अपने प्रमुख पात्रों के चरित्र का पूर्ण विकास नहीं कर सका है। चरित्र-चित्रण के विषय में भी वेणीसंहार अनुपात-हीनता के दोष से ग्रस्त है।

नाटक के प्रमुख पुरुष पात्र भीम, युधिष्ठिर, कृष्ण, दुर्योधन, अश्वत्थामा, कर्ण, धृतराष्ट्र और प्रमुख स्त्री-पात्र द्रौपदी और गान्धारी हैं।

वेणीसंहार नाटक का मुख्य प्रयोजन जैसाकि नाटक के नाम से प्रकट होता है, द्रौपदी का केश-संयमन है। द्रौपदी के केश-संयमन के प्रयोजन की सिद्धि में मुख्य भूमिका भीमसेन की रही है। इसलिये नाटक की घटनाओं का केन्द्र

भीमसेन ही रहा है । भीम रोष, स्फूर्ति और उत्साह का मूर्त रूप है । नाटक के प्रारम्भ में उसका प्रवेश ही कोपाविष्ट मुद्रा में कराया गया है । वह हर कीमत पर, यहाँ तक बड़े भाई की आज्ञा के उल्लङ्घन के पाप को भी शिरोधार्य करके शत्रु से अपने और अपनी प्रिया द्रौपदी के अपमान का प्रतिशोध लेना चाहता है । युधिष्ठिर के शब्दों में भीम 'प्रियसाहस' है ।[1] भट्टनारायण ने भीम को सङ्घर्षशील एवं दर्पोन्मत्त नायक के रूप में चित्रित किया है । सारे नाटक में— प्रथम अङ्क से लेकर षष्ठ अङ्क तक, केवल द्वितीय अङ्क को छोड़कर—उसकी दर्पोक्तियाँ मञ्च पर या नेपथ्य से सुनाई देती हैं । पञ्चम अङ्क में धृतराष्ट्र और गान्धारी को प्रणाम करते समय तो उसका गर्वित एवं उद्धत स्वभाव खटकने लगता है ।

भीम के मुकाबले में दुर्योधन भी कोई कम गर्वित और रोषपूर्ण नहीं है । भट्टनारायण ने दुर्योधन का चरित्र-चित्रण करने में और उसके अनेक रूपों का प्रदर्शन करने में अधिक प्रयत्न किया है । द्वितीय अङ्क में जहाँ हमें दुर्योधन के शृङ्गारी रूप का दर्शन होता है, वहीं उसके विपत्ति में भी अत्रस्त और अपने वल के गर्वित वीर रूप का भी दर्शन होता है । स्वप्न-दर्शन एवं ध्वजभङ्ग के अपशकुन से आशङ्कित भानुमति को आश्वस्त करते हुये वह कहता है—'त्वं दुर्योधनकेसरीन्द्रगृहिणी शङ्कास्पदं किं तव' ।[2] दुर्योधन सचमुच ही वीर-सिंह है । वह अपने शत्रु का का प्रत्यक्ष में ही अहित करना चाहता है ।[3] भीम द्वारा यह प्रस्ताव करने पर कि वह शस्त्र धारण करके कोई-से भी पाण्डव से द्वन्द्व युद्ध कर सकता है, वह प्रियसाहस भीमसेन से ही युद्ध की माँग करता है—'कर्ण दुःशासन वधात्तुल्यावेव युवां मम । अप्रियोऽपि प्रियोयोद्धुं त्वमेव प्रियसाहसः ।।' (वेणीसंहार ६।११) दुर्योधन केवलमात्र गर्वित एवं अभिमानी नायक ही

---

१. भीमेन प्रियसाहसेन रभसात्स्वल्पावशेषे जये ।
सर्वे जीवितसंशयं वयममी वाचा समारोपिताः ।। वेणीसंहार ६।१

२. वेणीसंहार, २।१६

३. प्रत्यक्षं हतवान्धवा मम परे हन्तुं न योग्या रहः ।
किं वा तेन कृतेन तैरिव कृतं यत्र प्रकाशं रणे ।। वेणीसंहार ५।६

नहीं है, उसके जीवन का एक अन्य कोमल रूप भी वेणीसंहार में प्रस्फुटित हुआ। वह एक सच्चा और भावुक मित्र भी है। वह अङ्गराज कर्ण का अभिन्न मित्र है और मित्र की विपत्ति उसे अपनी विपत्ति अनुभव होती है। वह कर्ण की मृत्यु होने पर अपने प्रिय अनुज दु:शासन के वध को भी भूलकर अपने मित्र के घातक के कुल को नष्ट करने का निश्चय करता है।[1]

युधिष्ठिर का वेणीसंहार के प्रथम अङ्क में उल्लेख हुआ है और रङ्गमञ्च पर केवल षष्ठ अङ्क में ही प्रवेश होता है। इस प्रकार भट्टनारायण ने युधिष्ठिर के चरित्र-चित्रण के लिये, जो नाटक का मुख्य नायक है बहुत ही कम स्थान दिया है। युधिष्ठिर शान्त स्वभाव और ज्ञाति-क्षय-भीरु है। वह अपने एक भाई के बिना भी जीवित रहना नहीं चाहता। षष्ठ अङ्क में भीम द्वारा अनन्यदिन-गामिनी प्रतिज्ञा कर लेने पर उसकी आशङ्का तथा चार्वाक दृश्य में भ्रातृप्रेम के कारण उसकी आतुरता से उसके चरित्र पर अच्छा प्रकाश पड़ा है।

कृष्ण को भट्टनारायण ने विष्णु के अवतार के रूप में चित्रित किया है। कृष्ण का उल्लेख प्रथम और षष्ठ अङ्क में हुआ है और मञ्च पर प्रवेश केवल षष्ठ अङ्क के अन्तिम भाग में हुआ है। परन्तु कवि ने जैसाकि कृष्ण के मुख से कहलाई गई—'तत्कथय महाराज, किस्मात्परं समीहितं संपादयामि' उक्ति से प्रतीत होता है, कृष्ण को नाटक की घटनाओं के सञ्चालक के रूप में रखता है।

अश्वत्थामा नाटक के तृतीय और पञ्चम अङ्क में कुछ समय के लिये आता है। भट्टनारायण ने अश्वत्थामा को पितृवत्सल और स्वाभिमानी वीर पुरुष के रूप में चित्रित किया है। वह स्वामी का हित करने के लिये अनृत स्वीकार करने के लिये भी तैयार हो जाता है, परन्तु दैव उसे वैसा करने से रोक देता है। उसे इस बात का पश्चात्ताप है कि वह कर्ण के प्रति क्रोध में की गई प्रतिज्ञा के कारण अपने स्वामी का हित नहीं कर सका।

---

१ शोचामि शोच्यमपि शत्रुहतं न वत्सं,
दु:शासनं तमधुना न च बन्धुवर्गम्।
येनातिदुः श्रवमसाधु कृतं तु कर्णे,
कर्तास्मि तस्य निधनं समरे कुलस्य।। वेणीसंहार ५।१६

कर्ण भी केवल तृतीय अङ्क में रङ्गमञ्च पर आता है और द्वितीय, पञ्चम और षष्ठ अङ्क में उसका उल्लेख हुआ है। चतुर्थ अङ्क में सुन्दरक ने उसके पराक्रम का वर्णन किया है और दुर्योधन को उसका संदेश दिया है। वेणीसंहार में कर्ण केवल वीर पुरुष ही नहीं है, प्रत्युत तिकड़मी राजनीतिज्ञ भी है। वह द्रोणाचार्य की मृत्यु के पश्चात् दुर्योधन के मन को द्रोण और अश्वत्थामा के प्रति विषाक्त कर देता है।

धृतराष्ट्र एक पुत्र-वत्सल पिता है। वह युद्ध में पराजय और पुत्र-विनाश को देखकर अपने एकमात्र अवशिष्ट पुत्र दुर्योधन को वचा लेने के लिये उसे युधिष्ठिर से सन्धि कर लेने की सलाह देता है जव दुर्योधन सन्धि के प्रस्ताव से सहमत नहीं होता है तो धृतराष्ट्र उसे शत्रु के प्रति कपट का अवलम्वन करने का सुझाव देने में भी संकोच नहीं करता।

द्रौपदी रोष और प्रतिशोध की भावना से भरी हुई क्षत्राणी है, जिसे युधिष्ठिर के सन्धि प्रस्ताव और भी उत्तेजित कर देते हैं। उसे अपमान के सागर को पार करने में एकमात्र भीम का सहारा प्रतीत होता है। वेणीसंहार में द्रौपदी का दूसरा रूप—पति की सुरक्षा के विषय में स्त्री सुलभ सहज आशङ्का और पति प्रेम भी प्रकट हुआ है।

भानुमती एक आदर्श हिन्दू स्त्री के रूप में चित्रित की गई है। वह केवल सुन्दरी ही नहीं है, अपितु सद्गृहिणी भी है। पति की विजय-मङ्गल की कामना के लिये वह व्रत और उपवास रखकर देवों की आराधना करना चाहती है। एक धर्मभीरु हिन्दू स्त्री के समान वह शकुनों और निमित्तों में विश्वास रखती है।

गान्धारी पुत्र-वत्सल माता है। उसे इसी में सन्तोष है कि उसका एक पुत्र तो वच जाय। पुत्र की रक्षा के सामने उसे राज्य या जय हेय है—'त्वमपि तावदेकोऽस्यान्धयुगलस्य मार्गोपदेशकः। तच्चिरं जीव। किं मे राज्येन जयेन वा।' (वेणीसंहार पृ० १८२)।

**वेणीसंहार का नायक**—वेणीसंहार में महाभारत के कई प्रमुख पात्र नायक हैं और भट्टनारायण उनमें से किसी एक के चरित्र का इतनी प्रमुखता से विकास नहीं कर सका है कि उसे असंदिग्ध रूप से नाटक का मुख्य नायक माना जा सके। इसलिये यह प्रश्न विवादास्पद एवं जटिल हो गया है कि

वेणीसंहार में मुख्य नायक कौन है। ऊपरी तौर पर वेणीसंहार में मुख्य नायक पद के दावेदार तीन व्यक्ति हो सकते हैं—दुर्योधन, भीम और युधिष्ठिर।

कवि दुर्योधन के चरित्र के चित्रण में विशेष सचेष्ट प्रतीत होता है। दुर्योधन का नाटक के प्रथम अङ्क में उल्लेख हुआ है। द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम अङ्क में वह रङ्गमञ्च पर उपस्थित रहता है और षष्ठ अङ्क में भी उसका बार-बार उल्लेख किया गया है। वह कौरवों का मूर्धाभिषिक्त राजा भी है। इस प्रकार नाटक में दुर्योधन को दिये स्थान को देखते हुए दुर्योधन को मुख्य नाटक का पद दिया जा सकता है। कुछ विद्वानों ने, जो वेणीसंहार को करुण-रस प्रधान दुःखान्त नाटक (tragedy) मानते हैं, दुर्योधन को ही वेणीसंहार का मुख्य नायक मानते हैं।[1] परन्तु दुर्योधन को मुख्य नायक मानने में भारतीय नाट्यशास्त्र के इस प्राचीन सिद्धान्त से विरोध पड़ता है कि कभी भी अधिकारी का वध नहीं दिखलाना चाहिये[2], क्योंकि छठे अङ्क में दुर्योधन के वध की सूचना दी गई है।

भीमसेन भी नाटक के प्रथम, पञ्चम तथा षष्ठ अङ्क में रङ्गमञ्च पर उपस्थित रहता है। तृतीय और चतुर्थ अङ्क में भी नेपथ्य से कही गई उसकी गर्वोक्तियों तथा सुन्दरक द्वारा वर्णन किये गये उसके पराक्रम से निरन्तर उसकी सत्ता का भान बना रहता है। द्वितीय अङ्क में कञ्चुकी के भग्नं भग्नं भीमसेन। इस वचन में पाठक का ध्यान भीम की ओर आकृष्ट होता है। नाटक का मुख्य प्रयोजन द्रौपदी का केश-संयमन, भीम द्वारा ही सम्पन्न किया गया है। इस प्रकार भीम, दुर्योधन के अनन्तर दूसरा पात्र है, जो सारे नाटक में छाया रहता है। इस प्रकार प्रो० ए० बी० गजेन्द्रगडकर ने भीम को वेणीसंहार का

---

१ रामचन्द्र राव : ट्रेजेडीज् इन संस्कृत प्रोसीडिंग्ज् आफ एट्थ ओरियण्टल कान्फ्रेंस, १९३५ पृ० २९९ और आगे, पाण्डेय तथा व्यास : संस्कृत साहित्य की रूपरेखा, द्वितीय संस्करण १९४८, पृ० २१३-१४।

२ नाधिकरिवधं क्वापि। दशरूपक, ३।३६; अधिकृतनायकवधं प्रवेशकादिनाऽपि न सूचयेत्। वही, धनिक की टीका।

मुख्य नायक माना है ।[1] लेकिन भीम को नाटक का मुख्य नायक स्वीकार करने में भी प्राचीन नाट्यशास्त्रीय परम्परा आड़े आती है । नाट्यशास्त्र के सिद्धान्तों के अनुसार नाटक के नायक को धीरोदात्त—महासत्त्व, अतिगम्भीर क्षमावान् अविकत्थन' स्थिर, निगूढ़ाहङ्कार और दृढ़व्रत होना चाहिये ।[2] । लेकिन भीम धीरोद्धत प्रकार का नायक है । सारा नाटक उसकी वीरोक्तियों से गूंज रहा है । वृद्ध धृतराष्ट्र और गान्धारी के सम्मुख भी वह वाणी पर संयम रखने का प्रयत्न नहीं करता है । अहङ्कार, रोष एवं उच्छृङ्खलता उसका स्वभाव है । इसलिये प्राचीन परम्परा के अनुसार भीमसेन को नाटक का मुख्य नायक स्वीकार नहीं किया जा सकता ।

अब मुख्य नायक पद का अधिकारी केवल युधिष्ठिर रह जाता है। प्राचीन नाट्यशास्त्र के सिद्धान्तों तथा प्राचीन अलङ्कारिकों के मत के अनुसार युधिष्ठिर ही वेणीसंहार का मुख्य नायक है । युधिष्ठिर धीर, प्रशान्त तथा अविकत्थन नायक है। कवि को भी कदाचित् युधिष्ठिर को ही मुख्य नायक मानना अभीष्ट था । संस्कृत नाटकों की यह परम्परा है कि नाटक के उपसंहार में अभिमत फल की कामना जो प्राय: भरतवाक्य के रूप में होती है मुख्य नायक के मुख से कराई जाती है । वेणीसंहार में यह कामना युधिष्ठिर से कराई गई है । पुनश्च युद्ध की समाप्ति पर शत्रु वध रूप कार्य का मुख्य फल 'राज्य की प्राप्ति' युधिष्ठिर को होती है । युधिष्ठिर के आदेश के बिना युद्ध ही प्रारम्भ नहीं हो सकता था । इसलिये नाटक का मुख्य व्यापार वस्तुत: युधिष्ठिर की इच्छा के अधीन है । भीम और अर्जुन आदि पाण्डव युधिष्ठिर के आदेश में ही चल रहे हैं । युधिष्ठिर को मुख्य नायक मानने में केवल एक बाधा है, और वह यह है कि कवि ने युधिष्ठिर को नाटक में बहुत ही अल्प स्थान दिया है और युधिष्ठिर के चरित्र के विकास की ओर कवि का ध्यान नहीं गया है । युधिष्ठिर का उल्लेख केवल प्रथम और पञ्चम अङ्क में हुआ है और रङ्गमञ्च पर प्रवेश तो केवल

---

१ दी वेणीसंहार : ए क्रिटिकल स्टडी, पृ० ९२, ३ ।

२ महासत्त्वोऽतिगम्भीरः क्षमावानविकत्थनः ।
स्थिरो निगूढाहङ्कारो धीरोदात्तो दृढव्रतः ॥ दशरूपक २।४।५

छठे अङ्क में ही हुआ है। युधिष्ठिर के प्रति किये गये इस अन्यायं के लिये कवि में अनुपातहीनता की भावना ही उत्तरदायी है।

**वेणीसंहार का रस**—जैसाकि पहले (पृष्ठ १५) में कहा गया हैं, वेणीसंहार में वीर, बीभत्स, करुण और शृङ्गार रस की अच्छी अभिव्यक्ति हुई है। लेकिन वेणीसंहार के मुख्य नायक के समान, उसके मुख्य रस का प्रश्न भी विवादास्पद वन गया है। प्रथम अङ्क में वीर रस की प्रधानता है तो द्वितीय अङ्क में शृङ्गार रस की। तृतीय अङ्क में वीर और करुण रस समान रूप से पाया जाता है। तृतीय अङ्क के प्रवेशक में बीभत्स रस की व्यञ्जना हुई है। चतुर्थ अङ्क में सुन्दरक के युद्ध-वर्णन में यद्यपि वीरों के पराक्रम का कथन हुआ है, लेकिन वृष-सेन की मृत्यु और उस पर कर्ण और दुर्योधन की प्रतिक्रिया के वर्णन में करुण रस की प्रधानता है। पञ्चम अङ्क में धृतराष्ट्र और गान्धारी के पुत्र-विलाप तथा दुर्योधन के कर्ण की मृत्यु पर किये शोक प्रकाशन में करुण रस है, लेकिन अङ्क के अन्त में दुर्योधन और भीम की उक्ति-प्रत्युक्तियों में वीर रस पाया जाता हैं। षष्ठ अङ्क में करुण रस की प्रधानता है। भीम को दुर्योधन समझकर युद्ध करने के लिये उद्यत युधिष्ठिर की उक्तियाँ वीरतापूर्ण हैं। इस प्रकार वेणी-संहार नाटक में वीर और करुण रस निरन्तर चलते हैं। प्रो० गजेन्द्रगडकर ने वेणीसंहार को करुण रस प्रधान नाटक माना है। परम्परा में वेणीसंहार को वीर रस का नाटक माना जाता है। कुछ आधुनिक आलोचक भी वेणीसंहार का अङ्गी रस वीर मानते हैं।

**वेणीसंहार में प्रकृति-वर्णन**—वेणीसंहार में प्रकृति-वर्णन की ओर कोई विशेष ध्यान नहीं दिया है। परन्तु फिर भी द्वितीय अङ्क में प्रभात का परम्प-रागत सुन्दर चित्र उपस्थित किया गया है। द्वितीय अङ्क में वात्या का वर्णन प्रकृति के कठोर रूप का सफल चित्र है। उपयुक्त पदों की योजना चित्र के रंग को उभार देने में पूर्ण रूप से सफल रही है।

**वेणीसंहार में सामाजिक अवस्था**—वेणीसंहार की कथावस्तु महाभारत के प्राचीन आख्यान पर आधारित है और वेणीसंहार मुख्य रूप से घटना-प्रधान नाटक हैं, इसलिये वेणीसंहार में यह आशा नहीं की जा सकती कि उससे कवि के समय के समाज की अवस्थाओं पर अधिक प्रकाश पड़ेगा। परन्तु फिर भी

कवि कल्पित भागों (द्वितीय और षष्ठ अङ्क) से कवि के समय की सामाजिक अवस्था पर कुछ प्रकाश अवश्य पड़ता है। भानुमती के स्वप्न-दर्शन की घटना से प्रतीत होता है कि उस समय भी समाज में, विशेषतः स्त्रियों में शकुन और निमित्तों का विचार किया जाता था, और लोगों का यह विश्वास था कि देवाराधन तथा पूजा-पाठ आदि द्वारा उनके बुरे प्रभाव को दूर किया जा सकता था। अङ्गों के स्पन्दन से भी लोग भावी घटनाओं का अनुभव करते थे। ध्वज-भङ्ग को बुरा शकुन समझा जाता था। मृतकों को जल-तर्पण किया जाता था। उस समय मृताशौच की भी प्रथा प्रचलित थी। ब्राह्मण को अवध्य समझा जाता था। कभी-कभी स्त्रियाँ पति की मृत्यु के पश्चात् सती भी हो जाती थीं।

**वेणीसंहार में प्रयुक्त छन्द**—भट्टनारायण ने वेणीसंहार में १८ प्रकार के छन्दों का उपयोग किया है जिनमें प्रमुख श्लोक, वसन्त-तिलका, शार्दूलविक्रीडित शिखरिणी और स्रग्धरा है। (वेणीसंहार में प्रयुक्त छन्दों के लक्षण पृ० २९८—३०० पर देखिये)।

**वेणीसंहार का उत्तरवर्ती नाटकों पर प्रभाव**—भट्टनारायण के वेणीसंहार ने केवल नाट्यशास्त्र तथा अलंकार-शास्त्र के विद्वानों को ही आकृष्ट नहीं किया है, प्रत्युत उसके परवर्ती कवि एवं अन्य व्याख्याकार भी उससे प्रभावित हुए हैं। अमरकोष के प्रसिद्ध टीकाकार क्षीरस्वामी ने वेणीसंहार से अनेक उद्धरण दिये हैं। ९वीं शताब्दी के प्रसिद्ध कवि राजशेखर के नाटक बालरामायण में वेणी-संहार का अनुकरण स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। राजशेखर की रावण के मुख से कहलाई गई, 'अराममलक्ष्मण भुवनमद्य निर्वानरम्' इत्यादि (अङ्क ८, ५७) दर्पोक्ति में 'अकेशवमपाण्डवं भुवनमद्य निःसोमकम्' इत्यादि (वेणीसंहार ३, ३४) का स्पष्ट अनुकरण प्रतीत होता है। इसी प्रकार 'यः कर्ता हरचापदण्डदलने यश्चानुमन्ता ननु। द्रष्टा यश्च परीक्षिता च य इह श्रोता च वक्ता च यः' इत्यादि परशुराम की उक्ति में वेणीसंहार में अश्वत्थामा की 'कृतमनुमतं दृष्टं वा यैरिदं गुरुपातकम्' (अङ्क ३; २४) इस उक्ति की प्रतिध्वनि प्रतीत होती है।

—**डॉ० शिवराज शास्त्री**

* श्री *

श्रीभट्टनारायणप्रणीतम्

# वेणीसंहारम्

## जगद्धरकृतटिप्पण्या भाषान्तरेण च समेतम्

# वेणीसंहारम्

जगद्धरकृतया टिप्पण्या समेतम्

---

## प्रथमोऽङ्कः

निषिद्धैरप्येभिर्लुलितमकरन्दो मधुकरैः
करैरिन्दोरन्तश्छुरित इव संभिन्नमुकुलः ।
विधत्तां सिद्धिं नो नयनसुभगामस्य सदसः
प्रकीर्णः पुष्पाणां हरिचरणयोरञ्जलिरयम् ॥१॥

---

कण्ठस्थाहिमणीविभूषिततनूराजजटापल्लवो
हृष्यन्मौलिसुधाकरैककुसुमस्तत्पञ्चशाखाश्रयः ।
स्थाणुर्मे फलदोऽस्तु नित्यमधिकं गौरीमुखेन्दुद्रव-
त्पीयूषद्रवपानदोहदवशात्कल्पद्रुमत्वं वहन् ॥
गुरूपदेशमासाद्य विभाव्य निपुणं हृदा ।
श्रीजगद्धरधीरेण टिप्पणी क्रियते शुभा ॥

इह तावन्निर्विघ्नं प्रारिप्सितसिद्धिमनुरुध्य कविः स्वेष्टदेवताकीर्तनरूपं मङ्गलं नान्दीमुखेनाह—**निषिद्धैरिति** । **अयं पुष्पाणामञ्जलिः नः** अस्माकं **सिद्धिं विधत्तां** करोतु । कीदृशीम् । **अस्य सदसः** सभायाः **नयनसुभगां** नेत्रप्रीतिजननीम् । तथा च सदस्यानामपि नेत्रानुरागं विदधात्विति भावः । कीदृशोऽञ्जलिः । **हरिचरणयोः** कृष्णपदद्वये **प्रकीर्णः** विस्तीर्णः । इष्टदेवतापूजोपकरणीभूत इति भाव । अत एव तद्द्वारा देवता प्रीता स्यात्तथा च निर्विघ्नस्वेष्टलाभ इति मङ्गलाचरणफलम् । अत्राञ्जलिपदेन लक्षणयाऽञ्जलिस्थपुष्पाणि लक्ष्यन्ते । पुनः कीदृशः । **एभिर्मधुकरैर्लुलितमकरन्दः** पुरोवर्तिभ्रमरैः पीतरसः । कीदृशैः **निषिद्धैरपि** निवारितैरपि । करादिचालनेन निवारिता अपि प्रसभरसलोभात्पतन्तस्त इति भावः । यद्वा । निषिद्धैः धर्मशास्त्रनिषिद्धैः । छिद्राणि कीटजुष्टानि कुसुमानि विवर्जयेत् ।

# वेणीसंहार

### हिन्दी अनुवाद

—: o :—

## प्रथम अङ्क

(बार-बार) हटाये गये भी इन भौंरों द्वारा पिये गये मधु वाली, चन्द्रमा की किरणों द्वारा मध्य भाग में, मानो, व्याप्त, (अतः) खिली हुई कलियों वाली, विष्णु के चरणों में बिखेरी गई, यह सुमनों की अञ्जलि हमें इस सभा के नेत्रों को अच्छी लगने वाली सफलता प्रदान करे ॥१॥

---

इति मनुवचनात् । पुनः कीदृशः । संभिन्नमुकुलः प्रफुल्लकलिकाकः । अत्रोत्प्रेक्षितं कारणमाह—अन्तः अभ्यन्तरे इन्दोः करैः चन्द्रकिरणैः छुरित इव, तथा च सुधाकरकरसंपर्कादिव प्रफुल्लतेति भावः । मकरन्दः पुष्परसः इत्यमरः । अत्र हिमकरकरस्पर्शान्मुकुलसंभेदेन निशाचरप्रकाश्यानि कुसुमानि योग्यतया विवक्षितानीति केचित् । सामान्यतः पुष्पाणीह विवक्षितानि । प्रफुल्लताहेतुश्चोत्प्रेक्षितोऽन्यत्रस्य इव । अन्यथा चोत्प्रेक्षाया अप्रसङ्गः । उत्प्रेक्षा च—अन्यथैव स्थिता वृत्तिश्चेतनस्येतरस्य वा । अन्यथोत्प्रेक्ष्यते या तु तामुत्प्रेक्षां विदुर्बुधाः ॥ इति लक्षिता । इवशब्दश्चोत्प्रेक्षाभिव्यञ्जकः । तथा च दण्डी । मन्ये शङ्के ध्रुवं प्रायो नूनमित्येवमादिभिः । उत्प्रेक्षा व्यज्यते शब्दैरिव शब्दोऽपि तादृशः । इत्यपरे मधुव्रतो मधुकरो मधुलिड् इत्यमरः भानुः करो मरीचिः इति च । भिन्नौ दारितसंगतौ इति च । सदः समिति संयति इति शाश्वतः । [पाणिर्निकुब्जः प्रसृतिः] तौ युतावञ्जलिः पुमान् । इत्यमरः । यह नान्दी त्रिभिः श्लोकैर्द्वादशपदा । तदुक्तं संगीतसर्वस्वे—प्रशस्तपदविन्यासा चन्द्रसंकीर्तनान्विता । आशीर्वादपरा नान्दी योज्येयं मङ्गलान्विता ॥ काचिद्द्वादशपदा नान्दी काचिदष्टपदा तथा । सूत्रधारः पठदेनां मध्यमं स्वरमाश्रितः ॥ चन्द्रसंकीर्तनं यत्र तदधीनो रसो मतः । प्रीते चन्द्रमसि स्फीता रसश्रीरिति भातुकिः ॥ इति । तत्रापि पदं केचन विभक्तयन्तमूचिरे । केचित्तु पदं पद्यस्य चतुर्थभागमाहुः । तदिह द्वितीय

अपि च—

कालिन्द्याः पुलिनेषु केलिकुपितामुत्सृज्य रासे रसं
गच्छन्तीमनुगच्छतोऽश्रुकलुषां कंसद्विषो राधिकाम् ।
तत्पादप्रतिमानिवेशितपदस्योद्भूतरोमोद्गते-
रक्षुण्णोऽनुनयः प्रसन्नदयितादृष्टस्य पुष्णातु वः ॥२॥

अपि च—

दृष्टः सप्रेम देव्या किमिदमिति भयात्संभ्रमाच्चासुरीभिः
शान्तान्तस्तत्त्वसारैः सकरुणमृषिभिर्विष्णुना सस्मितेन ।
आकृष्यास्त्रं सगर्वैरुपशमितवधूसंभ्रमैर्दैत्यवीरैः
सानन्दं देवताभिर्मयपुरदहने धूर्जटिः पातु युष्मान् ॥३॥

---

पक्षाश्रयणेन त्रिभिः श्लोकैर्द्वादशपदा नान्दी । इह निषिद्धपदेन मित्रादिना निषिद्धा अपि सुयोधनादयो निजदर्पादगणिततन्निषेधा युद्धायैव लग्ना इति ध्वनितम् । संभिन्नमुकुलपदेन च [ युधिष्ठिरादीनां वनवासादिदुःखानन्तर सुखप्रकाशोदर्शिन इति केचित् । नान्द्यां वस्तुनिर्देशस्यानङ्गतया तत्सूचनमत्राकिंचित्करम् । सूचनं तु सत्पक्षा—इत्यादिनाग्रेकर्तव्यमेव । तत्प्रतीकस्य तदर्थत्वादित्यन्ये ॥१॥

बहुविघ्नशङ्कया तन्नाशार्थं पुनर्मङ्गलमाचरन्नान्दीनिर्वाहार्थमाह—कालिन्द्या इति । कंसद्विषः कृष्णस्य अनुनयो वो युष्मान् पुष्णातु पुष्टान्करोतु । कीदृशः । अक्षुण्णः अखण्डितः । अत्र हेतुमाह—प्रसन्नदयितादृष्टस्य । सप्रसादराधावलोकितस्येत्यर्थः । कीदृशस्य । केलिकुपितां कौतुक एव क्रोधवतीं राधिकां कालिन्द्याः यमुनायाः पुलिनेषु तोयोत्थितदेशेषु अनुगच्छतः अनुप्रयातस्य । कीदृशीम् । रासे गोपक्रीडायां रसम् अनुरागम् उत्सृज्य त्यक्त्वा गच्छन्तीम् अत एव अश्रुकलुषां रुदतीम् । तथा च रासानुरागिणी प्रणयकुपिता रुदती चेति राधाया अवस्थात्रयं सूचितम् । इदमालोक्य भगवतापि तदनुगमः कृत इत्याशयः । अत एव तत्पादप्रतिमासु तच्चरणपद्धतिषु निवेशितपदस्य दत्तपादस्य ।

चात्यन्तानुरागवशाद् उद्भूतरोमोद्गतेः जातरोमाञ्चस्य । अत एव प्रसादो

और भी—

यमुना के वालु-तट पर (किसी कारणवश) क्रीड़ा में कुपित हुई, रास-लीला के आनन्द को छोड़कर जाती हुई और अश्रुओं से मलिन राधिका के पीछे-पीछे जाते हुये, उसके (राधा के) पद-चिह्नों पर पैर रखते हुये, (इसलिये) रोमाञ्च उत्पन्न हुये और प्रसन्न हुई प्रिया (राधा) द्वारा देखे गये कृष्ण (कंस के शत्रु) का सफल अनुनय आप लोगों (सामाजिकों) की पुष्टि करे ॥२॥

और भी—

मयपुर के दाह के समय, देवी (पार्वती) द्वारा प्रेमपूर्वक देखा गया, असुर स्त्रियों द्वारा 'यह क्या है' इस प्रकार भय और उद्वेग से (देखा गया), विष्णु द्वारा मन्दहास के साथ (देखा गया), वधुओं की घबराहट को शान्त कर देने वाले गर्वित दैत्यवीरों द्वारा अस्त्र खींचकर (देखा गया) और देवताओं द्वारा आनन्दपूर्वक (देखा गया) शिव तुम्हारी रक्षा करे ॥३॥

---

राधयापि कृतः। मत्पदसंबन्धादेवायं भावाविर्भाववान्नितरां मत्संगमादिति मयि परमयमनुरक्त इति सप्रसादं कुपितयापि कान्तया दृष्ट इति भावः। तोयोत्थितं तु पुलिनम् इत्यमरः। अत्र प्रथमार्धेन द्रौपद्याः कोपरोदने सूचिते। उत्तरार्धेन च दुर्योधनवधानन्तरं भीमकृततदीयानुनस्याक्षुण्णता तस्याश्च प्रसादवत्त्वं सूचितम् ॥२॥

यत्र विवक्षितार्थस्यापर्यवसानादवशिष्टस्य कथनं तत्र अपि च इति शब्दः प्रयुज्यत इति व्युत्पत्तिः। एवमन्यत्रापि।

कवेर्हरिहरनिमग्नमानसत्वेन हरौ स्तुतिमुक्त्वा हरे तामाह—**दृष्ट** इति। **धूर्जटिः** शिवः **युष्मान्** **पातु** रक्षतु। कीदृशः। **मयपुरदहने** त्रिपुरदाहे **सप्रेम** प्रीतिसहित यथा स्यादेवं **देव्या** भवान्या **दृष्टः**। धन्याहं यद्वल्लभेनायमतिबलो महासुरो निषूदित इति प्रीतिमत्या भगवत्या दृष्ट इति भावः। तदैव **असुरीभिः** असुरवधूभिः **किमिदम्** आपतितम् इति कृत्वा **भयात्** त्रासात् **संभ्रमाद्** उद्वेगाच्च **दृष्टः**। आ कष्टं कथमीदृशस्याप्यसुरराजस्यायं दशापरिपाक इति मत्स्वामिनामप्येवं कदाचित्स्यादिति भीतिरुद्वेगश्च ताभिः कृत इति भावः। **ऋषिभिः** वसिष्ठादिभिः **सकरुणं** दयान्वितं यथा स्यादेवं **दृष्टः**। अहह कथमयं वराको जगदीशेन हरेण समूलमुन्मूलित इति तेषां दया। अत्रोपपत्तिमाह—**शान्तेति**।

(नान्द्यन्ते)

सूत्रधारः—अलमतिप्रसङ्गेन ।

श्रवणाञ्जलिपुटपेयं विरचितवान्भारताख्यममृतं यः ।
तमहमरागमकृष्णं कृष्णद्वैपायनं वन्दे ॥४॥

---

शान्तमुपशमवद्यदभ्यन्तरं तेन तत्त्वमनारोपितरूपं सारो बलं येषां तैः। शान्तमानसे रिपुनाशेऽपि करुणा युज्यत एव। **सस्मितेन** हास्यवता **विष्णुना** नारायणेन **दृष्टः**। यदयमधिकबलोऽसुरराजो हरेण ध्वस्तस्तन्मम दैत्यारेर्भारलाघवमेव जातमित्युत्साह एव हासहेतुः **सगर्वैः** अहङ्कारान्वितैः **दैत्यवीरैर्दृष्टः** । गर्वे हेतुमाह- **अस्त्रमाकृष्य** कोदण्डादिकमुद्यम्य **उपशामितवधूसंभ्रमैः** शान्तनिजकान्तोद्वेगैः । आः कं इह मदस्त्रप्रभावाद्विपक्षप्रसर इति मा भैषीरिति निजवधूमनुद्विग्नमानसां कुर्वाणैरिति भावः **देवताभिः** इन्द्रादिभिः **सानन्द** सहर्षं **दृष्टः** । अत्र प्रबलारातिवध एवानन्दहेतुः । सर्वत्र मयपुरदहन इत्यन्वीयते । असुरीत्यत्र पुंयोगदाख्यायाम् इति ङीप् । मयो नाम दैत्यशिल्पी । तेन रचितं पुरं मयपुरम् । भारतसंग्रामोऽपि देव्या द्रौपद्या पूर्ववैरात्सप्रेम दृष्टः । असुरीभिरिवासुरीभिर्दुर्योधनादिवधूभिर्भयोद्वेगाभ्यां दृष्टः । कारुणिकैर्नारदादिभिः सदयं दृष्टः । कृष्णेन हसता दृष्टः । दैत्यवीरैर्घटोत्कचादिभिः सगर्वं दृष्टः । सानन्दमिन्द्रादिभिश्च दृष्ट इत्यपि कविना कटाक्षितमिति वदन्ति । अत एव पत्रावलीरूपा नान्दीयम् । तदुक्तं तत्रैव—वाच्यार्थबीजरचिता शंकरादिपदान्विता संयुक्ता । चन्द्रपद्माभ्यां पत्रावल्यभिधीयते इति ॥३॥

नान्द्यन्ते इति । नन्विदमसंगतम् । नहि नान्दीपाठानन्तरं सूत्रधारो रङ्गभूमिं प्रविशति । किंतु प्रविश्य पठति । न चान्येनैव नान्दी पठनीया । सूत्रधारपठनीयत्वेन तस्या उक्तत्वात् । सूत्रधारः पठेदेनां मध्यमं स्वरमाश्रितः । इति वचनात् । उच्यते—नान्दी तावद्रङ्गप्रवेशानन्तरं सूत्रधारेणैव पठनीया । नान्द्यन्ते सूत्रधार इति सूत्रधारसाम्यात्स्थापके प्रयोगः । तदुक्तं तत्रैव—नान्दीं प्रयुज्य निष्क्रामेत्सूत्रधारः सहानुगः । स्थापकः प्रविशेत्पश्चात्सूत्रधारगुणाकृतिः । पूर्वरङ्गं विधायादौ सूत्रधारे विनिर्गते । प्रविश्य तद्वदपरः काव्यमस्थापयेन्नटः । इति । अत एव कुत्रचित्पुस्तके नान्द्यन्ते स्थापकः इत्येव पाठः । केचित्तु— नावश्यं नान्दी

(नान्दी के पश्चात्)

**सूत्रधार**—बस, अधिक करने से (क्या प्रयोजन)

जिसने स्रोतरूपी अञ्जलि-पुट से पीने योग्य भारत (महाभारत) नाम के अमृत को बनाया है, मैं उन रागरहित और पाप-शून्य कृष्णद्वैपायन (भगवान् व्यास) को नमस्कार करता हूँ ॥४॥

---

सूत्रधारेण पठनीया। किंतु मङ्गलार्था येन केनचित्पठ्यते। सूत्रधारश्च रङ्गपूजार्थं प्रविष्ट इति स एव पठति। तदुक्तम्—नाट्यस्य यदनुष्ठानं तत्सूत्रं स्यात्सबीजकम्। रङ्गदैवतपूजाकृत्सूत्रधार उदीरितः। इत्याहुः॥ तन्न। सूत्रधारः पठेदेनां मध्यमं स्वरमाश्रितः। इति भरतविरोधात्॥ तत्र सूत्रधारस्योपलक्षणत्वे प्रमाणाभावात्। अन्ये तु—नान्द्यवसाने सूत्रधारः प्रविशति वदति वा। तदन्ते सूत्रधारस्यैव श्रुतत्वात्सापि तेनैव पठनीया। प्रथमं च सूत्रधार इति नोक्तम्। मङ्गलार्थं देवतानमस्कारादेरेव विधानादित्यूचुः। ननु प्रस्तावनायाः पूर्वं बहूनि नाट्याङ्गानि सन्ति तानि किमिति नोक्तानि। तदुक्तं तत्रैव—रङ्गं प्रसाद मधुरैः श्लोकैः काव्यार्थसूचकैः। ऋतुं कंचिदुपादाय भारतीं वृत्तिमाश्रयेत्। भेदैः प्ररोचनायुक्तैर्वीथीप्रहसनामुखैः। सूत्रधारो नटीं ब्रूते मार्षं वाथ विदूषकम्। स्वकार्यं प्रस्तुताक्षेपि चित्रोक्त्या यत्तदामुखम्। अत—आह अलमिति। अयमाशयः—पूर्वोक्तान्यङ्गानि न भवन्ति। किंतु परिषदोऽभिमुखीकरणानि। सा चेत्स्वयमेव कृतावधाना नवनाटकदर्शनोत्सुका च तत्रान्यत्प्रयुज्यमानं रसभङ्गाय भवेदिति कृतं तत्प्रणयनेन। अन्यथा तस्या रसविच्छेदः स्यादिति।

इदानीं व्यासप्रशंसामह—श्रवणेति। तं कृष्णद्वैपायनं व्यासम् अहं वन्दे नमस्करोमि। यत्तदोर्नित्याभिसंबन्धादाह—यः भारतनामकम् अमृतं विरचितवान् अकरोत्। आप्यायनादिकर्तृत्वेनामृतत्वं भारतस्य। कीदृशम्। श्रवणं कर्णः तदेव अञ्जलिपुटं तेन पेयं श्रव्यमथ च पानीयम्। अन्यदप्यमृतमञ्जलिपुटेन पीयते। कीदृशम्। अरागं रागशून्यम्। विषयासक्तिहीनमित्यर्थः। अत एव अकृष्णं निष्कलुषम्। तदिह प्रतिपाद्यभारतकथाया आदिकर्ता व्यासस्तत्त्वविच्चेति तत्कीर्तनं शुभकृदेव भवतीति तदेव कृतमिति भावः॥४॥

[तत्रभवन्तो मान्याः। परिषदग्रेसरः सभापुरोगण्याः] विज्ञाप्यं संबोध्यम्।

(समन्तादवलोक्य) तत्र भवन्तः परिषदग्रेसराः, विज्ञाप्यं नः किंचिदस्ति ।

कुसुमाञ्जलिरपर इव प्रकीर्यते काव्यबन्ध एषोऽत्र ।
मधुलिह इव मधुबिन्दून्विरलानपि भजत गुणलेशान् ॥५॥

तदिदं कवेर्मृगराजलक्ष्मणो भट्टनारायणस्य कृतिं वेणीसंहारं नाम नाटकं प्रयोक्तुमुद्यता वयम् । तदत्र कविपरिश्रमानुरोधाद्वा उदात्तकथावस्तुगौरवाद्वा नवनाटकदर्शनकुतूहलाद्वा भवद्भिरवधानं दीयमानमभ्यर्थये ।

---

कुसुमाञ्जलिरिति । एष काव्यबन्धः अपरः कुसुमाञ्जलिरिव प्रकीर्यते विस्तार्यते । अत्र काव्यबन्धे । विरलानपि स्वल्पानपि गुणलेशान् गुणकणान् भजत गृह्णीत । हे सभ्याः इति शेषः । [मधुलिह इव] यथा मधुकराः कुसुमाञ्जलौ मधुबिन्दून विरलानपि गृह्णन्ति तथेत्यर्थः । अनेन मदीयनाटके स्वल्पा अपि गुणा गुणिभिर्ग्राह्या इत्यौद्धत्यपरिहारोऽपि कृत इति ध्वनितम् ॥५॥

---

मृगराजलक्ष्मणः सिंहचिह्नस्य । नारायणभट्टस्य । कृतिनाटकशब्दयोरजहल्लिङ्गतया सामानाधिकरण्यम् । वेणीसंहारमिति वेण्या द्रौपदीकेशरचनाविशेषण हेतुना संहारो विनाशो दुःशासनादीनां यत्र तत्तथा । यद्वा । वेण्याः संहारो मोक्षणं यत्र तत्तथा भारतान्तरमिह वेणीमोक्षणकथनात् । नाटकमिति तदुक्तं तत्रैव—प्रकृतित्वादयान्येषां भूयो रसपरिग्रहात् । संपूर्णलक्षणत्वाच्च पूर्वं नाटकमुच्चयते । नाटके सूच्यमर्थं तु पञ्चभिः प्रतिपादयेत् । विष्कम्भचूलिकाङ्कास्याङ्कावतारप्रवेशकैः ॥ वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशाना निदर्शकः । संक्षेपार्थस्तु विष्कम्भो मध्यपात्रप्रयोजितः ॥ तद्वदेवानुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः । प्रवेशोऽङ्कद्वयस्यान्तः शेपार्थस्योपसूचकः । अङ्कद्वयस्यान्तरिति प्रथमेऽङ्के न कर्तव्य इत्यर्थः । अन्तर्जवनिकासंस्थैश्चूलिकार्थस्य सूचना । अङ्कान्तपात्रैरङ्कास्यं छिन्नाङ्कार्थस्य सूचना ॥ अङ्कावतारस्त्वङ्कान्ते पातोऽङ्कस्याविभागतः । एभिः संसूचयेत्सूच्यं दृश्यमङ्कैः प्रदर्शयेत् । दूराध्वन वधं युद्धं राज्यदेशादिविल्पवम् । संरोधं भोजनं स्नानं सुरतं चानुलेपनम् । अम्बरग्रहणादीनि प्रप्यक्षाणि न निदिशेत् । अङ्के नैव निबध्नीयान्नैवाङ्के न कदाचन नाधिकारिवधः क्वापि त्याज्यमावश्यकं न च । एकाहाचरितैकार्थमित्थमासन्न-

(चारों ओर देखकर) मान्य सभा-मुख्यों, हमें कुछ निवेदन करना है—

यह काव्य-रचना यहाँ दूसरी पुष्पाञ्जलि के समान बिखेरी जा रही है। आप, भ्रमर मधु-बिन्दुओं का जैसे, न्यून भी गुण-कणों का सेवन करें ॥५॥

अब हम 'नागराज' उपाधिधारी कवि भट्टनारायण की रचना इस वेणीसंहार नामक नाटक का प्रयोग (अभिनय) करने के लिये उद्यत हैं। इसलिये कवि के परिश्रम के विचार से अथवा उदात्त कथावस्तु के प्रति आदर भाव से अथवा नवीन नाटक देखने की उत्सुकता से आप लोगों द्वारा इस पर ध्यान दिये जाने की याचना करता हूँ।

---

नायकम्। पात्रैस्त्रिचतुरैरङ्कस्तेषामन्ते च निर्गमः। एवमङ्काः प्रकर्तव्याः प्रवेशादिपुरस्कृताः। पञ्चाङ्कमेतदवरं दशाङ्कं नाटकं वरम्॥ इति नाटकलक्षणं भरतोक्तम्। तत्रैव प्रसङ्गान्नायकनायिकयोर्लक्षणम्—नेता विनीतो मधुरस्त्यागी दक्षः प्रियंवदः। रक्तलोकः शुचिर्वाग्मी रूढवंशः स्थिरो युवा। धृत्युत्साहस्मृतिप्रज्ञाकलामानसमन्वितः। शूरो दृढश्च तेजस्वी शास्त्रचक्षुच्च धार्मिकः। विनयः शीलसंपत्तिर्मधुरः प्रियदर्शनः। त्यागः, सर्वस्वदानं स्याद्दक्षः क्षिप्र (प्रिय) करो मतः। प्रियंवदोऽनुत्कटवाक्सस्नेहो लोकरञ्जनः। मितप्रशस्तवाग्वाग्मी नित्यकर्मरतः शुचिः। ख्यातवंशो रूढवंश षोडशात्त्रिंशको युवा। वाङ्मनः कर्मभिर्यश्च न चलः स स्थिरो मतः। धृतिः सर्वेषु या प्रीतिरुत्साहोऽग्लानिरेव च। स्मृतिः कालान्तरे ज्ञानं प्रज्ञा तीक्ष्णमतिर्मता। कलाश्चात्र चतुःषष्टिर्मानश्चित्तसमुन्नतिः। शूरः सङ्ग्रामनिपुणो रूपावान्दृश्य उच्यते। अतिप्रतापस्तेजस्वी शास्त्रचक्षुस्त्रयीपरः। आत्मवत्परभूतानि यः पश्यति स धार्मिकः। प्रख्यातवंशो राजर्षिर्दिव्यो वा यत्र नायकः तत्प्रख्यातं विधातव्यं वृत्तमत्राधिकारिकम्॥ अयमर्थः—नाटके भारतादिप्रसिद्धो राजर्षिर्दिव्यो वा नायकः कर्त्तव्यः, न तु कविना स्वमुत्पाद्य कथाकल्पितो नायकः कर्त्तव्य इति। स्वान्या साधारणास्त्रीति तद्गुणा नायिका त्रिधा। स्वकीया तत्र वक्तव्या मुग्धा मध्या प्रगल्भिता। शीलार्जवादिसंयुक्ता-कुटिला च पतिव्रता। लज्जावती चापरुषा निपुणा च प्रियंवदा। साधारणस्त्री गणिका कलाप्रागल्भ्यधौर्त्ययुक्। रूपकेषु कलाप्रागल्भ्यधौर्त्ययुक्। रूपकेषु च रक्तैव कर्त्तव्या प्रहसं बिना। अन्यस्त्री द्विविधा प्रोक्ता कन्यकोढा तथापरा। रसे प्रधाने कर्तव्या नान्योढा नाट्यवेदिभिः।

(नेपथ्ये)

**भाव! त्वर्यतां, त्वर्यताम्। एते खल्वार्यविदुराज्ञया पुरुषाः सकलमेव शैलूषजनं व्याहरन्ति—प्रवर्त्यन्तामपरिहीयमानमातोद्यविन्यासादिकाविधयः। प्रवेशकालः किल तत्रभवतः पराशर्यनारदतुम्बरुजामदग्न्यप्रभृतिभिर्मुनिवृन्दारकैरनुगम्यमानस्य भरतकुलहितकाम्यया स्वयं प्रतिपन्नदौत्यस्य देवकीसूनोश्चक्रपाणेर्महाराजदुर्योधन-शिविरं प्रति प्रस्थातुकामस्य इति।**

**सूत्रधारः—(आकर्ण्य सानन्दम्) अहो न खलु भो भगवता जगत्प्रभव-स्थितिनिरोधप्रभविष्णुना विष्णुनाद्यानुगृहीतमिद भरतकुलं सकलं च राजचक्रम-नयोः कुरुपाण्डवराजपुत्रयोराहवकल्पान्तानलप्रशमहेतुना स्वयं सन्धिकारिणा कंसारिणा दूतेन। तत्किमिति पारिपार्श्वक नारम्भयति कुशीलवैः सह संगीतकम्।**

---

कन्यानुरागमिच्छातः कुर्यादङ्गाङ्गिसंश्रयम् ॥ इति ॥ नाटके वृत्तयः प्रोक्ताश्चतस्रो नाट्यवेदिभिः भारती कैशिकी चैव सात्वत्यारभटी तथा। तत्र शृङ्गारी कामफलावच्छिन्नो व्यापारः कैशिकी। विशोका सात्वती सत्त्वशौर्यत्यागार्जवैः पुनः। मायेन्द्रजालसंग्रामक्रोधोद्भ्रान्तादिचेष्टितैः। भवेदारभटी नाम नाट्ये तिस्रस्तु वृत्तयः। भारती शब्दवृत्तिः स्याद्रसे रौद्रे च युज्यते। शृंगारे कैशिकी वीरे सात्वत्यारभटी पुनः॥ एवमङ्गानि कार्याणि प्रधानस्याविरोधतः। आदौ विष्कम्भकं कुर्यादङ्कं वा कार्ययुक्तितः॥ अपेक्षितं परित्यज्य नीरसं वस्तुविस्तरम् यदा संदर्शयेच्छेषं कुर्याद्विष्कम्भकं तदा॥ यदा तु सरसं वस्तु मूलादेव प्रवर्तते। आदावेव तदावेव तदाङ्कः स्यादामुखाक्षेपसंश्रयः॥ प्रत्यक्षनेतृचरितो विन्दुव्याप्तिपुरः सरः। अङ्को नानाप्रकारार्थ संविधानरसाश्रयः॥ अनुभाव विभावभ्यां स्यायिना व्यभिचारिभिः। गृहीतमुक्तैः कर्तव्यमङ्गिनः परिपोषणम् न चातिरसतो वस्तु दूरं विच्छिन्नतां नयेत्। रसं वा नातिरोदध्याद्वस्त्वलंकार-लक्षणैः। एको रसोऽङ्गी कर्तव्यो वीरः शृङ्गार एव वा। अङ्गमन्ये रसाः सर्वे कुर्यान्निर्वहणोऽद्भुतम्॥ शृङ्गारहास्यकरुणरौद्रवीरभयानकाः। वीभत्सोऽद्भुत इत्येवमष्टौ नाट्ये रसाः स्मृताः॥ यद्यपि अविकारस्थितिः शान्तः 'शान्तस्तु

**द्रौपदी**—नाथ, नहीं, याज्ञसेनी के अपमान से उद्दीप्त क्रोध वाले आप अपने शरीर की ओर असावधान होकर संचरण नहीं करेंगे। क्योंकि सुना है कि शत्रु की सेना में सावधान होकर विचरण करना चाहिये।

**भीमसेन**—अयि श्रेष्ठ क्षत्राणि,

पाण्डु के पुत्र युद्ध रूपी अद्वितीय समुद्र के मध्य जल में—जहाँ परस्पर टकराने से विदीर्ण हाथियों के रुधिर, चर्बी, माँस और मस्तिष्क से (उत्पन्न) पङ्क में डूबे हुए रथों के ऊपर पैर रखकर पदाति पराक्रम दिखलाते हैं और जहाँ विपुल रुधिर की पान-गोष्ठी में ध्वनि करती हुई अमङ्गलकारी शृगाली-रूपी वाद्य पर कबन्ध (धड़) नाचते हैं—विचरण करने में चतुर हैं ॥२७॥

(सब निकल जाते हैं)

**॥ प्रथम अङ्क समाप्त ॥**

---

तथाभूताः विक्रान्ताः पत्तयः यत्र तस्मिन् ।] आस्फालः संघट्टः । भिन्नो दारितः । मस्तिष्कं गोर्दा गोदी इति लोके प्रसिद्धम् । स्यन्दनो रथः । कृतपदन्यासोऽत एव विक्रान्तः पत्तिः पदातिर्यत्र तादृशे । स्फीतासृङ्गोप्तरक्त तत्पानगोष्ठीषु रसन्ती अशिवशिवाऽमङ्गलशृगालिका सैव तूर्यो मर्दलं तेन नृत्यन् कबन्धः अपमूर्द्धकलेवरो यत्र तादृशे ॥२७॥

सर्वे निष्क्रान्ता इति सर्वत्राङ्के कर्तव्यम् । तदुक्त तत्रैव तत्रैव—पात्रैस्त्रिचतुरैरङ्कस्तेषामन्ते च निर्गमः । इति ॥

असूत यं रत्नधरो गुणीशस्तत्सद्गुणाढ्या दमयन्तिकापि ।
जगद्धरं तस्य कृतौ व्यरंसीदाद्योऽयमङ्को वरटिप्पणेऽत्र ॥

॥ इति प्रथमोऽङ्कः ॥

# द्वितीयोऽङ्कः

—: ० :—

(ततः प्रविशति कञ्चुकी)

कञ्चुकी—आदिष्टोऽस्मि महाराजदुर्योधनेन—विनयन्धर, सत्वरं गच्छ त्वम्। अन्विष्यतां देवी भानुमती। अपि निवृत्ता अम्बायाः पादवन्दनसमयान्न वेति। यतस्तां विलोक्य निहिताभिमन्यवो राधेयजयद्रथभृतयोऽस्मत्तलेनापतयः समरभूमिं गत्वा सभाजयितव्याः इति। तन्मया द्रुततरं गन्तव्यम्। अहो प्रभविष्णुता महाराजस्य यन्मम जरसाभिभूतस्य मर्यादामात्रमेवावरोधव्यापारः। अथवा किमिति जरामुपालमेव, यतः सर्वान्तःपुरचारिणामयमेव व्यावहारिको वेषश्चेष्टा। तथाहि—

नोच्चैः सत्यपि चक्षुषीक्षितमलं श्रुत्वापि नार्कणितं
शक्तेनाप्यधिकार इत्यधिकृता यष्टिः समालम्बिता।
सर्वत्र स्खलितेषु दत्तमनसा यातं मया नोद्धतं
सेवास्वीकृतजीवितस्य जरसा किं नाम यन्मे कृतम् ॥१॥

---

आदिष्टोऽस्मीति। संभावयितव्याः इत्यनेन न्वयः। अन्विष्यतामनुसंधीयताम् अपिः प्रश्ने संभावनायां वा। अम्बा माताथ जननी इत्यमरः। [समय आचारो नियमो वा। समयः शपथे भाषासम्पदोः कालसंविदोः सिद्धान्ताचारसंकेतनियमावसरेषु च॥ इति हैमः]। राधेयः कर्णः। संभावयितव्याः सन्निहितीकर्तव्याः) [सभाजयितव्याः सम्मानयितव्याः]। प्रभविष्णुता प्रभावशालिता। जरसा वार्धक्येन। मर्यादामात्रं मर्यादापर्यवसन्नः। अवरोधव्यापारोऽन्तःपुरकर्म व्यावहारिको व्यवहारजन्यः। उक्तोपन्यासे तथाहि इति शब्दप्रयोगः।

नोच्चैरिति। चक्षुषि सत्यपि उच्चैरीक्षितुं, नालमहं न समर्थः। [ईक्षितुमिति पाठः प्रक्रमभङ्गादुपेक्ष्यः। चक्षुषि सत्यपि मया उच्चैः नेक्षितमुद्वीक्षितम्]। नाकर्णितं मयेत्यन्वयः। शक्तेनापि मया यष्टिः [समालम्बिता] समाश्रिता।

# द्वितीय अङ्क

(तत्पश्चात् कञ्चुकी प्रवेश करता है)

कञ्चुकी—महाराज दुर्योधन ने मुझे आज्ञा दी है—'विनयन्धर, जल्दी जाओ। देवी भानुमती का पता लगाओ। वह माता जी की चरण-वन्दना के आचार से निवृत्त हो चुकी अथवा नहीं। क्योंकि उसे देखने के पश्चात् मुझे अभिमन्यु को मार डालने वाले, कर्ण, जयद्रथ आदि अपने सेनापतियों को युद्ध-भूमि में जाकर सम्मानित करना है। इसलिये मुझे बहुत शीघ्र जाना चाहिए। ओह ! महाराज का प्रभाव भी कितना अद्भुत है कि मुझे वृद्धावस्था से आक्रान्त का केवल मर्यादा पालन ही अन्तःपुर में कर्त्तव्य रह गया है। अथवा वृद्धावस्था को क्या उलाहना दूँ ? क्योंकि अन्तःपुर में नियुक्त सब लोगों का यही आचारानुरूप वेष और चेष्टा है। क्योंकि—

आँखें होने पर भी ऊपर को नहीं देखा; पर्याप्त सुनकर भी नहीं सुना; समर्थ होते हुए भी अधिकार के कारण धारण की जाने वाली छड़ी का सहारा लिया; हमेशा त्रुटियों का ध्यान रखते हुए मैं कभी अकड़कर नहीं चला। सेवा के लिये प्राण धारण करने वाले मुझ में क्या (नई बात है), जो वृद्धावस्था ने उत्पन्न की है ॥१॥

---

कीदृशी। अधिकारोऽयं मम कञ्चुकिनो यष्टिसमालम्बनमिति अधिकृता योग्या। स्खलितं व्यापारप्रच्यवः। उद्धतं यथा स्यादेवं मया न यातं नोद्धतेन मया भूतमित्यर्थः। नामानवक्लृप्तौ। जरसा मम किं नाम कृतम्। अपि तु न कमपि। कीदृशस्य सेवान्धीकृतजीवितस्य इति पाठः। तत्र सेवार्थं स्वीकृतं जीवितं जीवनं येन। तथा च सेवानिमित्तमेव ममान्ध्यादिकं न तु जराकृतमिति भावः ॥१॥

(परिक्रम्य दृष्ट्वा आकाशे) विहङ्गिके, अपि श्वश्रूजनपादवन्दनं कृत्वा प्रतिनिवृत्ता भानुमती। (कर्णं दत्त्वा) किं कथयसि—आर्य, एषा भानुमती देवी पत्युः समरविजयाशंसया निर्वर्तितगुरुदेवपादवन्दनाद्यऽप्रभृत्यारब्धनियमा बालोद्याने तिष्ठतीति। तद्भद्रे, गच्छ त्वमात्मव्यापाराय। यावदहमप्यत्रस्थां देवीं महाराजस्य निवेदयामि। (इति परिक्रम्य) साधु परिव्रते, साधु। स्त्रीभावेऽपि वर्तमाना वरं भवती न पुनर्महाराजः, योऽयमुद्यतेषु बलवत्स्वबलवत्सु वा वासुदेव सहायेषु पाण्डुपुत्रेस्वरिष्वद्याप्यन्तःपुरविहारमनुभवति। (विचिन्त्य) इदमपरमयथातथं स्वामिनश्चेष्टितम्। कुत :—

आ शस्त्रग्रहणादकुण्ठपरशोस्तस्यापि जेता मुने—
स्तापायास्य न पाण्डुसूनुभिरयं भीष्मः शरैः शायितः।
प्रौढानेकधनुर्धरारिविजयश्रान्तस्य चैकाकिनो
बालस्यातमरातिलूनधनुषः प्रीतोऽभिमन्योर्वधात् ॥२॥

सर्वथा दैवं नः स्वस्ति करिष्यति। तद्यावदत्रस्थां देवीं महाराजस्य निवेदयामि। (इति निष्कान्तः)

॥ इति विषकम्भकः ॥

(ततः प्रविशत्यासनस्था देवी भानुमती, सखी, चेटी च)

सखी—सखी भानुमति, कस्मादिदानीं त्वं स्वप्नदर्शनमात्रस्य कृते अभिमानिनो

---

आकाश इति। दूरस्थाभाषणं यत्स्यादशरीरं निवेदनम्। परोक्षान्तरितं वाक्यं तदाकाश निगद्यते। इति भरतः। विहङ्गिका .तन्नाम्नी दासी]। [आरब्धो नियनो व्रतं यया]। देवगृहप्रधानमुद्यानं वनम्। वरं मनागिष्टा। मनागिष्टे वरं यत्तु कश्चिदाह तदव्ययम्। इति विश्वः। विहारः क्रीडा अयथातथमनर्हम्।

आ शस्त्रेति। यदसौ भीष्मः पाडुसूनुभिः शरैः शायितस्तत्रास्य तापाय तापार्थम्। तादर्थ्ये चतुर्थी। कीदृशः। शस्त्रग्रहणदारभ्य [अकुण्ठोऽप्रतिहतप्रसरः परशुर्यस्य तस्य] सफलपरशोः [तस्य प्रसिद्धस्य] मुनेः परशुरामस्यापि जेता-यदयमभिमन्योर्वधात्प्रीतः। कीदृशस्य। प्रौढा ये अनेक धनुर्धरास्ते च तेऽरयश्च

(घूमकर और देखकर आकाश में) विहङ्गिका, क्या सास के चरणों की वन्दना करके भानुमती लौट आई है ? (कान लगाकर) क्या कह रही है कि— 'आर्य, यह देवी भानुमती पति की युद्ध में विजय की कामना से गुरुजनों और देवों की चरण-वन्दना करके आज से व्रत धारण किये बालोद्यान में स्थित हैं।' तब भद्रे, तुम अपने काम के लिये जाओ। मैं भी यहाँ स्थित देवी के विषय में महाराज से निवेदन किये देता हूँ। (घूमकर) धन्य है, पतिव्रता धन्य है। स्त्री होते हुए भी आप अच्छी हैं; लेकिन महाराज (अच्छे) नहीं (हैं), जो यह अब भी अन्तःपुर में बिहार का उपभोग कर रहे हैं, जबकि शत्रु पाण्डु के पुत्र, जिनके वासुदेव सहायक हैं और जो, (चाहे) बलवान् हों या दुर्बल, युद्ध के लिए तत्पर है। (सोचकर) यह स्वामि का दूसरा अनुचित कार्य है। क्योंकि—

आयुध-ग्रहण से लेकर कभी कुण्ठित न हुए परशु वाले उस प्रसिद्ध मुनि (परशुराम) को जीतने वाला यह भीष्म पाण्डु-पुत्रों द्वारा बाणों से सुला दिया जाने पर इस (दुर्योधन) के दुःख के लिये न हुआ, (जबकि) यह बड़े-बड़े अनेक धनुर्धारी शत्रुओं को जीतने से थके हुए शत्रुओं द्वारा काटी गई धनुष वाले और अकेले, बालक अभिमन्यु के वध से प्रसन्न हो रहा है ॥२॥

भगवान् ही सब तरह हमारा कल्याण करेंगे। तो अब यहाँ स्थित भानुमती के विषय में महाराज से बतला दूँ। (बाहर चला जाता है)।

**॥ विष्कम्भक समाप्त ॥**

(तत्पश्चात् आसन पर बैठी देवी भानुमती, सखी और चेटी प्रवेश करती हैं)

**सखी**—सखी भानुमती, अभिमानी महाराज दुर्योधन की महारानी होकर

---

तेषां विजयः तेन श्रान्तस्य] महारथविजयश्रान्तस्यैकस्य [अरातिभिः लूनं धनुः— र्यस्य तस्य] शत्रुच्छिन्नकोदण्डस्य च। एकाकीति एकादाकिनिच्चासहाये इत्याकिनिच्प्रत्ययः ॥२॥

दैवं दिष्टं भागधेयम् इत्यमरः। स्वस्ति कल्याणम्। नोऽस्माकम्।

**विष्कम्भक इति।** कुतोऽपि स्वेच्छया क्लृप्तो द्व्यङ्गस्तेनोभयोरपि।

महाराजदुर्योधनस्य महिषी भूत्वैवं विगलितधीरभावातिमात्रं संतप्यसे [सहि भाणुमदि, कीस दाणीं तुमं सिविणअदंसणमेत्तस्स किदे अहिमाणिणो महाराअ-दुज्जोहणस्स महिसि भविअ एव्वं विअलिअधीरभावा अदिमेत्तं संतप्पसि ।]

चेटी—भट्टिनि, शोभनं भणति सुवदनः स्वपञ्जनः किं न खलु प्रलपति । [भट्टिणी, सोहणं भणादि सुवअणा । सिविणअन्तो जणो किं ण क्खु प्पलवदि]

भानुमती—[हञ्चे एवमेतत् । किंत्वयं स्वप्नोऽतिमात्रमकुशलदर्शनो मे प्रतिभाति । [हज्जे एव्वं णेदम् । किंदु एदं सिविणअं अदिभेत्तं अकुसलदंसणं में पडिभादि ।]

सखी – प्रियसखि, यद्येवं तत्कथय स्वप्नं येनावामपि प्रतिष्ठापयन्त्यौ धर्मप्रशंसया देवतासंकीर्तनेन दूर्वादिपरिग्रहेण च परिहरिष्यावः । [पिअसहि, जइ एव्वं ता कहेहि सिविणअं जेण अह्म वि पडिट्ठावअन्तीओ धम्मप्पलंसाए देवदासंकित्तणेण दुव्वादिपडिग्गहेण अ पंडिहडिस्सामो ।]

चेटी—शोभनं खलु भणति सुवदना । अकुशलदर्शनाः स्वप्ना देवतानां प्रशंसया कुशलपरिणामा भवन्तीति श्रूयते । [सोहणं खु भणादि सुअवणा । अकुसलदंसणा सिविअणा देवदाणं पसंसाए कुसलपरिणामा होन्ति त्ति सुणीअदि]

भानुमती—यद्येवं तत्कथयिष्ये । अवहिता तावद्भव ।

[जइ एव्वं ता कहइस्सं । अवहिदा दाव होहि ।]

सखी—अवहितास्मि । कथयतु प्रियसखी । [अवहिदम्हि । कहेदु पिअसही]

भानुमती—हला भयेन विस्मृतास्मि । तत्तिष्ठ यावत्सर्वं स्मृत्वा कथयिष्यामि । [हला भएण विसुमरिदम्हि ता चिट्ठ जाव सव्वं सुमरिअ कहइस्सं ।] (इति चिन्तां नाटयति) ।

(ततः प्रविशति दुर्योधनः कञ्चुकी च)

दुर्योधन—सूक्तमिदं कस्यचित् ।

गुप्त्या साक्षान्महानल्पः स्वयमन्येन वा कृतः ।
करोति महतीं प्रीतिमपकारोऽपकारिणाम् ॥३॥

---

विष्कम्भकः स विज्ञेयः कथार्थस्यापि सूचकः ॥ इति भरतः ॥

किमितिदानीं त्वं…भूत्वा विगलितधीरता इत्या० । अत्र [अभिमानस्त्वहं-

भी स्वप्न के दर्शन मात्र से इस प्रकार धीरता खोकर तू अब यों अत्यधिक दुःखी हो रही है?

**चेटी**—स्वामिनी, सुवदना ठीक कह रही हैं। सोते हुए मनुष्य क्या नहीं कह देता है ?

**भानुमती**—हञ्जे, ऐसा ही है। फिर भी मुझे यह स्वप्न अत्यधिक अशुभ-सूचक प्रतीत हो रहा है।

**सखी**—प्रिय सखी, यदि ऐसा है तो स्वप्न (हमें भी) बतला दो, जिससे हम दोनों भी (उसे) मङ्गल-जनक बनाकर धर्म कथा, देवों के नामोच्चारण और दूर्वा (दूब घास) के धारण से (अनिष्ट का) परिहार करें।

**चेटी**—सुवदना ठीक कह रही है। सुना जाता है कि अशुभ स्वप्न भी देवों की स्तुति से शुभ फल वाले हो जाते हैं।

**भानुमती**—यदि ऐसा है, तो कहती हूँ। सावधान हो जाओ।

**सखी**—मैं सावधान हूँ। प्रियसखी कहे।

**भानुमती**—सखी, भय के कारण मैं भूल रही हूँ। तनिक ठहरो, सब याद करके बतलाती हूँ। (सोचती है)

(तत्पश्चात् दुर्योधन और कञ्चुकी प्रवेश करता है)

**दुर्योधन**—किसी ने यह ठीक कहा है—

शत्रु की हानि, छिपकर की गई हो या प्रत्यक्ष, थोड़ी हो या अधिक, स्वयं की हो या दूसरे ने, बहुत ही प्रसन्नता उत्पन्न करती हैं॥३॥

---

कृता। हिंसायां प्रणयेऽज्ञाने। इति हैमः)। महिषी कृताभिषेकायाम् इत्यमरः। स्वप्नखलु जनो यत्किमपि विप्रलपति। अत्र खलु प्रसिद्धौ। विप्रलपति विसंवादि वचो वदति। किं त्वेष मे स्वप्नो···प्रतिभासते। येन मया प्रतिष्ठापयन्त्या प्रशंसया देवतासंकीर्तनेन च परिहरिष्यते। अत्र **प्रतिष्ठापयन्त्या** स्वप्नं शुभार्थकं कुर्वत्येत्यर्थः। (प्रतिष्ठापयन्त्यौ शुभफलदत्वेन सम्पादयन्त्यौ। देवि एवमेतत्। अकुशलदर्शना अपि स्वप्नाः प्रशंसया··· । **सूक्तं** शोभनोक्तिः।)

**गुप्त्येति** । **अपकारिणां** शत्रूणामपकारो गुप्त्या निभृतं **साक्षात्सर्ववेद्यो महान्स्वल्पो वा स्वयं वान्येन वा कृतो महतीं प्रीतिं** करोतीत्यन्वयः॥३॥

येनाद्य द्रोणकर्णजयद्रथादिभिर्हतमभिमन्युमुपश्रुत्य समुच्छ्वसितमिव नश्चेतसा ।

कञ्चुकी—देव, नेदमतिदुष्करमाचार्यशस्त्रप्रभावाणाम् । कर्णजयद्रथयोर्वा का नामात्र श्लाघा ।

राजा—विनयन्धर, किमाह भवान् ? एको बहुभिर्बालो लूनशरासनश्च निहत इत्यत्र का श्लाघा कुरुपुङ्गवानामिति । मूढ, पश्य—

हते जरति गाङ्गेये पुरस्कृत्य शिखण्डिनम् ।
या श्लाघा पाण्डुपुत्राणां सैवास्माकं भविष्यति ॥४॥

कञ्चुकी—(सवैलक्ष्यम्) देव, न ममायं सङ्कल्पः । किं तु भवत्पौरुषप्रतीघातोऽस्माभिर्नावलोकितपूर्व इत्यत एवं विज्ञापयामि ।

राजा—एवमिदम् ।

सहभृत्यगणं सबान्धवं सहमित्रं ससुतं सहानुजम् ।
स्वबलेन निहन्ति संयुगे न चिरात्पाण्डुसुतः सुयोधनम् ॥५॥

कञ्चुकी—(कर्णौ पिधाय सभयं) शान्तं पापम । प्रतिहतममङ्गलम् ।

राजा—विनयन्धर, किं मयोक्तम् ।

कञ्चुकी—सहभृत्यगणं पाण्डुसुत सुयोधनः ॥ (इति पठति) । एतद्विपरीतमभिहितं देवेन ।

राजा—विनयन्धर, अद्य खलु भानुमति यथापूर्वं मामनामन्त्र्य वासभवनात्प्रातरेव निष्क्रान्तेति व्याक्षिप्त मे मनः । तदादेशय तमुद्देशं यत्रस्था भानुमति ।

कञ्चुकी—इत इतो देवः ।

---

[समुच्छ्वसितमिव विकसितमिवेत्युत्प्रेक्षा] । का नाम अपि तु न कापि । नामानवक्लृप्तौ । लूनशरासनश्छिन्नधनुः ।

हत इति । जरति वृद्धे । गाङ्गेये गङ्गापुत्रे भीष्मे । शिखण्डी क्लीबरूपी योधभेदः । तं पुरस्कृत्याग्रे कृत्वा गाङ्गेये हते सतीत्यन्वयः ॥४॥

सङ्कल्प इच्छा । वो युष्माकम् ।

सहभृत्येति । सहभृत्यगणमित्यादौ सभावो वैकल्पिकः । न चिरादित्यत्रा-

इसीलिए आज द्रोण, कर्ण, जयद्रथ आदि द्वारा मारे गए अभिमन्यु के विषय में सुनकर हमारे चित्त ने साँस-सा लिया है।

**कञ्चुकी**—महाराज, आचार्य के शस्त्रों के सामर्थ्य के लिये यह कोई अतिदुस्साध्य कार्य नहीं था और न ही कर्ण या जयद्रथ के लिए। इसमें प्रशंसा की क्या बात है ?

**राजा**—विनयन्धर, क्या कहा आपने—'कटे धनुष वाले अकेले बालक को बहुतों ने मारा, इसलिए इसमें कुरुश्रेष्ठों की प्रशंसा की क्या बात है ?' मूर्ख देख—

शिखण्डी को आगे करके बूढ़े गाङ्गेय (गङ्गा-पुत्र, भीष्म) को मारने पर जो पाण्डु के पुत्रों की प्रशंसा हुई है, वही हमारी होगी ॥४॥

**कञ्चुकी**—(लज्जित होकर) महाराज, मेरा यह अभिप्राय नहीं था। परन्तु आपके पराक्रम की कुण्ठा हमने पहले कभी नहीं देखी इसलिए ऐसा कहा है।

**राजा**—ऐसा ही है—

शीघ्र ही पाण्डु का पुत्र अपने बल से युद्ध में भृत्य-वर्ग, बन्धु-बान्धव, मित्र, पुत्र तथा अनुजों सहित सुयोधन को मार डालेगा ॥५॥

**कञ्चुकी**—(कानों पर हाथ रखकर, भय के साथ) पाप शान्त हो। अमङ्गल का नाश हो।

**राजा**—विनयन्धर, मैंने क्या कहा है ?

**कञ्चुकी**—'भृत्य वर्ग सहित··· पाण्डुपुत्र को सुयोधन। (इत्यादि का पाठ करता है) महाराज ने इसका विपरीत कह दिया।

**राजा**—विनयन्धर, आज भानुमती पहले के समान मुझ से बिना कहे वासभवन से प्रातः ही बाहर चली गई। इससे मेरा चित्त व्याकुल है। इसलिये वह स्थान बतलाओ जहाँ भानुमती स्थित है।

**कञ्चुकी**—महाराज, इधर से, इधर से।

---

चिरादित्यर्थः। न शब्द एवायं न तु नञ्समासः ॥५॥

पठति। न चिरात्पाण्डुसुत सुयोधनः इत्याकारेण। **व्याक्षिप्तं**—[व्याकुलं] चपलम्। इत इती गम्यतामिति शेषः।

( उभौ परिक्रामतः )

कञ्चुकी—(पुरोऽवलोक्य । समन्ततो गन्धमाघ्राय) देव, पश्य पश्य । एतत्तुहिनकणशिशिरसमीरणोद्वेल्लितवन्धनच्युतशेफालिकाविरचितकुसुमप्रकरम्, ईषदालोहितमुग्धवधूकपोलपाटललोध्रप्रसूनविजितश्यामलतासौभाग्यम् उन्मीलितवकुलकुन्दकुसुमसुरभिशीतलं प्रभातकालरमणीयमग्रतस्ते बालोद्यानम् । तदवलोकयतु देवः । तथाहि—

प्रालेयमिश्रमकरन्दकरालकोशैः
पुष्पैः समं निपतिता रजनीप्रबुद्धैः ।
अर्कांशुभिन्नमुकुलोदरसान्द्रगंध-
संमूर्च्छितानि कमलान्यलयः पतन्ति ॥६॥

राजा—(समन्तादवलोक्य) विहन्धर, इदमपरममुष्मिन्नुपरि रमणीयतरम् । पश्य—

जृम्भारम्भप्रविततदलोपान्तजालप्रविष्टै-
र्हस्तैर्भानोर्नृपतय इव स्पृश्यमाना विबुद्धाः ।

---

तुहिनं हिमम् । शिशिरं शीतलम् । उद्वेल्लितं चपलीकृतम् । वृन्तं प्रसवबन्धनम् । बन्धुरं निम्नोन्नतम् । शेफालिका पुष्पभेदः । शेफालिका तु सुवहा निर्गुण्डी नीलिकापि सा । इत्यमरः । प्रियङ्गुः फलिनी फली । इत्यमरः । श्यामलता सर्जुन इति प्रसिद्धा । [तुहिनकणैः शिशिरो यः समीरणस्तेनोद्वेल्लितानि । बन्धनानि तेभ्यः च्युता याः शेफालिकाः ताभिः विरचितः कुसुमप्रकरो यस्मिन् । ईषदालोहिता ये मुग्धवधूनां कपोलाः त इव पाटलानि यानि लोध्रकुसुमानि तैर्विजितं श्यामलतायाः सौभाग्यं शोभा यस्मिन् । उन्मीलितैर्विकसितैः कुसुमैः सुरभि च तत् शीतलं च] ।

प्रालेयेति । प्रालेयं हिमम् । (तेन मिश्रः) यः मकरन्दः पुष्परसः । [तेन करालाः कोशा येषां तैः ।] करालो दन्तुरे तुङ्गे इत्यमरः । कोशो मध्यम् । मुकुलं कलिका । अलयो भ्रमराः । [पुष्पैः समं निपतिता अलयः ।] अर्कस्य भानोः अंशुभिः भिन्ना ये मुकुलास्तेषां उदराणि तदभ्यन्तरस्थितेन सान्द्रगन्धेन

(दोनों घूमते हैं)

**कञ्चुकी**—(सामने देखकर, चारों ओर गन्ध सूँघकर) महाराज, देखिये, देखिये। यह आपके सामने वालोद्यान रहा, जिसमें ओस के कणों से शीतल वायु द्वारा हिलाये गये वृन्तों से गिरे हुए शेफालिका-पुष्पों ने पुष्पों की राशि लगा दी है, जिसमें कुछ लाल भोली वधू के कपोल के समान लाल लोध्र-पुष्पों ने श्याम-लता के सौन्दर्य को जीत लिया है, जो खिले हुए वकुल और कुन्द के पुष्पों से सुगन्धित एवं शीतल है और जो प्रभात काल में सुन्दर प्रतीत हो रहा है। महाराज इसे देखें। क्योंकि—

रात्रि में खिले हुए, हिम-कण मिश्रित पुष्परस से विषम मध्य-भाग वाले सुमनों के साथ गिरे हुए भौंरे सूर्य की किरणों से खिली हुई कलियों के अन्तर्भाग की तीव्र गन्ध से सूचित किये गये कमलों पर पड़ रहे हैं ॥६॥

**राजा**—(चारों ओर देखकर) विनयन्धर, यहाँ प्रभात में यह और भी सुन्दर है। देखो—

खिलना प्रारम्भ होने पर फैली हुई पंखुड़ियों के छोर रूपी झरोखों में से होकर अन्दर प्रविष्ट सूर्य की किरणों से छुये जाकर जगे हुए भौंरे, जिनका अङ्गराग तीव्र गन्ध से कुछ-कुछ प्रकट हो रहा है।, अपनी स्त्रियों के साथ खिली हुई कमलिनी के मध्य-भाग रूपी शय्याओं को राजाओं के समान—(पुष्पों का) विकास प्रारम्भ होने पर फैली हुई पंखुड़ियों के छोरों के समान

---

संसूचितानि] **कमलानि पतन्ति** गच्छन्ति। [पततेः गत्यर्थत्वात्सकर्मकत्वम्] ॥६॥

[अमुष्मिन्नुद्याने]। **उषसि** प्रभाते।

**जृम्भति**। जृम्भारम्भो विकासोपक्रम इत्यर्थः। [जृम्भारम्भेण प्रवितता ये दलानामुपान्ताः ते एव जालानि पक्षे दलानामुपान्ते यानि जालानि गवाक्षास्तैः प्रविष्टैः भानोः किरणैः स्पृश्यमाना नृपतय इव विबुद्धाः। घनपरिमलश्चासौ स्तोकं लक्ष्यश्चाङ्गरागो येषाम् पक्षे घनपरिमलस्य चन्दन-गन्धस्य स्तोकेनांशेन लक्ष्यः यद्वा स्तोकं लक्ष्यः अङ्गरागो येषाम्। एते द्विरेफाः विकचनलिनीगर्भं एव शय्या ताम्। पक्षे विकचनलिन्यो गर्भे यस्मास्तादृशीं शय्याम्। स्त्रीभिः सार्धं मुञ्चन्ति। दलोपान्तः पत्रसमीपम्। तदेव **जाल-**

स्त्रीभिः सार्धं घनपरिमलस्तोकलक्ष्यारङ्गाङ्गा ।
मुञ्चन्त्येते विकचनलिनीगर्भशय्यां द्विरेफाः ॥७॥

काञ्चुकी—देव, नन्वेषा देवी भानुमती सुवदनया तरलिकया च पर्युपास्यमाना तिष्ठति । तदुपसर्पतु देवः ।

राजा—(दृष्ट्वा) आर्य विनयन्धर, गच्छ त्वं साङ्ग्रामिकं मे रथमुपकल्पयितुम् । अहमप्येष देवीं दृष्ट्वानुपदमागत एव ।

काञ्चुकी—एष कृतो देवादेशः । (इति निष्क्रान्तः)

सखी—प्रियसखि, अपि स्मृतं त्वया । [पिअसहि, अवि सुमरिदं तुए ।]

भानुमती—सखि, स्मृतम् । अद्य किल प्रमदवन आसीनाया ममाग्रतः केनाप्यतिशयितदिव्यरूपेण नकुलेनाहिशतं व्यापादितम् । [सहि सुमिरिदम् । अज्ज किल पमदवणे आसीणाए मम अग्गदो केणावि अतिसइददिव्वरूविणा णउलेण अहिसदं वावादिदम् ।]

उभे—(अपवार्य । आत्मगतम्) शान्तं पापम् । प्रतिहतममङ्गलम् । (प्रकाशम्) ततस्ततः । सन्तं पावम् । पडिहदं अमङ्गलम् । तदो तदो ।

भानुमती—अतिसंतापोपगृहीतहृदयया विस्मृतं मया । तत्पुनरपि स्मृत्वा कथयिष्ये [अदिसंदावोवग्गहिदहिअआए मए विसुमरिदं । ता पुणो वि सुमरिअ कहइस्सम् ।]

राजा—अहो, देवी भानुमति, सुवदनातरलिकाभ्यां सह किमपि मन्त्रयमाणा तिष्ठति । भवतु । अनेन लताजालेनान्तरितः शृणोमि तावदासां विश्रब्धालापम् । (इति तथा स्थितः) ।

सखी—सखि, अलं सन्तापेन । कथयतु प्रियसखी । [सहि, अलंसंदावेण । कहेदु पिअसही ।]

---

गानागो गवाक्षं वा । भातीति भाः । अन्येभ्योऽपि दृश्यते इति क्विप् । पुंल्लिङ्गोऽप्ययम् इत्यमरटीकायां श्रीकरः । यद्वा । भामिरिति पक्षे पुंल्लिङ्गोऽप्ययं भाः शब्दः । प्रभायामपि भाः शब्दः सान्तः पुंलिङ्ग एव च । शब्दभेदादित्यधिगमिह शब्दयेन । भानोर्भाभिस्तेजोभिः स्पृश्यमाना इति सम्बन्धः । गन्धमात्रे परिमलो विमर्दोत्थेऽपि दृश्यते । इति धरणिः स्तोकमल्पम् । द्विरेफो भ्रमरः ।

गवाक्षों में से होकर अन्दर प्रविष्ट सूर्य की किरणों से छूने पर जगे हुए, और चन्दन के स्वल्पांश से दिखलाई देते हुए अङ्गराग वाले राजा अपनी स्त्रियों के साथ खिली हुई कमलिनियों को मध्य में धारण करने वाली शय्या को जैसे—छोड़ रहे हैं ।।७।।

**कञ्चुकी**—महाराज, सुवदना और तरलिका द्वारा सेवा की जाती हुई यह देवी भानुमती बैठी है। इसलिए महाराज पास जायें।

**राजा**—(देखकर आर्य विनयन्धर, तुम मेरा युद्ध का रथ तैयार कराने जाओ। मैं भी देवी से मिलकर बस यह पीछे-पीछे आया।

**कञ्चुकी**—महाराज का आदेश यह किया। (बाहर चला गया)।

**सखी**—प्रियसखी, क्या आपको याद आया ?

**भानुमती**—सखी, याद आया। आज मेरे प्रमदवन में बैठी हुई के सामने किसी अत्यधिक दिव्यरूपधारी नकुल ने सौ सर्प मार डाले।

**दोनों**—(एक ओर को होकर स्वगत) पाप शान्त हो। अमङ्गल का नाश हो। (प्रकट में) उसके बाद ?

**भानुमती**—अत्यधिक सन्ताप से व्याकुल हृदय वाली मैं (फिर) भूल गई। इसलिए फिर से याद करके कहूँगी।

**राजा**—आहा ! देवी भानुमती, सुवदना और तरलिका के साथ कुछ बातें कर रही है। अच्छा, तब इस लता-गुल्म से छिपकर इनके स्वैर-आलाप को सुनूँगा। (वैसा करके खड़ा होता है)।

**सखा**—सखी, सन्ताप न करो। प्रियसखी (आगे) कहो।

---

नृपतिपक्षेऽपि सर्वं योज्यम् ।।७।।

**साङ्ग्रामिकं** युद्धे साधु। **ममाग्रत एव दिव्यरूपिणा**। अत्र **किल** निश्चये। **दिव्यरूपिणा** सुन्दरेण। **नकुलो** नेउर इति प्रसिद्धो जन्तुः पाण्डवश्च। **अहिशतं** सर्पशतम्। अथ च शत्रुशतम्। **अत्रापवार्यं** निभृतम्। **प्रकाशमिति**। यत्तु सर्वजनश्राव्यं प्रकाशं तन्निगद्यते। इति भरतः। ततस्ततः। **मन्त्रयमाणा** मन्त्रं कुर्वती।

राजा—किं नु खल्वस्याः सन्तापकारणम् । अथवानामन्त्र्य मामियमद्य वासभवनान्निष्क्रान्तेति समर्थित एवास्या मया कोपः । अयि भानुमति, अविषयः खलु दुर्योधनो भवत्याः कोपस्य—

किं कण्ठे शिथिलीकृतो भुजलतापाशः प्रमादान्मया
निद्राच्छेदविवर्तनेष्वभिमुखं नाद्यासि सम्भाविता ।
अन्यस्त्रीजनसंकथालघुरहं स्वप्ने त्वया लक्षितो
दोषं पश्यसि कं प्रिये परिजनोपालम्भयोग्ये मयि ॥८॥

(विचिन्त्य) अथवा—

इयमस्मदुपाश्रयैकचित्ता मनसा प्रेमनिबद्धमत्सरेण ।
नियतं कुपितातिवल्लभत्वात्स्वयमुत्प्रेक्ष्य ममापराधलेशम् ॥९॥

तथापि श्रृणुमस्तावत्किं नु वक्ष्यतीति ।

भानुमती—हला, अहं ततस्तस्यातिशयितदिव्यरूपिणो नकुलस्य दर्शनेनोत्सुका जाता । [हला, अहं तदो तस्स अदिसइददिव्वरूविणो णउलस्स दंसणेण उछुआ जादा ।]

राजा—(सवैलक्ष्यम्) किं नामातिशयितदिव्यरूपिणो नकुलस्य दर्शनेनोत्सुका जाता । तत्किमनया पापया माद्रीसुतानुरक्तया वयमेवं विप्रलब्धाः । (सोत्प्रेक्षम्) । इयमस्मद् इति पठित्वा) मूढ दुर्योधन, कुलटाविप्रलभ्यमानमात्मानं बहुमन्यमानो-

---

किं कण्ठ इति [अद्य मया प्रमादात् तव कण्ठे भुज० शिथिलीकृतः किम्] । निद्रायाश्छेदोऽवसानं तत्र विवर्तनं पार्श्वपरिवर्तनम् । [अद्य गतायां रात्रावित्यर्थः निद्राच्छेद विवर्तनेषु अभिमुख अभिमुखो भूत्वा इत्यर्थः । मया त्वं न सम्भाविता संमानिता किम् ।] संभाविता संमुखीकृता । [अन्यस्त्रीजनेन सह या] संकथा आलापः [तया लघु क्षुद्रवृत्तिः अहं त्वया लक्षितः किम् । [उपालम्भो विसंवादः । [परिजन इवोपालम्भयोग्ये मयि यद्वा परिजनस्योपालम्भस्तद्योग्ये । कृतापराधोऽहं परिजनवन्निर्भत्स्यो न त्वन्यथा मयि कोपः कार्यं इत्यर्थः] ॥८॥

इयमिति । [अस्माकमुपाश्रयः सान्निध्यम् अस्मदु० स एव एकः प्रधानः तत्र

**राजा**—इसके सन्ताप का क्या कारण हो सकता है ? अथवा वह मुझसे बिना कहे ही वास-भवन से निकल आई है, इससे मैं इसके कोप को समझ गया। अरी भानुमति, दुर्योधन आपके कोप का पात्र नहीं है।

क्या लापरवाही के कारण मैंने कण्ठ में भुजारूपी लता के पाश को शिथिल किया है ? क्या मैंने निद्रा भङ्ग में करवट बदलने पर तुम्हारी ओर मुख करके आज तुम्हारा आदर नहीं किया है ? क्या तुमने स्वप्न में मुझे अन्य स्त्री के साथ आलाप के कारण क्षुद्रवृत्ति देख लिया है ? प्रिय, सेवक के समान भर्त्सना योग्य मुझ में क्या दोष देख रही हो ॥८॥

(सोचकर) अथवा—

एकमात्र हम में आश्रित चित्त वाली यह अवश्य ही अपने मन से, जिसमें द्वेष उत्पन्न हो गया है, अतिप्रिय होने के कारण मेरे किसी तनिक से अपराध की कल्पना करके रुष्ट हो गयी है ॥९॥

तो भी सुनेंगे कि यह क्या कहेगी।

**भानुमती**—सखी, तब मैं उस अतिशय दिव्य रूप वाले नकुल के दर्शन से उत्कण्ठित हो गई।

**राजा**—(खिसियाकर) क्या अतिशय दिव्य रूप वाले नकुल के दर्शन से उत्कण्ठित हो गई है ? तो क्या माद्री के पुत्र पर आसक्त हुई इस पापिनी ने हमें इस प्रकार धोखा दिया है ? सोचते हुए—('इयमस्मद्' इत्यादि २/९ का फिर पाठ करके) मूर्ख दुर्योधन, पुंश्चली द्वारा वञ्चित स्वयं को बहुत मानने वाला तू

---

चित्त यस्याः सा तथोक्ता। इयं प्रेमनिबद्धमत्सरेण मनसा मम अपराधलेश स्वयमुत्प्रेक्ष्य अतिवल्लभत्वात्। नियतं कुपिता इत्यन्वयः]। **उपाश्रयः** संश्रयः। तद्गतेति यावत्। [मम सान्निध्यमेव वाञ्छन्तीत्यर्थः।] मनसा कारणभूतेनास्मदुपाश्रयैकचित्तेत्यन्वयः। **निबद्धं** निरस्तम। [प्रेम्णा निबद्धो मत्सरोऽन्यस्त्रीविषयको यस्मिन्। मत्सरोऽन्यशुभद्वेषः इत्यमरः]। स्वयमुत्प्रेक्ष्य असन्तमपि तर्कयित्वा] ॥९॥

**कुलटया** वेश्यमानया वृथा प्रेमदर्शनेन प्रतार्यमाणम्। **माद्रीसुतो** नकुलः ॥ [**विप्रलब्धा वञ्चिता**।] **विप्रलम्भो विसंवादः** इत्यमरः। कुलटा बन्धकीत्वरी

ऽधुना किं वक्ष्यसि । ('किं कण्ठे' इत्यादि पठित्वा । दिशोऽवलोक्य) अहो, एतदर्थमेवास्याः प्रातरेव विविक्तस्थानाभिलाषः सखीजन संकथासु च पक्षपातः। दुर्योधनस्तु मोहादविज्ञातबन्धकीहृदयसारः क्वापि परिभ्रान्तः । भाः पापे मत्परिग्रहपांसुले—

तद्भीरुत्वं तव मम पुरः साहसानीदृशानि
श्लाघा सास्मद्वपुषि विनयव्युत्क्रमेऽप्येष रागः ।
तच्चौदार्यं मयि जडमतौ चापले कोऽपि पन्थाः
ख्याते तस्मिन्वितमसि कुले जन्म कौलीनमेतत् ॥१०॥

सखी—ततस्ततः । [तदो तदो ।]

भानुमती—ततः उज्झित्वा तदासनस्थानं लतामण्डपं प्रविष्टा । ततः सोऽपि मामनुसरन्नेव लतामण्डपं प्रविष्टः । [तदो उज्झिअ तं आसणट्ठाणं लदामण्डवं पविट्ठा । तदो सोवि मं अणुसरन्तो एव्व लदामण्डवं पविट्ठो ।]

राजा—अहो कुलटोचितमस्याः पापाया अशालीनत्वम् ।

यस्मिंश्चिरप्रणयनिर्भरबद्धभावा-
मावेदितो रहसि मत्सुरतोपभोगः ।
तत्रैव दुश्चरितमद्य निवेदयन्ती
ह्रीणाऽसि पापहृदये न सखीजनेऽस्मिन् ॥११॥

---

इत्यमरः । [विविक्तं विजनम् ।] विविक्तौ पूतविजनौ इत्यमरः । [पक्षपात आदरः । मोहाद्यथार्थाज्ञानात् ।] बन्धकी वेश्या । सारः स्थैर्यम् [यथार्थ्यं वा] । परिग्रहोऽत्र कलत्रम् । तत्र पांशुला असती ।

तद्भीरुत्वमिति । [मम पुरतः तव तत् तथा दर्शितं भीरुत्वम् । परोक्षे तु] ईदृशानि परपुरुषगमनरूपाणि [साहसानि] । [विनयस्य पातिव्रत्यरूपस्य] व्युत्क्रमोऽतिक्रमः । [तत्र एष] रागोऽनुरागः । [मयि जडमतौ तत् तथा प्रदर्शितम् औदार्यं दाक्षिण्यम् ।] चापले चाञ्चल्ये । तव कोऽपि पन्थाः किमपि वर्त्म । [प्रवृत्तिरित्यर्थः ।] सर्वत्र तवेत्यन्वयः । [तस्मिन् ख्याते वितमसि निष्कलंके

अव क्या कहेगा ? (किं कण्टेशिथिलीकृत 'इत्यादि २।८ का पाठ करके चारों ओर देखकर) अहो ! इसलिए इसकी प्रातः ही एकान्त स्थान की अभिलाषा और सखियों के साथ स्वैर-आलाप में प्रेम हुआ है । दुर्योधन तो मोह के कारण कुटला (व्यभिचारिणी) के हृदय की वास्तविकता को न जानने के कारण किसी धोखे में ही रहा । ओ पापिनी, मेरे कलत्र को कलङ्कित करने वाली—

(कहाँ) मेरे सामने तेरी वह भीरुता, (और कहाँ तेरे ) ऐसे साहसपूर्ण अनुचित कर्म ! (कहाँ) हमारे रूप (शरीर) की (वह) प्रशंसा, और (कहाँ) मर्यादा के उल्लङ्घन के प्रति (यह) आसक्ति ! (कहाँ) मुझ मन्दवुद्धि के प्रति (तेरी) वह उदारता, (और कहाँ) चञ्चलता का (यह) विलक्षण मार्ग ! (कहाँ) उस विशुद्ध प्रसिद्ध कुल में जन्म, (और कहाँ) यह निन्दनीय कर्म ॥ १०॥

**सखी**—उसके वाद ?

**भानुमती**—तब मैं उस वैठने के स्थान को छोड़कर लता-मण्डप के अन्दर चली गई । तब वह भी मेरे पोछे-पीछे आता हुआ लता-मण्डप में ही घुस गया ।

**राजा**—ओह ! इस पापिनी की कैसी व्यभिचारिणियों जैसी निर्लज्जता है ।

हे पापपूर्ण हृदय वाली, जिन सखियों से तूने एकान्त में मेरे सुरत के उपभोग का लम्वे प्रेम के कारण वड़े चाव से वर्णन किया था, आज उन्हीं इन (सखियों) से अपने दुराचार को वतलाती हुई तू लज्जित नहीं होती ॥११॥

---

कुले तव [एतत्] **कौलीनमपवादः** । कौलीनं पशुभिर्युद्धे कुलीनत्वापवादयोः । इति विश्वः ॥१०॥

ततः सोऽपि मामनुरुध्यमानस्तमेव लतामण्डपं प्रविष्टः । **अशालीनत्वं** निर्लज्जता ।

**यस्मिन्निति** ॥ हे **पापहृदये यस्मिन्सखीजने चिरं प्रणयेन चिरप्रणयेन** वा निर्भरम् अतिमात्रं यथा तथा वद्धो भावो यस्मिन्कर्मणि तद्यथा तथा **मत्सुरतोपभोगः रहसि आवेदितः तत्रैव अस्मिन्** सखीजने अद्य दुश्चरितं निवेदयन्ती न ह्रीणा असि । ] प्रणयः प्रेम्णि विस्रम्भे इति विश्वः । **भावो**ऽभिप्रायः रहस्येकान्ते । **ह्रीणा** लज्जावती ॥ ११॥

उभे—ततस्ततः । [तदो तदो]

भानुमती—ततस्तेन सगर्वं प्रसारितकरेणापहृतं मे स्तनांशुकम् । [तदो तेण सगव्वं पसारिअकरेण अवहरीअं मे त्थणंसुअम ।]

राजा—(विचिन्त्य) । सगर्वं प्रसारितकरेणापहृतं मे स्तनांशुकम् । (सक्रोधम्) अलमतः परं श्रुत्वा । भवतु तावत्तस्य परवनितास्कन्दनप्रगल्भस्य माद्रीसुतहतकस्य जीवितमपहरामि । (किंचिद् गत्वा । विचिन्त्य) । अथवा इयमेव तावत्पापशीला प्रथममनुशासनीया । (इति निवर्तते) ।

उभे—ततस्ततः । [तदो तदो]

भानुमती—ततोऽहमार्यपुत्रस्य प्रभातमङ्गलतूर्यंरवमिश्रेण वारविलासिनीसङ्गीतशब्देन प्रतिबोधिताऽस्मि । [तदो अहं अज्जउत्तस्य पभादमङ्गलतूररवमिस्सेण वारविलासिणीसङ्गीदसद्देण पडिबोधिदह्मि ।]

राजा—(सवितर्कम्) किं नु प्रतिबोधितास्मीति स्वप्नदर्शनमनया वर्णितं भवेत् । (विचिन्त्य) भवतु सखीवचनाद्व्यक्तिर्भविष्यति ।

(उभे सविषादमन्योन्यं पश्यतः) ।

सुवदना—यत्किमप्यत्राऽत्याहितं तद्भागीरथीप्रमुखाणां नदीनां सलिलेनापह्रियताम् । भगवतां ब्राह्मणानामप्याशिषा आहुतिहुतेन प्रज्वलितेन भगवता हुताशनेन च नश्यतु । (जं किं वि एत्थ अच्चाहिदं तं भाईरहीप्पमुहाणं णईण सलिलेण अवहारीअदु । भअवदाणं ब्रह्मणाणं वि आसीसाए आहुदिहुदेण पज्जलिदेण भअवदा हुदासणेण अ णस्सदु ।]

राजा—अलं विकल्पेन स्वप्नदर्शनमेवैतदनया वर्णितम् मया पुनर्मन्दधियाऽन्यथैव संभावितम् ।

दिष्ट्यार्धश्रुतविप्रलम्भनितक्रोधादहं नो गतो
　　दिष्ट्या नो परुषं रुषाऽर्धकथने किञ्चिन्मया व्याहृतम् ।

---

ततस्तेन सप्रगल्भप्रसारितकरेण सर्पगर्वप्रसारितकरेण वापहृतं मे स्तनांशुकम् । अवस्कन्दनमवस्कन्दः । जीवितं जीवनम् । अत्र—आर्यपुत्रेति संबोध्यः पतिः पत्नीजनेन तु । इति भरतः । [प्रभाते यानि मङ्गलानितूर्याणि तेषां रवेण मिश्रः

**दोनों**—उसके वाद ?

**भानुमती**—तव उसने धृष्टता के साथ हाथ बढ़ाकर मेरी चोली खींच ली।

**राजा**—(सोचते हुये) गर्व से हाथ बढ़ाकर मेरी चोली खींच ली ? (क्रोध से) अव आगे नहीं सुना जाता। अच्छा तो मैं दूसरे की स्त्री को दूषित करने में ढीढ वने उस नीच माद्री के पुत्र के प्राण लिये लेता हूँ। (कुछ दूर जाकर और सोचकर) या पहले इस पापिनी को ही दण्ड देना चाहिये। (लौट पड़ता है)।

**दोनों**—उसके वाद ?

**भानुमती**—इसके वाद आर्यपुत्र के (जगाने के लिए किये गये) प्रातःकालीन मङ्गलमय वाद्यों की ध्वनि से मिले हुए वाराङ्गनाओं के संगीत के शब्द ने मुझे जगा दिया।

**राजा**—(अनिश्चय से ) 'मुझे जगा दिया' इस कथन से प्रतीत होता है कि इसने स्वप्न-दर्शन का वर्णन किया हो। (सोचकर) जो भी हो, सखी के वचन से स्पष्ट हो जायेगा।

(दोनों खेद सहित एक दूसरी को देखती हैं)

**सुवदना**—इसमें जो भी अनिष्ट है, उसे भागीरथी आदि नदियों के जल से दूर कर दिया जाय। भगवान् ब्राह्मणों के आशीर्वचन और आहुति दिये गये तथा प्रज्वलित अग्निदेव द्वारा नष्ट हो जाय।

**राजा**—अब सन्देह की आवश्यकता नहीं। इसने यह स्वप्न दर्शन का ही वर्णन किया था, लेकिन मुझ जडमति ने कुछ अन्य ही समझ लिया—

सौभाग्य है कि मैं आधी सुनी वात से होने वाली वञ्चना से उत्पन्न आवेश से चला नहीं गया; सौभाग्य से मैंने बातचीत में ही क्रोध से कठोर

---

तेन।] **वारविलासिनी** वेश्या। अत्याहितं महाभीतिदं। अत्याहितं महाभीतिः इत्यमरः। आहुतिभिर्हुतस्तेन। हुता आहुतयो यस्मिन् तेन इति वा।] हुतोहुतिसुरभिर्गन्धिना ज्वलनेनापह्नियताम्। **अत्र अत्याहितमप्रशस्तम्।**

**दिष्ट्येति**।[अर्धश्रुतेन यो विप्रलम्भो वञ्चना तेन जनितः य क्रोधस्तस्मात्। अहं न गत इति दिष्टया भाग्येनेति हर्षहेतुः दिष्टया समुपजोषं चेत्यानन्दे

मां प्रत्ययायितुं विमूढहृदयं दिष्ट्या कथान्तं गता ।
मिथ्यादूषितयानया विरहितं दिष्ट्या न जातं जगत् ॥१२॥

भानुमती—हला कथय किमत्र शुभसूचकम् ।
[हला, कहेहि किं एत्थ सुहसूअअम् ।]

सखी चेटी च—(अयोन्यमवलोक्य, अपवार्य) अत्र नास्ति स्तोकमपि शुभसूचकम् यद्यत्रालोकं कथयिष्ये तत्प्रियसख्या अपराधिनी भविष्यामि । स एव स्निग्धो जनो यः पृष्टः परुषमपि हितं भणतितं (प्रकाशम्), सखि सर्वमेवैतदशुभनिवेदनम् । तद्देवतानां प्रणामेन द्विजातिजनप्रतिग्रहेण चान्तर्यताम् । न खलु-दंष्ट्रिणो नकुलस्य वा दर्शनमहिशतवधं च स्वप्ने प्रशंसन्ति विचक्षणाः । [एत्थ णत्थि त्थोअं वि सुहसूअअम् । जइ एत्थ अलीअं कहइस्सं ता पिअसहीए अवराहिणी भविस्सम् । सो एव्व सिणिद्धो जणे जो पुच्छिदो परुसं वि हिदं भणादि । सही सव्वं एव्व एदं असुहणिवेदणम् । ता देवदाणं पणामेन दुजादिजनपडिग्गहेण अ अन्तरीअदु । ण हु दाढिणो णउलस्स वा दंसणं अहिसदवहं अ सिविणये पसं सन्ति विअक्खणा ।]

राजा—अवितथमाह सुवदना । नकुलेन पन्नगशतवधः स्तनांशुकापहरणं च नियतमनिष्टोदर्कं तर्कयामि ।

पर्यायेण हि दृश्यन्ते स्वप्नाः कामं शुभाशुभाः ।
शतसंख्या पुनरियं सानुजं स्पृशतीव माम ॥१३॥

(वामाक्षिस्पन्दनं संचयित्वा) आः, कथममापि नाम दुर्योधनस्यानिमित्तानि हृदय-

---

इत्यमरः ।] दिष्ट्या हर्षेण । नो निषेधे । अमानोना निषेधवचनाः इति कोशात् । दिष्ट्या अर्धकथने कथामध्ये मया रुषा क्रोधेन परुषं कठिनं नो व्याहृयतमक्तम् । दिष्ट्या विमूढं यथार्थग्रहणासमर्थं हृदयं यस्य तं मां] प्रत्याययितुं बोधयितम् । कथा अन्तं गता समाप्ता । [दिष्ट्या जगत् मिथ्या दूषितया अनया विरहितं जातम्] ॥१२॥

सखि कथय किमत्र प्रशस्तं किं चाशुभसूचकमिति । ततोऽलीक मन्त्र न्त्यः प्रियसख्या अपराधिन्यो भविष्यामः । सर्वमेवैतदत्यद्भुतनिवेदनम् । तथाप्यत्र

बात नहीं कही; हर्ष है कि मुझ मूर्ख को विश्वास दिलाने के लिये कथा समाप्ति पर पहुँच गई; सौभाग्य है कि मिथ्या दोषारोपण की गई इस (भानुमती) से जगत् शून्य नहीं हुआ ॥१२॥

**भानुमती**—सखी, बतलाओ इसमें क्या शुभ-सूचक है ?

**सखी और चेटी**—(परस्पर एक-दूसरे को देखकर, एक ओर को) इसमें तनिक भी शुभ-सूचक नहीं है। यदि इस विषय में झूठ कहूँगी तो प्रियसखी की अपराधिनी हो जाऊँगी। प्रेमी जन वही है जो पूछने पर कठोर होते हुए भी हितकर बात कहे (प्रकट में) सखी, यह तो सारा ही अशुभ-सूचक है। इसलिये देवों को प्रणाम करके और ब्राह्मणों को दान देकर अनिष्ट को रोका जाये। सयाने लोग स्वप्न में जंगली सूअर या नेवले के दर्शन और सौ साँपों के वध को अच्छा नहीं बतलाते।

**राजा**—सुवदना सत्य कह रही है। नकुल द्वारा सौ साँपों का वध और चोली का अपहरण निश्चित रूप से अशुभ फल वाला है, ऐसा मैं समझता हूँ।

यद्यपि शुभ-अशुभ स्वप्न लोगों को समय-समय पर दीखते हैं लेकिन यह सौ संख्या तो, मानो, छोटे भाइयों समेत मुझ पर ही लग रही है ॥१३॥

बाईं आँख का फड़कना सूचित (करके) ओह ! अपशकुन मुझ दुर्योधन के भी हृदय को व्याकुल कर रहे हैं। (संभलकर) अथवा डरपोक लोगों के

---

यत्किमप्यत्याहितं तद्देवतानां प्रणामेन द्विजातिनप्रतिग्रहेण चान्तरीक्रियताम्। न पुनर्दंष्ट्रिणो नकुलस्य वा दर्शनमहिशतव्यापादनं च स्वप्ने प्रशंसन्ति विचक्षणाः। अत्र **परुष** निष्ठुरम्। अन्तरीक्रियतां शाम्याताम्। इहाशीरलकारः। यदुक्तम् तत्रैव—आशीरिष्टार्थशासनम् इति। **विचक्षणा** पण्डिताः। **अवितथं सत्यम्**। **पन्नगः** सर्प। [अरिष्टमशुभमुदर्के उत्तरकाले यस्य।। उदर्क उत्तरविशुद्धिः।

**पर्यायेणेति**। [स्वप्नाः पर्यायेण शुभशुभाः दृश्यन्ते। कदाचित् शुभफलोत्पादकाः कदाचिदशुभपरिणामा इत्यर्थः।) अकामानुमतौ कामम् इत्यमरः। इयं शतसंख्या पूनार्मा स्पृशतीत्यन्वयः ॥१३॥

आवहन्तीत्यत्र रूढिच्युतदोषो नास्ति। विशेषगुणेषूद्धृतत्वादित्यवधेयम्। [**प्रकम्पनेषु** कम्पकारिषु। **का गणना** तुच्छान्येतानीत्यर्थः।]

क्षोभमावेदयन्ति । (सावष्टम्भम्) अथवा भीरुजनहृदयप्रकम्पनेषु का गणना दुर्योधनस्यैवंविधेषु । गीतश्चायमर्थोऽङ्गिरसा—

ग्रहाणां चरितं स्वप्नोऽनिमित्तान्युपयाचितम् ।
फलति काकतालीयं तेभ्यः प्राज्ञा न बिभ्यति ॥१४॥

तद्भानुमत्या स्त्रीस्वभावसुलभामलीका शङ्कामपनयामि ।

भानुमती—हला सुवदने, पश्य तावदुदयगिरिशिखरान्तिरितविमुक्तरथवरो पिगलितसन्ध्यारागप्रसन्नदुरालो कमण्डलो जातो भगवान्दिवसनाथः । [हला सुवंअणे पेक्ख दाव उदअगिरिसिहरन्तरिदविमुक्करहवरो विअलिअसंझाराअप्पसण्णदुरालोअमण्डलो जादो भअवं दिवसणाहो ।]

सखी—सखि, रोषाणितकनकपत्रहशेन लताजालान्तरोपहितकिरणनिवहेन पिञ्जरितोद्यानभूमिभागो दुःप्रेक्षणीयो भगवान्सहस्ररश्मिः संवृत्तः । तत्समयस्ते लोहितचन्दनकुसुमगर्भेणार्घ्येण पर्युपस्थातुम् । [सहि; रोसाणिदकणअपत्तसरिणे लदाजालन्तरापडिदकिरणनिवहेण पिञ्जरिदोज्जाणभूमिभाओ दुप्पेक्खणिज्जो भअवं सहस्सरस्सी संवृत्तो । ता समओ दे लोहिदचन्दणकुसुमगब्भेण अग्घेण पज्जुवठ्ठादुम् ।]

भानुमती—हञ्जे तरलिके, उपनय मेऽर्घ्यभाजनं यावद्भगवतः सहस्ररश्मेः सपर्यां निवर्तयामि । [हञ्जे तरलिए, उवणेहि मे अग्घभाअणं जाव भअवदो सहस्सरस्सिणो सवरिअं णिव्वठ्ठेमि ।]

चेटी—यद्देव्याज्ञापयति । (इति निष्क्रान्ता) । [जं देवी आणवेदी ।]

राजा—अयमेव साधुतरोऽवसरः प्रियासमीपमुपगन्तुम् ।

(इत्युपसर्पति)

---

ग्रहाणामिति । सूर्यादिदशाःस्वप्नोऽनिमित्तमकस्वादौत्पातिकमुत्पातवातादिकमेते काकतालीयमतीमतोपनतं यथा स्यादेवं फलन्ति । अतस्तेभ्यः प्राज्ञाः पण्डिता न बिभ्यति न भयं कुर्वन्तीत्यर्थः । तेभ्य इति भीत्रार्थानां भयहेतुः इति पञ्चमी ॥१४॥

(अलीका चासौ आशंका च ताम् । विगलितो यः सन्ध्यारागस्तेन प्रसन्नमत

हृदय को कम्पित करने वाले इस प्रकार के (अपशकुन आदि) के विषय में दुर्योधन को क्या चिन्ता हो सकती है ? अङ्गिरा ने भी यही भाव छन्दोबद्ध किया है—

ग्रहों की गति, स्वप्न, अपशकुन और मनौती (उपयाचित) संयोग-वश ही फल देती हैं (सच्ची होती हैं) इसलिए बुद्धिमान् लोग उनसे डरते हैं ॥१४॥

तो अब भानुमती की स्त्री-स्वभाव-सुलभ मिथ्या आशङ्का को दूर करता हूँ।

**भानुमती**—सखी सुवदना, देखो तो—भगवान् सूर्य (दिन का पति), जिसका उदयपर्वत के शिखर से छिपा हुआ उत्तम रथ बाहर निकल आया है, सन्ध्या की लालिमा के नष्ट हो जाने से स्वच्छ एवं दुर्लक्ष्य बिम्ब वाला हो गया है।

**सखी**—सखी, तपे हुए स्वर्ण के पत्र-सदृश, लता समूह के अन्तर्भाग में पड़े हुए किरण-जाल से उद्यान के भूमि-भाग को पीला कर देने वाला भगवान् भास्कर (सहस्र किरणों वाला) दुरालोक हो गया है। इसलिए आपका लाल चन्दन और पुष्पों से मिश्रित पूजा-सामग्री से पूजा करने का समय हो गया है।

**भानुमती**—अरी तरलिका, पूजा-सामग्री का पात्र मेरे पास ला, जिससे कि में भगवान् सूर्य की पूजा कर सकूँ।

**चेटी**—जैसी देवी आज्ञा दें। (बाहर जाती है)।

**राजा**—प्रिया के समीप जाने का यही अच्छा अवसर है। (यह कहकर समीप जाता है)।

---

**एव दुरालोकं मण्डलं** यस्य।] सखि रोसानितकनकपत्रसदृशेन लताजालान्तरवलितकिरणनिवहेन पिञ्जरितोद्यान भूमिभागः पूरितप्रतिज्ञ इव रिपुदुःप्रेक्षणीयो जातो भगवान्सहस्रकिरणः। तत्समयस्ते कुसुमचन्दनगर्भेणार्घेण पर्युपस्थातुम्। अत्र **रोसानित** निर्मलीकृतम् **पिञ्जरितः** कपिशीकृतः। **पर्युपस्थातुं** पूजयितुम्। अत्र **सपर्या पूजा**। देवि एतदर्घभाजनम्। भगवन्नम्बरसरोवरैकसहस्रपत्र पूर्वदिग्वधूमुखमण्डलकुङ्कुमविशेषक सकलभुवनाङ्गनदीपक इह स्वप्नदर्शने यन्निमप्यत्याहितं तद्भगवतः प्रणामेन कुशलपरिणामं मम सशतभ्रातृकस्यार्य-

**चेटी**—भट्टिनि, इदमर्घ्यभाजनम् । तन्निर्वर्त्यतां भगवतः सहस्ररश्मेः सपर्या । [भट्टिणि, एदं अग्घभाअणम् । ता णिव्वट्टीअदु भअवदो सहस्सरस्सिणो सवरिआ]

**सखी**—(विलोक्यात्मगतम्) कथं महाराजः समागतः । हन्त जातोऽस्या नियमभङ्गः [कहं महाराओ आअदो । हन्त जादो से णिअमभङ्गो ।]

(राजा उपसृत्य संज्ञया परिजनमुत्सार्य स्वयमेवार्घ्यपात्रं गृहीत्वा ददाति)

**भानुमती**—(दिनकराभिमुखी भूत्वा) भगवन् अम्बरमहासरएकसहस्रपत्र, पूर्वदिशावधूमुखमण्डलकुङ्कुमविशेषक, सकलभुवनैकरत्नप्रदीप, यदत्र स्वप्नदर्शने किमप्याहितं तद्भगवतः प्रणामेन सभ्रातृकस्यार्यपुत्रस्य कुशलपरिणामि भवतु । (अर्घ्यं दत्त्वा) हञ्जे तरलिके, उपनय मे कुसुमानि । अपरासामपि देवतानां सपर्यां निर्वर्तयामि । (हस्तौ प्रसारयति) । [भअवं अम्बरमहासरेक्कसहस्सपत्त पुव्वदिसावहूमुहमण्डलकुङ्कुमविसेसअ सअलभुवणेक्करअणप्पदीव जं एत्थसिविणअदसणं किं वि अच्चोहिदं तं भअवदो पणामेव सभादुअस्स अजउत्तस्स कुसलपरिणामि होदु । हञ्जे तरलिके, उवणेहि मे कुसमाइ । अवराणं वि देवदाणं सवरिअं णिव्वट्टेमि ।]

(राजा पुष्पाण्युपनयति । स्पर्शसुखमभिनीय च कुसुमानि भूमौ पातयति)

**भानुमती**—(सरोषम्) रहो प्रमादः परिजनस्य । (परिवृत्य दृष्ट्वा ससंभ्रमम्) कथमार्यपुत्रः । [अहो पमादे परिअणस्स कधं अज्जउत्तो ।]

**राजा**—देवि, अनिपुणः परिजनोऽयमेवंविधे सेवावकाशे । तत्प्रभवत्यत्रानुशासने देवी ।

**भानुमती**—(लज्जा नाटयति)

**राजा**—अयि प्रिये,

विकिर धवलदीर्घापाङ्गसंसर्पि चक्षुः
परिजनपथवर्तिन्यत्र किं संभ्रमेण ।

---

पुत्रस्य भवतु । अत्र सहस्रपत्रं कमलम् विशेषकस्तिलकः । अङ्गनं चत्वराजिरे पुष्करम्बरः । अत्र णत्वविधायकसूत्राभावान्नकारान्तत्वमेवेत्यवधेयम् । अनिपुणो कुशलः ।

(प्रवेश करके)

**चेटी**—स्वामिनी, यह पूजा-पात्र रहा। अब भगवान् सूर्य की पूजा कर लीजिये।

**सखी**—(देखकर स्वगत) क्या महाराज आ गये ? ओहो ! (बस अब) इसका व्रत-भङ्ग हो ही गया।

(राजा पास जाकर संकेत से सेवकों को हटाकर स्वयं ही पूजा-पात्र लेकर देता है)

**भानुमती**—(सूर्य की ओर मुख करके) आकाश रूपी विशाल जलाशय के अद्वितीय सहस्र-दल (कमल), पूर्व दिशा रूपी वधू के मुखमण्डल के कुंकुम-तिलक सम्पूर्ण जगत् के अद्वितीय मणि-दीपक, भगवान्, इस स्वप्न-दर्शन में जो भी अनिष्ट हो, वह भगवान् के अभिवादन से भाइयों सहित आर्यपुत्र के लिये शुभ फल वाला हो जाय। (अर्घ्य देकर) अरी तरलिका, मुझे पुष्प दो, (जिससे कि) दूसरे देवताओं की भी पूजा कर सकूँ। (दोनों हाथ फैलाती है)

(राजा पुष्प देता है और स्पर्श-सुख का नाट्य करके पुष्पों को पृथ्वी पर गिरा देता है)

**भानुमती**—(नाराज होकर) ओह ! सेवकों का कैसा प्रमाद है ? (घूमकर और देखकर घबराहट के साथ) क्या ? आर्यपुत्र !

**राजा**—देवी, यह सेवक इस प्रकार की सेवा के अवसर के लिये (बहुत) चतुर नहीं है। इसलिये देवी इसके लिए दण्ड देने में समर्थ हैं।

**भानुमती**—(लज्जा का नाट्य करती है)।

**राजा**—प्यारी, घबराहट की क्या आवश्यकता है ? धवल और विशाल नेत्र प्रान्त की ओर चलने वाली अपनी दृष्टि सेवक के मार्ग पर चलने

---

**विकिरेत**—हे देवि संभ्रमेण अलम्। परिजनस्य पन्थाः परिजनपथः। तत्र वर्तितुं शीलमस्य तस्मिन्परिजनपथवर्तिनि अत्र मयि। धवलश्चासौ दीर्घश्च यः अपाङ्गस्तेन ससर्पतीति तच्छीलं चक्षुः।' **विकिर** विक्षिपा अपाङ्ग नेत्रप्रान्तः तत्र संसर्पि गमनशीलम्। **परिजनपथवर्तिनि** सेवकमार्गस्थिते मयी। किं

स्मितमधुरमुदारं देवि मामालपोच्चैः ।
प्रभवति मम पाण्योरञ्जलिः सेवितुं त्वाम् ॥१५॥

भानुमती—आर्यपुत्र, अभ्यनुज्ञातायास्त्वयाऽस्ति मे कस्मिन्नपि नियमेऽभिलाषः। [अज्जउत्त, अब्भणुण्णादाए तुए अत्थि मे कस्सिं वि णिअमे अहिलासो।]

राजा—श्रुतविस्तार एवास्मि भवत्याः स्वप्नवृत्तान्तं प्रति। तदलमेवं प्रकृतिसुकुमारमात्मानं खेदयितुम्।

भानुमती—आर्यपुत्र, अतिमात्रं मां शङ्का बाधते। तदनुमन्यतां मामार्यपुत्रः। [अज्जउत्त, अदिमेत्तं मे सङ्का बाहेदि। ता अणुमण्णदु मं अज्जउत्तो।]

राजा—(सगर्वम्) देवी, अलमनया शङ्कया। पश्य—

किं नो व्याप्तदिशां प्रकम्पितभुवामक्षौहिणीनां फलं
किं द्रोणेन किमङ्गराजविशिखैरेवं यदि क्लाम्यसि।
भीरु भ्रातृशतस्य मे भुजवनच्छायां सुखोपस्थिता
त्वं दुर्योधनकेसरीन्द्रगृहिणी शङ्कास्पदं किं तव ॥१६॥

भानुमती—आर्यपुत्र, न खलु किमपि माशङ्काकारणं युष्मासु सन्निहितेषु। किं त्वार्य पुत्रस्यैव मनोरथसंपत्तिमभिनन्दामि। [अज्जउत्त। ण हु किं वि मे

---

संभ्रमेणोद्वेगेन। स्मितमधुरमुदारं मनोहरं च यथा स्यादेवं हे देवि मामालप ब्रूहि। मम पाण्योरञ्जलिः सेवितुं [त्वां प्रभवति। पाण्योञ्जलिरित्यत्रार्थपौनरुक्त्यं न देश्यम्। उक्तपोषालंकारेण तदुद्धारात् ॥१५॥

किं नो व्याप्तेति। [यदि त्वमेवं क्लाम्यसि तर्हि नः व्याप्ता दिशो याभिस्तासां, प्रकम्पिता भूर्याभिस्तासाम्, अक्षौहिणीनां किं फलम् तथा च द्रोणेन तत्पराक्रमेणेत्यर्थः। किं फलम् अङ्गानां राजा अङ्गराजः कर्णः तस्य विशिखैः बाणैः किं फलम्।] अक्षौहिणी संख्याभेदः [अक्षौहिण्याः प्रसंख्याता रथानां द्विजसत्तमाः। संख्या गणिततत्त्वज्ञैः सहस्राण्येकविंशतिः॥ शतान्युपरि चैवाष्टौ तथा भूयश्च सप्ततिः (२१८७०)। गजानां च परिमाणमेतदेव विनिर्दिशेत्

वाले इस (मुझ दुर्योधन) पर डालो। पर देवी, मुझ से मन्द हास से मधुर और उदारतापूर्ण वचन जोर से कहो। मेरे हाथों की अञ्जलि आपकी सेवा कर सकती है ॥११॥

**भानुमती**—आर्यपुत्र, आपकी अनुमती पाकर मुझे कोई व्रत लेने की अभिलाषा है।

**राजा**—आपके स्वप्न की घटना के विषय में मैंने विस्तार से सुन लिया है। इसलिये स्वभाव से कोमल अपने (शरीर) को इस प्रकार कष्ट देने से बस करो।

**भानुमती**—आर्यपुत्र, मुझे बहुत अधिक भय सता रहा है। इसलिये आर्यपुत्र मुझे अनुमती प्रदान करें।

**राजा**—(गर्व से) देवी, इस आशङ्का से बस करो। देखो, यदि तुम इस प्रकार दुःखी होगी तो—

दिशाओं में छा जाने वाली और पृथ्वी को कम्पित कर देने वाली हमारी अक्षौहिणी सेनाओं का क्या फल हुआ? (आचार्य) द्रोण से क्या लाभ हुआ? अंग देश के राजा (कर्ण) के बाणों का क्या लाभ हुआ? हे भयशील, तुम मेरे सौ भाइयों की भुजा रूपी वृक्षों की छाया में सुखपूर्वक बैठी हुई, दुर्योधन रूपी सिंहराज की पत्नी हो; तुम्हें भय का कारण क्या हो सकता है ॥१६॥

**भानुमती**—आर्यपुत्र, तुम लोगों के रहते मेरे लिये कोई भी भय का कारण नहीं है। किन्तु मैं आर्यपुत्र की ही मनोरथ-सिद्धि की कामना कर रही हूँ।

---

ज्ञेयं शतसहस्रं तु सहस्राणि नवैव तु। नराणामपि पञ्चाशच्छतानि त्रीणि चानघाः॥ पञ्चषष्टिसहस्राणि तथाश्वानां शतानि च। दशोत्तराणि षट् प्राहुर्यथावदिह संख्यया ॥ इति महाभारते। आदिपर्वणि अ० २ श्लो० २३-२६]

किं द्रौणेनेत्यादौ फलमित्यनुपज्यते। अङ्गराजः कर्णः। **क्लाम्यसि** परिश्राम्यसि। हे भीरु। [मे भ्रातृशतस्य भुजा एव वनं तस्य छायां सुखेनोपस्थिता। किं च दुर्योधनः। केसरीन्द्रः तस्य गृहिणी एव] ॥१६॥

**खलु** शब्दो निषेधे। **दयिता** कान्ता।

**राजा**—अयि सुन्दरी, मेरे तो केवल यही मनोरथ हैं कि मैं प्रिया के साथ मिलकर यथेच्छ विहार करूँ। देखो—

(मुझे) तुम्हारे चन्द्र सदृश मुख के, जो अपने प्रेमपूर्ण और निश्चल नेत्रों से कमलों की शोभा को पी रहा है, लज्जा के कारण, जिससे अस्पष्ट वचन निकल रहे हैं तथा जिस पर मन्द मुस्कान है और जिसमें अधर के अग्रभाग से व्रत के कारण याचक वञ्चित हो गया है, पान करने की इच्छा है। दुर्योधन के लिये अन्य कौन (वस्तु) दुर्लभ है ॥१७॥

(नेपथ्य में तीव्र कलकल ध्वनि होती है। सब सुनतें हैं)

**भानुमती**—(भय से राजा का आलिङ्गन करके) आर्यपुत्र बचाइये, बचाइये।

**राजा**—(चारों ओर देखकर) प्यारी, घबराओं नहीं। देखो—

(यह) चारों ओर तीव्र वेग वाला वायु वह रहा है, जिसने विभिन्न दिशाओं में वृक्षों को बखेर दिया है; आकाश में जिसने तिनकों से जटिल धूलि-स्तम्भ उठ रहा है, जो मार्गों में झाँय-झाँय करने वाला तथा कंकरिनों (छनों) से भरा है; जो वृक्षों की शाखाओं की (परस्पर) रगड़ से धूम से युक्त है और महलों के कुञ्जों में नूतन जलधर के गर्जन के समान गम्भीर और धीर (ध्वनि वाला) है। (इसलिये) हे भीरु, डरने की क्या बात है ॥१८॥

**सखी**—महाराज, इस दारुपर्वत के प्रसाद के अन्दर चलिये। यह वायु का तूफ़ान बड़ा ही भीषण और उद्वेगजनक है, जिससे उठी हुई कर्कश धूलि से

---

प्रतिदिशं वहति यतः। कीदृशः। **दिक्षु व्यूढं** संबद्धमङ्घ्रिपस्य पादपस्याङ्ग [शाखादि] येन स तथा। **अन्तरिक्षे** व्योम्नि तृणेन जटिलो व्याप्तश्चलन्पांशुदण्डो दण्डाकारकधूलिर्यस्मात्स तथा। **झाङ्कारः** अव्यक्तशब्दस्तद्युक्तः **पथिषु शर्करालः** शर्करायुक्तः। सिध्मादित्वात् मत्वर्थीयो लच्प्रत्ययः। **विटपिनां** वृक्षाणां **स्कन्ध-कषणैर्धूमसहितः**। **प्रासादानां** धवलगृहाणां मध्येषु **नवजलधरोद्गम्भीररवः** प्रचण्डोपक्रमः। अङ्घ्रिश्चरणस्तेन पिवति जलादिकमित्यङ्घ्रिपः॥ पदङ्घ्रिश्चरणोऽस्त्रियाम् इत्यमरः कषणं काषः। भावे घञ् ॥१८॥

दारुपव्वअप्पासादम् । उव्वेअकारी क्खु अअं उत्थिदपरुसरअकलुसीकिदणअणो उन्मूलिअतरुवरसद्दवित्तत्थमन्दुरापरिब्भट्टवल्लहतुलङ्गमपज्जाउलीकिदजणपद्धई भीषणो समीरणासारो ।]

राजा—(सहर्षम्) **उपकारि खल्विदं वात्याचक्रं सुयोधनस्य । यस्य प्रसादादयत्नपरित्यक्तनियमया देव्या संपादितोऽस्मन्मनोरथः । कथमिति—**

न्यस्ता न भ्रुकुटिर्न बाष्पसलिलैराच्छादिते लोचने
नीतं नाननमन्यतः सशपथं नाहं स्पृशन्वारितः ।
तन्व्या मग्नपयोधरं भयवशादावद्धमालिङ्गितं
भङ्क्ताऽस्या नियमस्य भीषणमरुन्नायं वयस्यो मम ॥१९॥

**तत्संपूर्णमनोरथस्य मे कामचारः संप्रति विहारेषु । तदितो दारुपर्वतप्रासादमेव गच्छामः ।**

(सर्वे वात्याबाधां रूपयन्तो यत्नतः परिक्रामन्ति)

राजा—

कुरु घनोरु पदानि शनैः शनैरयि विमुञ्च गतिं परिवेपिनीम् ।
सुतनु बाहुलतोपरिबंधनं मम निपीडय गाढमुरःस्थलम् ॥२०॥

(प्रवेशं रूपयित्वा) **प्रिये, अलब्धावकाशः समीरणः संवृतत्वाद्गर्भगृहस्य । विस्रब्धमुन्मीलय चक्षुरुन्मृष्टरेणुनिकरम् ।**

---

अत्र दारुपर्वतः काष्ठरचनाभेदः पर्वताकारः । यद्वा दारुपर्वत इति क्रीडापर्वतनाम् । स्खलित इतस्ततो भ्रष्टः । वाजिशाला तु मन्दुरा इत्यमरः **पद्धति**र्वर्त्म । चक्रं समूहः ।

**न्यस्तेति** । अयं **भीषणमरुन्मम वयस्यो** मित्रं न । अपि तु मित्रमेव । यतोऽस्या **नियमस्य भङ्क्ता** भञ्जकः । नियमभङ्गानेवाह—**भ्रुकुटिर्न न्यस्ता** न कृता न वा नेत्रजलेन नेत्रं छन्नम् । अन्यत्र मुखं न कृतम् । **स्पृशन्नहं न सशपथं** वारितः । यदि मां स्पृशसि तदैव ते शपथं इति न कृतमित्यर्थः । **तन्व्येति** सर्वत्रान्वीयते । **मग्नपयोधरं** संवद्धस्तनं यथा स्यादेवं भयवशादालिङ्गितमा-

नेत्रों को व्याकुल कर दिया है और जिससे उखड़े हुये बड़े वृक्षों के शब्द से डरकर अश्वशाला से छुटे हुये उत्तम घोड़ों से मनुष्यों के यातायात को अस्त-व्यस्त कर दिया है।

**राजा**—(हर्ष के साथ) यह वायु का तूफान सुयोधन के लिये हितकर ही है, जिसकी कृपा से विना प्रयत्न ही व्रत छोड़ देने वाली देवी ने हमारी इच्छा पूरी कर दी है। क्योंकि—

इस कृशाङ्गी ने न भ्रुकुटि टेढ़ी की, न आँसुओं से दोनों नेत्र ढके, न मुख दूसरी ओर किया, न स्पर्श करते हुये मुझे शपथपूर्वक रोका, (वल्कि) भय के कारण (मेरा ऐसा) आलिङ्गन किया कि (इसके) स्तन डूब (दव) गये। इसके व्रत को भङ्ग कर देने वाला यह भीषण वायु नहीं है, प्रत्युत मेरा सखा है ॥१९॥

इसलिये पूर्ण मनोरथ वाला मैं अब इच्छानुसार विहार कर सकता हूँ। तो यहाँ से दारुपर्वत के प्रासाद में ही चलें।

(सब आँधी के कष्ट का नाटच करते हुए कठिनता से चलते हैं।)

राजा—

हे निबिड जङ्घाओं वाली, धीरे-धीरे पद रक्खो, लड़खड़ाती गति को छोड़ो। सुन्दरी, भुजा रूपी लता के ऊपर (कण्ठ में) बन्धन डालकर मेरे वक्षःस्थल को जोर से दवाओ ॥२०॥

(प्रवेश करके) प्रिय, इस गर्भ-गृह के बन्द होने के कारण (यहाँ) आँधी को स्थान नहीं मिला है। (इसलिये) धूलि-समूह पोंछी गई आँखें निडर होकर खोलो।

---

लिङ्गनमाबद्धं कृतम्। एतानि भयात्तया कृतानीति मरुत उपकारकतति भावः। यद्वा। अयं भीषणमरुन्न। किं तु मम वयस्य इति योजना। मैत्रं च तत्तत्क्रियाभिरुन्नेयम् ॥१९॥

**कामचारः**—स्वेच्छाचरणम् ॥

**कुर्विति**। हे **घनोरु** निबिडोरुप्रदेशे। **परिवेपिनीं** कम्पवतीम्। हे **सुतनु** शोभनशरीरे। ममोरःस्थलं गाढ दृढं निपीडय। बाहुलतोपरिबन्धनं। यथा स्यादेवम् ॥२०॥

[संवृतत्वाच्छन्नत्वात्]। गर्भगृहहं गर्भहर इति प्रसिद्धम्। [विस्रवंधं कृतं-

भानुमती—(सहर्षम्) दिष्ट्येह तावदुत्पातसमीरणो न वाधते ।
[दिट्ठिआ इह दाव उप्पादसमीरणो ण बाधेई ।]

सखी—महाराज, आरोहणसम्भ्रमनिःसहं प्रियसख्या ऊरुयुगलम् । तत्कस्मादिदानीं महाराज आसनवेदीं न भूषयति । [महाराअ, आरोहणसंभमणिस्सहं । पिअसहीए ऊरुजुअलम् । ता कीस दाणीं महाराओ आसणवेदीं ण भूसेदी ।]

राजा—(देवीमवलोक्य) भवति, अनल्पमेवापकृतं वात्यासंभ्रमेण तथाहि-

रेणुर्बाधां विधत्ते तनुरपि महतीं नेत्रयोरायतत्वा-
दुत्कम्पोऽल्पोऽपि पीनस्तनभरितमुरः क्षिप्तहारं दुनोति
ऊर्वोर्मन्देऽपि याते पृथुजघनभराद्वेपथुर्वर्धतेऽस्या
वात्या खेदं मृगाक्ष्याः सुचिरमवयवैर्दत्तहस्ता करोति ॥२१॥

(सर्वे उपविशन्ति)

राजा—तत्किमित्यनास्तीर्णं कठिनशिलातलमध्यास्ते देवी ।

लोलांशुकस्य पवनाकुलितांशुकान्तं
त्वद्दृष्टिहारि मम लोचनवान्धवस्य
अध्यासितुं तव चिरं जघनस्थलस्य
पर्याप्तमेव करभोरु ममोरुयुग्मम् ॥२२॥

(प्रविश्य पटाक्षेपेण संभ्रान्तः)

---

विश्वासमिति क्रियाविशेषणम् । उन्मृष्टः अपसारितः रेणुनिकरः यस्मात् तच्चक्षुः ।] दिष्ट्येह तावदुत्पातमारुतो न वाधते । तत्किनिमित्तं…न भूषयति । [आरोहणस्य संभ्रमेण त्वरया निःसहमसमर्थम् ।]

रेणुरिति नेत्रयोरायतत्वाद्दैर्ध्यात्तनुरप्यल्पोऽपि रेणुर्बाधां पीडां विधत्ते । अल्पोऽप्येष कम्पः । [क्षिप्तो हारो यस्मात्तद् । उरो वक्षःस्थलं दुनोत्ति पीडयति । भरितमिति तारकादित्वादितच् इति साधनीयम् । अन्यथा भृतमिति स्यादित्यवधेयम् । ऊर्वोराधारभूतयोर्वेपथुः कम्पः मन्देऽप्यल्पेऽपि याते गमने सति वर्धत इत्यन्वयः] । अतो हेतोर्वायुः मृगाक्ष्याः खेदं करोति । कीदृशः । अवयवैः शरीराव-

**भानुमती**—(हर्ष के साथ) सौभाग्य से यहाँ उत्पात-वायु नहीं सता रही है।

**सखी**—महाराज, प्रियसखी की दोनों जङ्घाए (ऊपर) चढ़ने की शीघ्रता के कारण अशक्त हो गई हैं। तो अब महाराज आसन-वेदिका (चबूतरे) को क्यों नहीं अलङ्कृत करते ?

**राजा**—(देवी को देखकर) भद्रे, आँधी के उत्थान ने तो बड़ा ही अपकार किया है। क्योंकि—

अल्प भी धूलि नेत्रों के विशाल होने से अधिक पीड़ा दे रही है; थोड़ा-सा भी कम्पन स्थूल स्तनों के भार वाले तथा हार पड़े हुये वक्षःस्थल को पीड़ित कर रहा है; धीरे-धीरे चलने पर भी स्थूल जघन (कटि) के भार के कारण इसकी जङ्घाओं में कम्पन बढ़ रहा है। (इस प्रकार) अवयवों का अवलम्बन पाई हुई वात्या मृग-नयनी को बहुत देर तक कष्ट दे रही है ॥२१॥

(सब बैठते हैं)

**राजा**—परन्तु महारानी नंगे ही कठोर शिलातल पर क्यों बैठ रही है ?

करभ (हथेली का कलाई और छोटी अंगुली के बीच का भाग) के समान जङ्घाओं वाली वायु से चञ्चल पट के छोर वाला और तुम्हारी दृष्टि को हरने वाला मेरा यह उरु-युगल चञ्चल वस्त्र वाले और नेत्रों को प्रिय तुम्हारे जघन-स्थल के चिरकाल तक आश्रय लेने के लिये पर्याप्त है ॥२२॥

(पर्दा हटाकर प्रवेश करके घबराया हुआ)

---

वैर्नयनादिभिर्दत्तहस्तः कृतसाहित्य इत्यर्थः। उभाभ्यामेव पीडा देव्या इति भावः ॥२१॥

अनास्तीर्णं वस्त्रादिना अनाच्छादितम्।

लोलेति। हे करभोरु तव जघनस्थलस्याध्यासितुं जघनस्थलस्याश्रयणाय ममोरुयुग्मं पर्याप्तमेव शक्तमेव। कीदृशस्य। [लोलांशुकस्य] चपलवस्त्रस्य। [मम लोचनबान्धवस्य] मदीयनेत्रमित्रस्य। कीदृशम्। वाताकुलितांशुकान्तम्। त्वदीयदृष्टिहरणशीलं च। जघनस्थलस्येत्यत्र शेषे षष्ठी इति सूत्रेण षष्ठी।" करस्य करभोः वहिः। इत्यमरः ॥२२॥

इह लोलेत्यादिभग्नमित्यन्तेन छलैतन्निरुक्तः। 'इष्टार्थयुक्तं यद्वाक्यं भाषातेऽर्थ-

मेरे विरह के भय के कारण पिता यहाँ से परलोक चले गये। (तब) मैं उस प्रणयी पिता का वियोग कैसे सहन कर सकता हूँ ॥१७॥

**कृप**—वत्स जब तक यह संसार है तब तक यह लोक-व्यवहार भी रहेगा कि—पुत्र दोनों लोकों में ही पितरों के अनुकूल आचरण करें। देखो—

तुम जलाञ्जलि-दान ब्राह्मण-भोज और श्राद्ध-कर्म द्वारा उसके उपकार में जीवित रहते हुए समर्थ हो सकते हो अथवा अन्यथा अनुगमन करके) ॥१८॥

**सूत**—आयुष्मन्, तुम्हारे मामा शारद्वत जैसा कह रहे हैं, वह ठीक है।

**अश्वत्थामा**—आर्य, यह सच ही है। परन्तु दुःख-भार के अत्यधिक असह्य होने के कारण पिता से वियुक्त मैं क्षणभर भी प्राण-धारण नहीं कर सकता। तब उस ही जगह जाता हूँ जहाँ उस दशा में वर्तमान (मृत) भी पिता को देख सकूँ। (उठते हुए तलवार को देखकर और सोचकर) अब शस्त्र धारण करने के उपहास से बस करना चाहिये। भगवन् शस्त्र,

जिसने उचित न होते हुए भी अपमान के भय से तुम्हें धारण किया था और जिसके प्रभाव से कोई तुम्हारा विषय नहीं हुआ, यह बात नहीं थी, क्योंकि उसने पुत्र के शोक के कारण, न कि भय के कारण, तुम्हें छोड़ दिया है, इसलिये हे शस्त्र, मैं भी तुम्हें छोड़ रहा हूँ। आपका कल्याण हो ॥१९॥

(यह कहकर छोड़ देता है)

(नेपथ्य में)

हे राजा लोगों यहाँ खड़े आप लोग इस क्रूर द्वारा किये गये आचार्य भारद्वाज (द्रोण) के अपमान की कैसे उपेक्षा कर रहे हैं?

---

क्रियत इति भावः ॥१८॥

**गृहीतमिति। येनाचार्येण।** [**परिभवो** विमानना तस्य **भयाद्। नोचितमपि गृहीतमासीः।** यतः शस्त्रं द्विजातिभिर्ग्राह्यं धर्मो यत्रावरुध्यते इति स्मरणात्।] **यस्याचार्यस्य प्रभावात्। तव विषयः कश्चिन्नाभूदेवं खलु।** सर्व एव विषयोऽभूदित्यर्थः। **तेन त्वं सुतशोकात्परित्यक्तमसि** न तु **भयात्।** हे **शस्त्र यतः अहमपि। विमोक्ष्ये** त्यक्ष्यामि। **अतो भवते स्वस्त्यस्तु।** स्वस्तियोगे नमः स्वस्ति-इत्यादिना चतुर्थी ॥१९॥

अश्वत्थामा—(आकर्ण्य शनैः शनैः शस्त्रं स्पृशयन्) किं गुरोर्भारद्वाजस्य परिभवः ।

(पुनर्नेपथ्ये)

आचार्यस्य त्रिभुवनगुरोर्न्यस्तशस्त्रस्य शोकाद्-
द्रोणस्याजौ नयनसलिलक्षालितार्द्राननस्य ।
मौली पाणिं पलितधवले न्यस्य कृत्वा नृशंसं
धृष्टद्युम्नः स्वशिविरमयं याति सर्वे सहध्वम् ॥२०॥

अश्वत्थामा—(सक्रोधं सकम्पं च कृपसूतौ दृष्ट्वा) किं नामेदम् ?

प्रत्यक्षमात्तधनुषां मनुजेश्वराणां
प्रायोपवेशसदृशं व्रतमास्थितस्य ।
तातस्य मे पलितमौलिनिरस्तकाशे
व्यापारितं शिरसि शस्त्रमशस्त्रपाणेः ॥२१॥

कृपः—वत्स एवं किल जनः कथयति ।

अश्वत्थामा—किं तातस्य दुरात्मना परिमृष्टमभूच्छिरः ।

सूतः—(सभयम्) कुमार, आसीदयं तस्य तेजोराशेर्देवस्य नवः परिभवावतारः ।

अश्वत्थामा—हा तात, हा पुत्रप्रिय । मम मन्दभागधेयस्य कृते शस्त्रपरित्यागात्तथाविधेन क्षुद्रेणात्मा परिभावितः । अथवा—

परित्यक्ते देहे रणशिरसि शोकान्धमनसा
शिरः श्वा काको वा द्रुपदतनयो वा परिमृशेत् ।

---

उत्सृजति त्यजति । भारद्वाजस्य द्रोणस्य । नृशंसेन पापवता । नृशंसो घातुकः क्रूरः पापः इत्यमरः ।

आचार्यस्येति । शोकात् न्यस्तं त्यक्तं [शस्त्रं येन तस्य । नयनसलिलैरश्रुभिः क्षालितमतएवार्द्रमाननं यस्य ।] पलितं जरसा शौक्ल्यम् इत्यमरः । नृशंसं विनाशम् । विनाशेऽपि नृशंसः स्यात् इति हारावली ॥२०॥

प्रत्यक्षमिति । आत्तं गृहीतं [धनुः यैस्तेषाम् । मनुजेश्वराणां] नृपाणां प्रत्यक्षं

**अश्वत्थामा**—(सुनकर धीरे-धीरे शस्त्र को छूते हुए) क्या ? गुरु भारद्वाज का अपमान ?

(पुनः नेपथ्य में)

युद्ध में शोक के कारण शस्त्र त्यागे हुए आँसुओं से धुले (अतः) गीले मुख वाले, तीनों लोकों के गुरु, आचार्य द्रोण के पलित (सफेद बालों) से धवल सिर पर हाथ रखकर क्रूर कर्म करके यह धृष्टद्युम्न अपने शिविर को जा रहा है। (और) तुम सब (इसे) सह रहे हो ॥२०॥

(क्रोधपूर्वक काँपते हुए, सूत और कृप को देखकर) क्या यह हुआ है ?

धनुर्धारी राजाओं के सामने उपवास सदृश व्रत लिये हुए और शस्त्रहीन हाथों वाले मेरे पिता के धवल केशों से काश को तिरस्कृत करने वाले सिर पर शस्त्र चलाया ? ॥२१॥

**कृप**—वत्स लोग ऐसा ही कह रहे हैं।

**अश्वत्थामा**—क्या दुष्ट ने पिता के सिर को छुआ ?

**सूत**—(डरते हुए) कुमार तेजोराशि देव का यह नूतन अपमान था।

**अश्वत्थामा**—हाय तात! हाय पुत्र-वत्सल ! मुझ भाग्यहीन के लिये शस्त्र-त्याग के कारण ऐसे क्षुद्र से अपना अपमान कराया। अथवा—

युद्ध में दुःख से अचेतन मन से देह त्याग देने पर सिर को कुत्ता या कौवा या द्रुपद-पुत्र (धृष्टद्युम्न) (चाहे कोई भी) छू सकता था। यह तो चमकते हुए

---

समक्षम् [प्रायोपवेशसदृशं व्रतमास्थितस्य अशस्त्रपाणेः मे तातस्य पलितमौलि-निरस्तकाशे शिरसि शस्त्रं व्यापारितम् इत्यन्वयः।] **प्रायोपवेश** उपवासार्थमुप-वेशनम्। तत्सदृशं च यथा स्यादेवम्। तत्रापि निस्क्रियेणोपविश्यते। इहापि तथेति भावः। **पलितो** जराशुक्लो यो **मौलिर्धम्मिल्लस्तेन निरस्तो** जितः **काशः** काशकुसुमं येन तत्र। **मौलिः** किरीटे धम्मिल्ले इति विश्वः। [पलितमौलिनिमि-लिताक्षे इति पाठान्तरं पलितः मौलिर्यस्य तत्पलितमौलि च निमीलिते अक्षिणी यस्य तन्निमीलिताक्षं च तस्मिन्] ॥२१॥

**परित्यक्त** इति। मनसा त्वयेति शेषः। **श्वाः** कुक्कुरः। [स्फुरन्ति यानि दिव्यानि अस्त्राणि तेषामोघः।] अस्त्रौघ एव द्रविणं धनं तस्य तज्जन्य इत्यर्थः।

स्फुरद्दिव्यास्त्रौघद्रविणमदमत्तस्य च रिपो-
र्ममैवायं पादः शिरसि निहितस्तस्य न करः ॥२२॥

आः दुरात्मन्पाञ्चालापसद,

तातं शस्त्रग्रहणविमुखं निश्चयेनोपलभ्य
त्यक्त्वा शङ्कां खलु विदधतः पाणिमस्योत्तमाङ्गे ।
अश्वत्थामा करधृतधनुः पाण्डुपाञ्चालसेना-
तूलोत्क्षेपप्रलयपवनः किं न यातः स्मृतिं ते ॥२३॥

युधिष्ठिर, युधिष्ठिर, अजातशत्रो, अमिथ्यावादिन्, धर्मपुत्र, सानुजस्य ते किमनेनापकृतम् । अथवा किमनेनालीकप्रकृतिजिह्मचेतसा । अर्जुन सात्यके, बाहुशालिन्वृकोदर, माधव, युक्तं नाम भवतां सुरासुरमनुजलोकैकधनुर्धरस्य द्विजन्मनः परिणतवयसः सर्वाचार्यस्य विशेषतो मम पितुरमुना द्रुपदकुलकलङ्केन मनुजपशुना स्पृश्यमानमुत्तमाङ्गमुपेक्षितम् । अथवा सर्व एवैते पातकिनः । किमेतैः ।

कृतमनुमतं दृष्टं वा यैरिदं गुरुपातकं
मनुजपशुभिर्निर्मर्यादैर्भवद्भिरुदायुधैः ।
नरकरिपुणा सार्धं तेषां सभीमकिरीटिना-
मयमहमसृङ्मेदोमांसैः करोमि दिशां बलिम् ॥२४॥

---

मदो गर्वस्तेन मत्तस्य । अयं पितुः शिरसि करो निहितः । किंतु ममैव शिरसि पादो निहित इत्यन्वयः ॥२२॥

तातमिति । उपलभ्य ज्ञात्वा । शङ्कां शत्रुकृतमारणादिशङ्काम् । खलु प्रसिद्धौ उत्तमाङ्गं शिरः शीर्षम् इत्यमरः । [विदधतो व्यापारयतः पाण्डूनां पाञ्चालानां च सेना एव तूलः तस्य उत्क्षेपे प्रलयपवनः कल्पान्तमारुतः लीलयैव तदुच्छेदकारी इत्यर्थः [अश्वथामा तव स्मृतिं किं न यातः ॥२३॥

अजातशत्रुणा किम्, अपि तु न किमपि । कीदृशेन । अलीकेनासत्येन

दिव्य शस्त्र-समूह रूपी धन के मद से मत्त हुए शत्रु का पैर ही मेरे सिर पर रक्खा गया, उसके (पिता के) सिर पर हाथ नहीं ॥२२॥

ओह ! दुष्ट, अधम पाञ्चाल,

पिता को निश्चित रूप से शस्त्र-ग्रहण से पराङ्मुख जानकर, (इसलिये) भय छोड़कर इसके सिर पर हाथ डालते हुए तुझे क्या हाथ में धनुष धारण करने वाला और पाण्डु तथा पाञ्चाल सेना रूपी रूई को उड़ा देने में प्रलय-काल का पवन, अश्वत्थामा याद नहीं आया ॥२३॥

युधिष्ठिर ! युधिष्ठिर ! अजातशत्रु ! सत्यवादी ! धर्मपुत्र ! अनुज सहित तेरा इसने क्या विगाड़ा था ? अथवा इस झूठे और स्वभाव से कुटिल चित्त वाले से क्या (अपेक्षा की जा सकती थी) ? अर्जुन ! सात्यकि ! बाहु-शाली भीम ! माधव ! क्या आप लोगों को इस द्रुपद कुल के कलङ्क, मनुष्य-पशु द्वारा छुए जाते, सुर, असुर और मनुष्य लोक में अद्वितीय धनुर्धर, ब्राह्मण, वृद्ध, सब के गुरु और विशेषकर मेरे पिता के सिर की उपेक्षा करना उचित था ? अथवा ये सब के सब पातकी हैं। इनसे क्या (अपेक्षा ?)

जिन मर्यादाहीन शस्त्र धारण करने वाले मनुष्य रूप में वर्तमान पशु, आप लोगों ने यह महान् पातक किया है अथवा उसकी अनुमति दी है, अथवा उसे होते देखा है नरक रिपु (कृष्ण) के साथ-साथ भीम और अर्जुन सहित उन सबके रुधिर चर्बी और माँस से मैं दिशाओं को बलि दिये देता हूँ ॥२४॥

---

[प्रकृतिवत्] इतरजनवत्कुटिलं चेतो यस्य तेन। [अलीका या प्रकृतिस्तया जिह्मं चेतो यस्येति वा। **सुरासुरमनुजानां लोकस्तेषु एकधनुर्धरस्तस्य**।]

**कृतमिति**। [यैः निर्गता मर्यादा येभ्यस्तैः, **निर्मर्यादैः** उद्गतानि आयुधानि येषां तैः **उदायुधैः**। प्रतिकर्तुं **समर्थैरपीति** यावत्। मनुजपशुभिः भवद्भिः इदं गुरुपातकं कृतमनुमतं दृष्टं वा। नरकरिपुणा सार्धं सभीमकिरीटिनां तेषां असृङ्मेदोमांसैः अयमहं दिशां बलिं करोमि इत्यन्वयः।] **गुरु महच्च तत्पातकं च** **नरकरिपुः** कृष्णः। **असृग्रक्तं**। **मेदो** मज्जा। **बलिमुपहारम्**। बलिः पूजोपहारयोः इति शाश्वतः ॥२४॥

कृप—वत्स, किं न संभाव्यते भारद्वाजतुल्ये बाहुशालिनि दिव्यास्त्रग्राम-कोविदे भवति ।

अश्वत्थामा—भो भो, पाण्डवमत्स्यसोमकमागधाद्याः क्षत्रियापसदाः,

पितुर्मूर्ध्नि स्पृष्टे ज्वलदनलभास्वत्परशुना
कृतं यद्रामेण श्रुतिमुपगतं तन्न भवताम् ।
किमद्याश्वत्थामा तदरिरुधिरासारविघसं
न कर्म क्रोधान्धः प्रभवति विधातुं रणमुखे ॥२५॥

सूत, गच्छ त्वं सर्वोपकरणैः साङ्ग्रामिकैः सर्वायुधैरुपेतं महाहवलक्षणं नामास्मत्स्यन्दनमुपनय ।

सूतः—यदाज्ञापयति कुमारः । (इति निष्क्रान्तः)

कृपः—वत्स, अवश्यप्रतिकर्तव्येऽस्मिन्दारुणे परिभवाग्नौ सर्वेषामस्माकं कोऽन्यस्तत्त्वामन्तरेण शक्तः प्रतिकर्तुम् । किंतु—

अश्वत्थामा—किमतः परम् ।

कृपः—सैनापत्येऽभिषिक्तं भवन्तमिच्छामि समरभुवमवतारयितुम् ।

अश्वत्थामाः—मातुल, परतन्त्रमिदमकिंचित्करं च ।

कृपः—वत्सः न खलु परतन्त्रं नाकिंचित्करं च । पश्य—

भवेदभीष्ममद्रोणं धार्तराष्ट्रबलं कथम् ।
यदि तत्तुल्यकर्माऽत्र भवान्धुरि न युज्यते ॥२६॥

---

ग्रामः संघः । कोविदः पण्डितः ।

पितुरिति । [पितुर्जमदग्नेर्मूर्ध्नि कार्तवीर्यस्य पुत्रैः स्पृष्टे सति] । यद् [ज्वलन् योऽनलस्तद्वद्भास्वान परशुर्यस्य तेन रामेण परशुरामेण कृत क्षत्रिय-जनघातादिकं तद्भवतां किं श्रुतिपथ न गतम् । पितुर्मूर्ध्नि द्रुपदेन स्पृष्टे सति अश्वत्थामा किमद्यापि तत्कर्म विधातुं न प्रभवति अपि तु प्रभवत्येव । [अरिरुधिरस्यासार एव] विघसो भोजनविशेषः [यस्मिन् तत्] । असृतं विघसो यज्ञशेषभोजनशेषयो इत्यमर ॥२५॥

**कृप**—वत्स, भारद्वाज के समान, बाहुशाली, दिव्य अस्त्र-समूह में चतुर आप में क्या सम्भव नहीं है ?

**अश्वत्थामा**—हे पाण्डव, मत्स्य, सोमक और मागध आदि अधम क्षत्रियों, पिता के सिर के छुये जाने पर जलती हुई अग्नि के समान चमकते हुये परशु वाले राम (परशुराम) ने जो कर्म किया था, क्या वह आप लोगों के कान में नहीं पहुँचा है ? क्या आज क्रोध से अन्धा हुआ अश्वत्थामा युद्ध के मोर्चे पर उस कर्म को, जिसमें शत्रुओं के रुधिर की वर्षा ही विघस (पितरों को दिया जाने वाला अन्न) है, करने में समर्थ नहीं है ॥२५॥

सूत, तुम जाओ और सब साधनों तथा युद्ध के अस्त्रों से युक्त हमारे 'महाहवलक्षण' नाम के रथ को लाओ ।

**सूत**—कुमार जो आज्ञा दे । (यह कहकर बाहर जाता है)

**कृप**—वत्स, इस अपमान रूपी अग्नि का, जिसका अवश्य ही प्रतीकार करना चाहिये, हम सब में तुम्हारे अतिरिक्त और कौन प्रतीकार कर सकता है ? किन्तु—

**अश्वत्थामा**—तो इससे अधिक क्या ?

**कृप**—सेनापति के पद पर अभिषिक्त हुये ही आपको युद्धभूमि में उतारना चाहता हूँ ।

**अश्वत्थामा**—मातुल, यह दूसरे के अधीन है और महत्त्वपूर्ण भी नहीं है ।

**कृप**—वत्स, (यह) न पराधीन है और न ही अमहत्त्वपूर्ण । देखो,

यदि उन (भीष्म और द्रोण) के समान कर्म करने वाले आपको यहाँ धुरी (सेना-सञ्चालन के पद) पर न लगाया जायेगा तो भीष्म और द्रोण से रहित धृतराष्ट्र के पुत्र की सेना कैसे रह सकेगी ॥२६॥

---

**संग्रामिकैः** [संग्रामाय प्रभवन्ति सांग्रामिकाणि । तस्मै प्रभवति सन्तापादिभ्यः इति ठञ् । निकारेति पाठे] निकारस्य परिभवस्य । निकारः स्यात्परिभवः इति विश्वः । सेनापतेर्भावः सैनापत्यम् ।

**भवेदिति** । **धार्तराष्ट्रबलं कथं भवेत्किं** भवेदित्यर्थः । [तयोः तुल्यं कर्म यस्य । कक्ष इति पाठे कक्षा पराक्रमावकाशः यस्य ।] **अत्र धुरि** धुरायाम् ॥२६॥

कृतपरिकरस्य भवादृशस्य त्रैलोक्यमपि न क्षमं परिपन्थीभवितुं किं पुनरयुधिष्ठिरबलम् । तदेवं मन्ये परिकल्पिताभिषेकोपकरणः कौरवराजो न चिरात्त्वामेवाभ्यपेक्षमाणस्तिष्ठतीति ।

अश्वत्थामा—यद्येवं त्वरते मे परिभवानलदह्यमानमिदं चेतस्तत्प्रतीकारजलावगाहनाय । तदहं गत्वा तातवधविषण्णमानसं कुरुपतिं सैनापत्यस्वयंग्रहणप्रणयसमाश्वासनया मन्दसंतापं करोमि ।

कृपः—वत्स, एवमिदम् । अतस्तमेवोद्देशं गच्छावः ।

(इति पराक्रमतः)

(ततः प्रविशतः कर्णदुर्योधनौ)

दुर्योधनः—अङ्गराज,

तेजस्वी रिपुहतबन्धुदुःखपारं
बाहुभ्यां व्रजति धृतायुधप्लवाभ्याम् ।
आचार्यः सुतनिधनं निशम्य संख्ये
किं शस्त्रग्रहसमये विशस्त्र आसीत् ॥२७॥

अथवा सूक्तमिदमभियुक्तैः प्रकृतिर्दुस्त्यजेति । यतः शोकान्धमनसा तेन विमुच्य क्षात्रधर्मकार्कश्यं द्विजातिधर्मसुलभो मार्दवपरिग्रहः कृतः ।

कर्णः—राजन् कौरवेश्वर, न खल्विदमेवम् ।

दुर्योधनः कथं तर्हि ।

कर्णः—एवं किलास्याभिप्रायो यथा अश्वत्थामा मया पृथिवीराज्ये अभिषेक्तव्य इति । तस्याभावद् वृद्धस्य मे ब्राह्मण वृथा शस्त्रग्रहणमिति तथा कृतवान् ।

दुर्योधनः—(सशिरः कम्पम्) एवमिदम् ।

---

परिकरः पुरस्कारः । परिपन्थिभवितुम् । प्रतियोद्धुमित्यर्थः । परिकल्पितानि अभिषेकस्य] उपकरणानि सामग्री [येन सैनापत्यस्य स्वयंग्रहणं तस्य प्रणयो याञ्चा तेन समाश्वासना सान्त्वनं तया ।

उद्देशं प्रदेशम् ।

तेजस्वीति पुरुषः पारं [दुःखसागरस्य परतीरं । धृतः आयुधमेव प्लवो

दृढ़ निश्चय किये हुए आप जैसे का तीनों लोक भी सामना नहीं कर सकते, फिर युधिष्ठिर की सेना तो क्या ? इसलिये मैं तो ऐसा समझता हूँ कि अभिषेक की सामग्री तैयार करके कौरव-राज अब तुम्हारी ही प्रतीक्षा कर रहा है ।

**अश्वत्थामा**—यदि ऐसा है, तो अपमान के अनल से जलता हुआ, यह मेरा मन भी प्रतिशोध के जल में प्रवेश करने के लिये उतावला हो रहा है । इसलिए मैं चलकर पिता के वध से दुःखित चित्त वाले कुरुनाथ को स्वयं सेनापति-पद स्वीकार करने की प्रार्थना से सान्त्वना देकर उसके सन्ताप को दूर करूं ।

**कृप**—वत्स, ऐसा ही होना चाहिए । इसलिए उस ही स्थान पर चलें ।

(दोनों घूमते हैं)

(तत्पश्चात् कर्ण और दुर्योधन प्रवेश करते हैं)

**दुर्योधन**—अङ्गराज,

तेजस्वी (पुरुष) आयुध रूपी नौका धारण की हुई भुजाओं से शत्रु द्वारा मारे गये प्रिय जन के शोक को पार किया करता है । आचार्य पुत्र की मृत्यु को सुनकर युद्ध में शस्त्र-ब्राह्मण के समय शस्त्र-हीन क्यों हो गये ।।२७।।

अथवा सयाने लोगों ने ठीक कहा है—स्वभाव नहीं छोड़ा जा सकता ।' क्योंकि शोक से आक्रान्त हृदय वाले उस (आचार्य) ने क्षात्र धर्म की कठोरता को छोड़कर ब्राह्मण-धर्म सुलभ मृदुलता अपना ली ।

**कर्ण**—राजन्, कौरवाधिपति, यह बात नहीं थी ।

**दुर्योधन**—तब—फिर क्यों ?

**कर्ण**—उसका आशय यह था—मैं पृथ्वी के राज्य पर अश्वत्थामा को अभिषिक्त करूँगा ।' उसके न रहने पर मुझ वृद्ध ब्राह्मण का शस्त्र धारण करना व्यर्थ है' यह विचार कर उसने वैसा किया है ।

**दुर्योधन**—(सिर हिलाते हुए) ऐसा ही है ।

---

याभ्यां ताभ्यां] बाहुभ्यां व्रजतीत्यन्वयः । **प्लवः** कोलः । उडुपं तु प्लवः इत्यमरः । **निशम्य** श्रुत्वा । **सख्ये** संग्रामे ।

**सूक्तं** शोभनमुक्तमभियुक्तैर्नीतिज्ञैः । **शोकेनान्धं** युक्तायुक्तविवेकासमर्थं **मनो** यस्य तेन । क्षत्रस्यायं क्षात्रो धर्मस्तस्य तत्सम्बन्धि **कार्कश्यं** कठिन-

कर्णः—एतदर्थं च कौरवपाण्डवपक्षपातप्रवृत्तमहासङ्ग्रामस्य राजकस्य परस्परक्षयमपेक्षमाणेन तेन प्रधानपुरुषवध उपेक्षा कृता ।

दुर्योधनः—उपपन्नमिदम् ।

कर्णः—अन्यच्च, राजन्, द्रुपदेनाप्यस्य बाल्यात्प्रभृत्यभिप्रायवेदिना न स्वराष्ट्रेवासो दत्तः ।

दुर्योधनः—साधु, अङ्गराज, साधु । निपुणमभिहितम् ।

कर्णः—न चायं ममैकस्याभिप्रायः । अन्येऽभियुक्ता अपि नैवेदमन्यथा मन्यन्ते ।

दुर्योधनः—एवमेतत् । कः सन्देह ।

दत्त्वाभयं सोऽतिरथो वध्यमानं किरीटिना ।
सिन्धुराजमुपेक्षेत नैवं चेत्कथमन्यथा ॥२८॥

कृपः—(विलोक्य) वत्स, एष दुर्योधनः सूतपुत्रेण सहास्यां न्यग्रोधच्छाया-मुपविष्टस्तिष्ठति तदुपसर्पावः ।

(तथा कृत्वा)

उभौ—विजयतां कौरवेश्वरः ।

दुर्योधनः—(दृष्ट्वा) अये, कथं कृपोऽश्वत्थामा च । (आसनादवतीर्य कृप प्रति) गुरो ! अभिवादये । (अश्वत्थामानमुद्दिश्य) आचार्यपुत्र,

एह्यस्मदर्थहततात परिष्वजस्व
क्लान्तैरिदं मम निरन्तरमङ्गमङ्गैः ।
स्पर्शस्तवैष भुजयोः सदृशः पितुस्ते
शोकेऽपि यो महति निर्वृतिमादधाति ॥२९॥

---

हृदयताम् ।] न खल्विति । इदमेवं न वाच्यमित्यर्थः । किल प्रसिद्धौ तथा शस्त्रत्यागम् [परस्परेण क्षयमपेक्षमाणेन । उपेक्षा कृता उदासीनेन स्थितम् ।] बाल्यात्प्रभृति शैशवादारभ्य ।

दत्त्वेति । सोऽतिरथः महारथः द्रोणोऽभयं दत्त्वा कथमन्यथार्जुनेन वध्यमानं जयद्रथमुपेक्षेत । चेदेवं नेत्यन्वयः ॥२८॥

**कर्ण**—और इसी कारण कौरवों तथा पाण्डवों के प्रति पक्षपात है कारण महायुद्ध में प्रवृत्त हुए राज-समूह के परस्पर नाश की उपेक्षा हुए उसने प्रधान पुरुषों के वध की उपेक्षा की।

**दुर्योधन**—यह ठीक है।

**कर्ण**—और राजन् बचपन से ही इसके अभिप्राय को जानने वाले द्रुपद ने भी इसे राज्य में वासस्थान नहीं दिया था।

**दुर्योधन**—ठीक, अङ्गराज, ठीक। (आपने) बुद्धि की बात कही है।

**कर्ण**—और यह एक मेरा ही विचार नहीं है। दूसरे चतुर लोग भी इसे अन्यथा नहीं समझते हैं।

**दुर्योधन**—ऐसा ही है। (इसमें) क्या सन्देह है ?

यदि ऐसा न होता तो वह महारथी अभय देकर अर्जुन द्वारा वध किये जाते हुए सिन्धुराज की अन्य किस कारण उपेक्षा करता ॥२८॥

**कृप**—(देखकर) वत्स, यह दुर्योधन सूत-पुत्र (कर्ण) के साथ वट-वृक्ष की छाया में बैठा हुआ है। तो पास चलें।

(वैसा करके)

**दोनों**—कौरवों के अधिपति की जय हो।

**दुर्योधन**—(देखकर) अरे ! कैसे ! कृप और अश्वत्थामा। (आसन से उतरकर कृप से) आचार्य, मैं प्रणाम करता हूँ। (अश्वत्थामा को लक्ष्य करके) आचार्यपुत्र,

हमारे प्रयोजन से मारे गये पिता वाले, आओ; (अपने) श्रान्त अङ्गों से मेरे इस शरीर का गाढ आलिङ्गन करो। तुम्हारी भुजाओं का यह स्पर्श तुम्हारे पिता (के स्पर्श) के समान है, जो महान् शोक में भी (हमें) शान्ति दे रहा है ॥२९॥

---

**सूतपुत्रेण** सारथिसुतेन कर्णेन। सूतः क्षत्ता च सारथिः॥ इत्यमरः। **न्यग्रोधो** वहुपाद्वटः इत्यमरः। **विजयतामित्यत्र** विपराभ्यां जेः इति तङ्॥

एहीति। एंह्यागच्छ [क्लान्तैर्दुःखविक्लवैरङ्गैर्ममाङ्गम्। निर्गतमन्तरं तस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा। गाढमित्यर्थः। [परिष्वजस्वालिङ्ग] तनूरुहेषु लोमसु। [तव भुजयोः एषः स्पर्शः ते पितुः सदृशः। यः स्पर्शो महति शोकेऽपि निर्वृतिं शान्तिमादधाति करोतीत्यर्थः] ॥२९॥

(आलिङ्ग्य पार्श्वे उपवेशयति)

(अश्वत्थामा बाष्पमुत्सृजति)

कर्णः—द्रौणायने, अलमत्यर्थमात्मानं शोकानले प्रक्षिप्य ।

दुर्योधनः—आचार्यपुत्र, को विशेषआवयोरस्मिन्व्यसनमहार्णवे । पश्य—

तातस्तव प्रणयवान् स पितुः सखा मे
शस्त्रे यथा तव गुरुः स तथा ममापि ।
किं तस्य देहनिधने कथयामि दुःखं
जानीहि तद् गुरुशुचा मनसा त्वमेव ।।३०।।

कृपः—वत्स, यथाह कुरुपतिस्तथैवैतत् ।

अश्वत्थामा—राजन्, एवं पक्षपातिनि त्वयि युक्तमेव शोकभारं लघूकर्तुम् । किन्तु—

मयि जीवति मत्तातः केशग्रहमवाप्तवान् ।
कथमन्ये करिष्यन्ति पुत्रेभ्यः पुत्रिणः स्पृहाम् ।।३१।।

कर्णः—द्रौणायन किमत्र क्रियते यदा तेनैव सर्वपरिभवत्राणहेतुना शस्त्रमुत्सृजता तादृशीमवस्थामात्मा नीतः ।

अश्वत्थामा—अङ्गराज, किमाह भवान् किमत्र क्रियत इति । श्रूयतां यत्क्रियते—

यो यः शस्त्रं बिभर्ति स्वभुजगुरुमदः पाण्डवीनां चमूनां
यो यः पाञ्चालगोत्रे शिशुरधिकवया गर्भशय्यां गतो वा ।

---

तात इति । स तव तातो मे पितुः सखा मित्रमित्यन्वयः [तस्य देहनिधने । यशोरूपो देहस्तु तिष्ठत्येव । यन्मम दुःखं तत् किं कथयामि । अत्र यत्तत् शब्दावनुक्तावपि प्रतीयेते । सामर्थ्यात् । यदाह विश्वनाथः—क्वचिदनुपात्तयोर्द्वयो (यत्तदोः) अपि सामर्थ्यादवगमः । इति ।] तत्त्वमेव [गुर्वी शुक् यस्य तेन गुरुशुचा तव मनसा] जानीहीत्यन्वयः । [यथा तव मनो गुरुशोकाकुलं तथा ममापीति जानीहीत्यर्थः ।] शुचा शोकेन ।।३०।।

(आलिङ्गन करके पार्श्व में बैठाता है)
(अश्वत्थामा आँसू बहाता है)

**कर्ण**—द्रोण के पुत्र, अपने को अत्यधिक शोक रूपी अग्नि में डालने से बस करो।

**दुर्योधन**—आचार्यपुत्र, इस विपत्ति के महासागर में हम दोनों में क्या भेद है ? देखो—

वह तुम्हारे प्रणयी पिता मेरे पिता के मित्र थे। शस्त्र-विद्या में वह जैसे तुम्हारे गुरु थे, वैसे ही मेरे भी। उनके शरीर का अन्त हो जाने पर (होने वाले) दुःख को क्या बतलाऊ ? महान् दुःख वाले (अपने) मन से तुम ही उसे समझ लो ॥३०॥

**कृप**—वत्स, कुरुपति जैसा कह रहे हैं, यह ठीक ही है।

**अश्वत्थामा**—राजन्, (हमारे प्रति) प्रेम रखने वाले आप इस प्रकार (हमारा) शोक-भार हल्का करना ठीक ही है। किन्तु—

मेरे जीवित रहते मेरे पिता ने केश-ग्रहण प्राप्त किया, तब अन्य पुत्र वाले पुत्रों की कामना कैसे करेंगे ॥३१॥

**कर्ण**—द्रौणायन, इसमें क्या किया जाय, जब सब को अपमान से बचाने में समर्थ उसने ही शस्त्र-त्याग करते हुए अपनी ऐसी दशा कराई है।

**अश्वत्थामा**—अङ्गराज, क्या कहा आपने 'इसमें क्या किया जाय।' जो किया जायेगा, सुनिये—

पाण्डवों की सेनाओं में से अपने भुजबल के अतिदर्प वाला जो भी शस्त्र धारण करता है, पाञ्चाल कुल में जो भी अधिक अवस्था वाला या गर्भ रूपी शय्या में भी स्थित शिशु है; जो भी उस कर्म का साक्षी है और जो भी मेरे

---

**मयीति**। पुत्रेभ्यः इत्यत्र स्पृहेरीप्सितः इति चतुर्थी ॥३१॥

यो य इति। पाण्डवीनां पाण्डवसम्बन्धिनीनां **चमूनां** सेनानाम्। मध्ये [**स्वभुजयोः**। स्वभुजवीर्यस्येत्यर्थः। **गुरुर्मदो** यस्य तथाभूतः **यः यः** शस्त्रं बिभर्ति] अधिकवयास्तरुणो वृद्धश्च। **तत्कर्मसाक्षी** तानवधसाक्षाद्द्रष्टा साक्षाद्-द्रष्टरि संज्ञायाम् इति साक्षीति सिध्यति। [**मयि रणे चरति** युद्धकर्माचरिति

यो यस्तत्कर्मसाक्षी चरति मयि रणे यश्च प्रतीपः
क्रोधान्धस्तस्य तस्य स्वयमपि जगतामन्तकस्यान्तकोऽहम् ॥३२॥

**अपि च, भो जामादग्न्यशिष्यकर्ण,**

देशः सोऽयमरातिशोणितजलैर्यस्मिन्ह्रदाः पूरिताः
क्षत्रादेव तथाविधः परिभवस्तातस्य केशग्रहः।
तान्येवाहितशस्त्रघस्मरगुरूण्यस्त्राणि भास्वन्ति मे
यद्रामेण कृतं तदेव कुरुते द्रौणायनिः क्रोधनः ॥३३॥

दुर्योधनः—आचार्यपुत्र, तस्य तथाविधस्यथानन्यसाधारणस्य ते वीरभावस्य किमन्यत्सदृशम्।

कृपः—राजन्, सुमहान्खलु द्रोणपुत्रेण वोढुमध्यवसितः समरभारः। तदहमेवं मन्ये भवता कृतपरिकरोऽयमुच्छेत्तुं लोकत्रयमपि समर्थः किं पुनर्युधिष्ठिरबलम्। अतोऽभिषिच्यतां सैनापत्ये।

दुर्योधनः—सुष्ठु युज्यमानमभिहितं युष्माभिः। किं तु प्रावप्रतिपन्नोऽयमर्थोऽङ्गराजस्य।

कृपः—राजन्, असदृशपरिभवशोकसागरे निमज्जन्तमेनमङ्गराजस्यार्थेनैवोपेक्षितुं युक्तम्। अस्यापि तदेवारिकुलमनुशासनीयम्। अतः किमस्य पीडा न भविष्यति।

अश्वत्थामा—राजन् कौरवेश्वर, किमद्यापि युक्तायुक्तविचारणया।

---

यः यः] प्रतीपो विपरीतकारी [स्यात्। प्रतीपमिति पाठे यश्च यश्च रणे मयि प्रतीपं चरति इति योज्यम्।] तस्य जगतामन्तकस्य विनाशकस्य अन्तको यमो विनाशको वा ॥३२॥

जामदग्न्यः परशुरामः।

देश इति। [सोयं कुरुक्षेत्रम्। शोणितं रक्तं [तदेव जलम्। पूरिताः परशुरामेणेति शेषः]। क्षत्रात् क्षत्रियकृतात्परिभवः तत्रैव जात इति शेषः।

युद्ध-भूमि में संचरण करने पर विरुद्ध होगा, क्रोध से अन्धा हुआ मैं उन सब का–स्वयं जगत् के संहारक (यमराज) का भी नाश करने वाला होऊँगा ॥३२॥

और भी, हे जमदग्नि-पुत्र के शिष्य कर्ण,

यह वही देश है, जिसमें शत्रुओं के रुधिर रूपी जल से तालाब भर गये थे; पिता का केश-ग्रहण क्षत्रिय से ही होने वाला वैसा ही अपमान है; मेरे वे ही शत्रुओं के शस्त्रों के भक्षक और बलवान् चमकते हुए अस्त्र हैं; जो (पहले) परशुराम ने किया था, कुपित द्रोण-पुत्र (भी आज) वही करेगा ॥३३॥

**दुर्योधन**—आचार्यपुत्र, तेरे ऐसे प्रसिद्ध असाधारण पराक्रम के अनुरूप और क्या हो सकता है ?

**कृप**—राजन्, द्रोण-पुत्र ने युद्ध का महान् भार वहन करने का निश्चय किया है। इससे मैं समझता हूँ कि आप से पुरस्कृत होकर यह तीनों लोकों का भी विध्वंस कर डालने में समर्थ है, फिर युधिष्ठिर की सेना तो क्या है ? इसलिये इसे सेनापति-पद पर अभिषिक्त कर दिया जाय।

**दुर्योधन**—आपने ठीक युक्तियुक्त कहा है। परन्तु यह चीज तो पहले ही अङ्गराज (कर्ण) के लिये स्वीकृत कर ली है।

**कृप**—राजन्, अङ्गराज के कारण असाधारण अपमान से जनित शोक-सागर में डूबे हुए इसकी उपेक्षा करना उचित नहीं है। इसे भी उस ही शत्रु-कुल को दण्ड देना है। क्या इससे इसे पीडा नहीं होगी ?

**अश्वत्थामा**—राजन्, कौरवाधिपति, अब उचित-अनुचित का विचार करने से क्या (प्रयोजन रहा) ?

---

आहिता उपस्थिता ये (यद्वा अहिताः) शस्त्रवस्तेषां (यानि शस्त्राणि तेषां) **घस्मराणि** भक्षकाणि। अत एव **गुरूणि**! **भास्वन्ति** दीप्यमानानि। **रामेण** परशुरामेण कृतं क्षत्रियनाशनम् ॥३३॥

**सुमहान**तिशयतिः। **वोढुं** धर्तुम्। [**अध्यवसितः** निश्चयपूर्वमङ्गीकृतः।]

**अयमर्थो**ऽभिषेकरूपः। [असदृशोऽननुरूपः। यद्वा नास्ति सदृशो यस्य अपूर्वः।]

प्रयत्नपरिबोधितः स्तुतिभिरद्य शेषे निशा-
मकेशवमपाण्डवं भुवनमद्य निःसोमकम् ।
इयं परिसमाप्यते रणकथाद्य दोःशालिना-
व्यपैतु नृपकाननातिगुरुरद्य भारो भुवः ॥३४॥

कर्णः—(विहस्य) वक्तुं सुकरमिदं दुष्करमध्यवसितुम् । बहवः कौरवबलेऽस्य कर्मणः शक्ताः ।

अश्वत्थामा—अङ्गराज, एवमिदम् । बहवः कौरवबलेऽत्र शक्ताः । किं तु दुःखोपहतः शोकावेगवशाद् ब्रवीमि न पुनर्वीरजनाधिक्षेपेण ।

कर्णः—मूढ, दुःखितस्याश्रुपातः कुपितस्य चायुधद्वितीयस्य सङ्ग्रामावतरणमुचितं नैवंविधाः प्रलापाः ।

अश्वत्थामा—(सक्रोधम्) अरे रे राधागर्भभारभूत, सूतापसद, ममापि नामाश्वत्थाम्नो दुःखितस्याश्रुभिः प्रतिक्रियामुपदिशसि न शास्त्रेण । पश्य—

निर्वीर्यं गुरुशापभाषितवशात्किं मे तवेवायुधं
संप्रत्येव भयाद्विहाय समरं प्राप्तोऽस्मि किं त्वं यथा ।
जातोऽहं स्तुतिवंशकीर्तनविदां किं सारथीनां कुले
क्षुद्रारातिकृताप्रियं प्रतिकरोम्यस्त्रेण नास्त्रेण यत् ॥३५॥

---

**प्रयत्नेत्यादि** । [हे राजन्; अद्य त्वं **निशां शेषे** शयिष्यसे । वर्तमानसामीप्ये लट् । कथंभूतः । निःशेषोच्छिन्नशत्रुत्वाद्गाढनिद्रामग्नः सन्] । कीदृशः सन् । स्तुतिभिर्मागधादिकृतस्तवैरद्य **प्रयत्नेन परिबोधितः** प्रबोधितः तथा च त्वं स्तवादिनापि परिहृतभगिनीपतिशोकः समस्तां **निशां** व्याप्य शयनं विधेहीति भावः शेषे इति शीङ् स्वप्ने लटि मध्यमपुरुषैकवचने साधु । निशाम् इत्यत्र कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे इति द्वितीया । अद्य पुनर्भुवनमेतादृशमस्तु । कीदृशम् । केशवशून्यं पाण्डवशून्यं सोमवंशशून्यं च । **दोःशालिनां** बाहुबलशालिनां वीराणामपि **रणकथा** युद्धवार्ताद्य पाठान्तरे दोःशालिना] मया परिसमाप्यते । **अद्य भुवो भारोऽपैतु** दूर यातु । कीदृशः । **नृपा एव काननानि** वनानि **नैरतिगुरुः** । उपचित इत्यर्थः । दोषा भुजा भुजः इत्यमरः । अत्र तोटकं नाम गर्भसन्ध्यङ्ग-

आज रात्रि में (ऐसे सुख से) सोओगे कि (प्रातः) मङ्गल-स्तुतियों से प्रयत्न से जागोगे। आज संसार केशव, पाण्डवों तथा सोमक-वंशियों से रहित हो जायेगा। आज मुझ भुजशाली द्वारा यह युद्ध की चर्चा समाप्त कर दी जाएगी। आज राजाओं रूपी वनों के कारण अत्यधिक भारी पृथ्वी का भार नष्ट हो जायेगा ॥२४॥

**कर्ण**—(जोर से हंसकर) यह कहना सरल है, लेकिन पूरा करना बड़ा कठिन है। कौरव-सेना में इस कार्य में समर्थ बहुत हैं।

**अश्वत्थामा**—अङ्गराज, यह सच है। कौरव सेना में इस कार्य में बहुत से समर्थ हैं। किन्तु दुःख से अभिभूत हुआ मैं शोक के आवेग के कारण ही ऐसा कह रहा हूँ, न कि वीर पुरुषों की निन्दा करने के लिये।

**कर्ण**—मूर्ख, दुःखी पुरुष को आँसू बहाना और कुपित को शस्त्र लेकर संग्राम-भूमि में उतर जाना उचित होता है, इस तरह की बकवाद नहीं।

**अश्वत्थामा**—(क्रोध से) अरे रे! राधा के गर्भ के भारभूत! अधम सूत! मुझ अश्वत्थामा को भी दुःखित हुए को आसुओं द्वारा प्रतिकार का उपदेश देता है, न कि शस्त्र से। देख—

क्या मेरे शस्त्र तेरे समान गुरु के शाप के प्रभाव से बलहीन हैं; क्या मैं अभी तेरे समान के कारण युद्ध-भूमि छोड़कर आया हूँ, क्या मैं स्तुति और वंशकीर्तन करने वाले सूतों के कुल में [illegible] जो नीच शत्रु द्वारा किये गये अप्रिय का आँसुओं से [illegible] अस्त्रों से ॥३५॥

---

मुक्तम्। संरब्धं तोटकं वचः इति तल्लक्षणात् ॥३४॥

वीरजनाधिक्षेपेण [वीरजननिन्दनेच्छया।] ननु रे स्पर्धायामरे पदम् इति भरतः। गर्भस्य गर्भे वा भारभूतः। राधा नाम सूतपत्नी तस्याः।

निर्वीर्यमिति। [गुरोः परशुरामस्य **शापभाषितस्य** वशात्]। कर्णः किल बालकः स्वीयक्षत्रियजातिं संगोप्यास्त्रविद्याशिक्षार्थं परशुरामस्थानं गतः। तेनास्त्रविद्या तस्मै दत्ता। ततः कर्णोऽयं क्षत्रिय इति तेन ज्ञातम्। अथ तवास्त्रविद्या वीर्यवती न भवतु मम च्छलनादिति परशुरामस्तं शशाप—इति पुराणम्। **तवेव** यथा तवेत्यर्थः। स्तुतिं च वंशकीर्तनं च [विदन्तीति तेषां] यद्वा। स्तुतिरूपं यद्वंशकीर्तनम्। [यत् येन क्षुद्रश्चासौ अरातिश्च तेन कृतं यदप्रियं तत्] **प्रतिकरोमि** प्रतीकारविषयं करोमि। **अस्त्रेण** नेत्रजलेन ॥३५॥

कर्णः—(सक्रोधमा) अरे रे वाचाट, वृथाशस्त्रग्रहणदुर्विदग्ध बटो ।

निर्वीर्यं वा सवीर्यं वा मया नोत्सृष्टमायुधम् ।
यथा पाञ्चालभीतेन पित्रा ते बाहुशालिना ॥३६॥

अपि च—

सूतो वा सूतपुत्रो वा यो वा को वा भवाम्यहम् ।
दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं तु पौरुषम् ॥३७॥

अश्वत्थामा—(सक्रोधम्) अरे रे रथकारकुलकलङ्क राधागर्भभारभूत, अरे आयुधानभिज्ञ, तातमप्यधिक्षिपसि । अथवा—

स भीरुः शूरो वा प्रथितभुजसारस्त्रिभुवने
कृतं यत्तेनाजौ प्रतिदिनमियं वेत्ति वसुधा ।
परित्यक्तं शस्त्रं कथमिति स सत्यव्रतधरः
पृथासूनुः साक्षी त्वमसि रणभीरो क्व नु तदा ॥३८॥

कर्णः—(विहस्य) एवं भीरुरहम् । त्वं पुनर्विक्रमैकरसं स्वपितरमनुस्मृत्य किं करिष्यसीति महान्मे संशयो जातः । अपि च रे मूढ,

यदि शस्त्रमुज्झितमशस्त्रपाणयो
न निवारयन्ति किमरीनुदायुधान् ।
यदनेन मौलिदलनेऽप्युदासितं
सुचिरं स्त्रियेव नृपचक्रसंनिधौ ॥३९॥

---

निर्वीर्यं वेति । उत्सृष्टं त्यक्तम् ॥३६॥

सूत इति । सूतः सारथिः । स्यो वेति त्यच्छब्दस्य प्रयोगः । स छान्दसोऽपि क्वचिद्भाषायां प्रयुज्यते । सो वा इत्यपि पाठः ॥३७॥

[रथकरोतीति रथकारः । कर्मण्यण् ।]

स भीरुरिति । त्रिभुवने प्रथितं ख्यातं [भुजयोः सारो बलं यस्य तथा] । आजौ युद्धे । प्रतिदिनं तेन यत्कृतं तद्वसुधा वेत्तीत्यन्वयः । तेन शस्त्रं कथं

**कर्ण**—(क्रोध से) अरे रे बकवादी, व्यर्थ ही शास्त्र धारण करने के अभिमानी, ब्राह्मण के लड़के,

चाहे बलहीन हो, या बलवान् हो मैंने पाञ्चाल से डरे हुए तेरे भुजशाली पिता के समान शस्त्र त्याग नहीं किया ॥३६॥

और भी,

मैं चाहे सारथि होऊं चाहे सारथि-पुत्र होऊं या चाहे अन्य कोई होऊं। किसी कुल में जन्म तो भाग्य के आधीन है, मेरे अधीन तो पुरुषकार है ॥३७॥

**अश्वत्थामा**—(क्रोध से) अरे रे! रथकार के कुल के कलङ्क राधा के गर्भ के भारभूत, अरे शस्त्रों के प्रयोग से अपरिचित, तू मेरे पिता पर भी आक्षेप कर रहा है। अथवा—

वह डरपोक था या शूर था लेकिन तीनों लोकों में प्रसिद्ध भुजबल वाला था; जो उसने प्रतिदिन युद्ध में किया है, उसे यह पृथ्वी जानती है; उसने शस्त्र क्यों छोड़ा, इसमें वह सत्यवादी पृथा का पुत्र साक्षी है; लेकिन, हे युद्ध से डरने वाले, तू उस समय कहाँ था ॥३८॥

**कर्ण**—(जोर से हंसकर), हाँ, मैं ऐसा डरपोक हूँ। लेकिन तू एकमात्र पराक्रम में आनन्द लेने वाले अपने पिता को याद करके क्या कर डालेगा, इसमें मुझे बड़ा सन्देह है। और भी, अरे मूर्ख,

यदि शस्त्र छोड़ भी दिया था, तो क्या शस्त्र से रहित [खाली] हाथ वाले लोग शस्त्र उठाये शत्रुओं को रोकते नहीं हैं, जो वह राजसमूह के समीप में चिरकाल तक स्त्री के समान मौलि-दलन के प्रति उदास बैठा रहा ॥३९॥

---

**परित्यक्तं तत्र स** [सत्यमेव व्रतं सत्यव्रतं तस्य धरः पृथासूनुः] युधिष्ठिरः **साक्षी** ॥३८॥

यदीति [शस्त्रपाणयो न भवन्ति इति। **अशस्त्रपाणयस्त्यक्तास्त्राः**। **उदायुधानुद्यतास्त्रान्**। किं न निवारयन्ति। किं तु निवारयन्त्येव। **अनेन** द्रोणेन। **दलने** खण्डने। **उदासितमुदासीनीभूतम्**। **स्त्रियेवेति** यथा स्त्रियोदास्यते इत्यर्थः। चक्रं सैन्यरथाङ्गयोः इति विश्वः ॥३९॥

अश्वत्थामा—[सक्रोधं सकम्पं च] दुरात्मन् राजवल्लभ, प्रगल्भ सूतापसद, असंबद्धप्रलापिन्,

कथमपि न निषिद्धो दुःखिना भीरुणा वा
द्रुपदतनयपाणिस्तेन पित्रा ममाद्य।
तव भुजबलदर्पाध्मायमानस्य वामः
शिरसि चरण एष न्यस्यते वारयैनम् ॥४०॥

(इति तथा कर्तुमुत्तिष्ठति)।

कृपदुर्योधनौ—गुरुपुत्र, मर्षय मर्षय। [इति निवारयतः]।

[अश्वत्थामा चरणप्रहारं नाटयति]

कर्णः—(सक्रोधमुत्थाय खड्गमाकृष्य) अरे दुरात्मन्, वाचाल ब्रह्मबन्धो, आत्मश्लाघ

जात्या काममवध्योऽसि चरणं त्विममुद्धृतम्।
अनेन लूनं खड्गेन पतितं द्रक्ष्यसि क्षितौ ॥४१॥

अश्वत्थामा—अरे मूढ, किं नाम जात्या काममवध्योऽहम्। इयं सा जातिस्त्यक्ता। (इति यज्ञोपवीतं छिनत्ति। पुनश्च सक्रोधम्)।

अद्य मिथ्याप्रतिज्ञाऽसौ किरीटी क्रियते मया।
शस्त्रं गृहाण वा त्यक्त्वा मौलौ वा रचयाञ्जलिम् ॥४२॥

---

कथमपीति। तव शिरस्येव वामश्चरणो वामपादो मया न्यस्यते इत्यन्वयः [भुजयोर्बलं तस्य दर्पस्तेन।] आध्मायमानस्याध्मातस्य [न दक्षिणः पाणिः किंतु वामः पादः दीयते] ॥४६॥

वाचाल बहुभाषक। ब्रह्मबन्धो अग्राह्यनामन्। [ब्राह्मणाधम] ब्रह्मबन्धुरधिक्षेपे निर्देश्येऽपि निगद्यते इत्यमरः।

जात्येति। [अकामानुमतौ कामम् इत्यमरः। जात्या ब्राह्मणस्यावध्यत्वात् तदुक्तं भागवते-वपनं द्रविणादानं स्थानान्निर्यापणं तथा। एष हि ब्रह्मबन्धूनां

**अश्वत्थामा**—(क्रोध से काँपते हुए) दुष्ट, राजा के मुँह लगे, उच्छृङ्खल, अधम सारथि, ऊटपटांग बकने वाले,

आज मेरे पिता ने, दुःखी ने या डरपोक ने, चाहे किसी भी कारण द्रुपद के पुत्र के हाथ को नहीं रोका। भुजाओं के बल के अभिमान से फूले हुए तेरे सिर पर यह मेरा बायां चरण रक्खा जा रहा है, इसे रोक ले ॥४०॥

(यह कहकर वैसा करने के लिए उठता है)

**कृप और दुर्योधन**—आचार्यपुत्र, क्षमा करो। (दोनों रोकते हैं)।

(अश्वत्थामा पाद से प्रहार का नाट्य करता है)।

**कर्ण**—(क्रोध से उठकर और तलवार खींचकर) अरे दुष्ट, बकवादी, नीच ब्राह्मण, अपनी शेखी मारने वाले,

तद्यपि तू (ब्राह्मण) जाति के कारण वध्य नहीं है, लेकिन तू उठे हुए (अपने) इस पैर को (मेरी) इस तलवार से कटने पर पृथ्वी पर पड़ा हुआ देखेगा ॥४१॥

**अश्वत्थामा**—मूर्ख, क्या कहा—'मैं जाति के कारण अवध्य हूँ। ले, यह, जाति छोड़ दी।' (यह कहकर यज्ञोपवीत काटता है और फिर क्रोध से),

आज मैं (तुझे मारकर) अर्जुन को असत्य सन्ध किये देता हूँ। या तो शस्त्र उठा ले या फिर (शस्त्र) छोड़कर हाथ जोड़कर सिर पर रख ॥४२॥

---

वधो नान्योऽस्ति दैहिकः ॥] चरणं लूनं सत्क्षितौ। पतितं द्रक्ष्यसीत्यन्वयः। पदङ्घ्रिश्चरणेऽस्त्रियाम् इत्यमरः ॥४१॥

अद्येति। [असूयितारं द्वेष्टारं प्रवक्तारं विकत्थनम्। भीमसेन नियोगात्ते हन्ताहं कर्णमाहवे ॥ अर्जुनः प्रतिजानीते भीमस्य प्रियकाम्यया। कर्णं कर्णानुगांश्चैव रणे हन्तास्मि पत्रिभिः ॥ इति सभापर्वणि अर्जुनेन कर्णवधः प्रतिज्ञातः। तदनुरोधादाह **अद्य मयासौ किरीटी**] **मिथ्याप्रतिज्ञो** [मिथ्या असत्या प्रतिज्ञा यस्य] मया तव वधात्तेन च तदकरणादिति भावः। [त्यक्त्वा शस्त्रमिति शेषः।] ॥४२॥

(उभावपि खड्गमाकृष्यान्योन्यं प्रहर्तुमुद्यतौ । कृपदुर्योधनौ निवारयतः)

दुर्योधनः—सखे, आचार्यपुत्र शस्त्रग्रहणेनालम् ।

कृपः—वत्स, सूतपुत्र, शस्त्रग्रहणेनालम् ।

अश्वत्थामा—मातुल, मातुल, किं निवारयसि । अयमपि तातनिन्दाप्रगल्भः सूतापसदो धृष्टद्युम्नपक्षपात्येव ।

कर्णः—राजन्, न खल्वहं निवारयितव्यः,

उपेक्षितानां मन्दानां धीरसत्त्वैरवज्ञया ।
अत्रासितानां क्रोधान्धैर्भवत्येषा विकत्थना ॥४३॥

अश्वत्थामा—राजन्, मुञ्च मुञ्चैनम् । आसादयतु मद्भुजान्तरनिष्पेषसुलभमसूनामवसादनम् । अन्यच्च, राजन्, स्नेहेन वा कार्येण वा यत्त्वमेनं ताताधिक्षेपकारिणं दुरात्मानं मत्तः परिरक्षितुमिच्छसि तदुभयमपि वृथैव । पश्य—

पापप्रियस्तव कथं गुणिनः सहायः
सूतान्वयः शशधरान्वयसंभवस्य ।
हन्ता किरीटिनमहं नृप मुञ्च कुर्यां
क्रोधादकर्णमपृथात्मजमद्य लोकम् ॥४४॥

कर्णः—(खड्गमुद्यम्य) अरे वाचाट, ब्राह्मणाधम, अयं न भवसि । राजन्, मुञ्च, मुञ्च । न खल्वहं वारयितव्यः । (हन्तुमिच्छति) ।

(दुर्योधनकृपौ निवारयतः)

---

[तातस्य निन्दायां प्रगल्भः]

उपेक्षितानामिति । अवज्ञया (प्रलपत्वयं क्षुद्रो नास्माकं कापि क्षतिरित्यवहेतया ।) धीरसत्त्वैः सुभटैरुपेक्षितानामित्यन्वयः । [क्रोधान्धैः कोपमूर्छितैरत्रासितानामशासितानां] मन्दानामेषा विकत्थना भवति । अतोऽत्र मया नोपेक्षा कर्तव्येति भावः । अत्रासितानां गेहवासिनाम् ॥४३॥

निष्पेषो यन्त्रणं [तेन सुलभं सुप्रापम् । अवसानं विनाशम्] अस्मत्तो मत्सकाशात् ।

(दोनों तलवार खींचकर एक-दूसरे पर प्रहार करने को उद्यत होते हैं।
कृप और दुर्योधन रोकते हैं।)

दुर्योधन—मित्र आचार्यपुत्र, शस्त्र-ग्रहण रहने दीजिये।

कृप—पुत्र, सूतपुत्र, शस्त्र-ग्रहण रहने दीजिये।

अश्वत्थामा—मातुल, मातुल, आप क्यों रोकते हैं? पिता की निन्दा करने में ढीठ यह अधम सूत भी धृष्टद्युम्न का पक्षपाती ही है।

कर्ण—राजन्, मुझे न रोकिये,

अविचाली हृदय, वाले पुरुषों द्वारा तिरस्कार-भाव से उपेक्षा किये गये मूर्खों की क्रोध मे अभिभूत हुए पुरुषों द्वारा भयभीत न किये जाने पर ऐसी ही आत्मश्लाघा (डींग) हुआ करती है ॥४३॥

अश्वत्थामा—राजन्, छोड़ दीजिये 'इसे' छोड़ दीजिये। यह मेरी भुजाओं के बीच में कुचले जाने से सुलभ प्राण नाश प्राप्त करले। और राजन् स्नेह के कारण अथवा प्रयोजन के कारण जो आप पिता के निन्दक इस दुष्ट की मुझसे रक्षा करना चाहते हैं, वह दोनों ही व्यर्थ हैं।

गुणी और चन्द्र वंश में उत्पन्न हुए आपका पाप से प्रेम करने वाला और सारथि-कुल में उत्पन्न यह कैसे सहायक हो सकता है? अर्जुन को मैं मार डालूंगा। हे राजा, छोड़ दो। क्रोध के कारण मैं आज संसार को कर्ण और पृथा के पुत्र [अर्जुन] से रहित कर दूंगा ॥४४॥

(यह कहकर प्रहार करना चाहता है।)

कर्ण—[तलवार उठाता है] अरे बकवादी, नीच ब्राह्मण, [अब] यह नहीं रहेगा। छोड़ो, छोड़ो। मुझे न रोको। [मारना चाहता है]।

(दुर्योधन और कृप रोकते हैं)

---

**पापप्रिय इति**। अयं पापस्तव कथं सखेत्यन्वयः। कीदृशः। प्रियः प्रिय-सुहृदित्यर्थः। **अन्वयोः** वश। **अहं किरीटिनं** हन्ता हनिष्यामि। ततो हे **नृप मां मुञ्च**। अहं लोकं कर्णरहितमर्जुनरहितं च कुर्यां करिष्ये ॥४४॥

दुर्योधनः—कर्ण गुरुपुत्र, कोऽयमद्य युवयोर्व्यामोहः ।

कृपः—वत्स, अन्यदेव प्रस्तुतमन्यत्रावेग इति कोऽयं व्यामोहः । स्वबलव्यसनं चेदमस्मिन्काले राजकुलस्यास्य युष्मत एवं भवतीति वामः पन्था ।

अश्वत्थामा—मातुल, न लभ्यतेऽस्य कटुप्रलापिनो रथकारकुलकलङ्कस्य दर्पः शातयितुम् ।

कृपः—वत्स, अकालः खलु स्वबलप्रधानविरोधस्य ।

अश्वत्थामा—मातुल, यद्येवम् ।

अयं पापो यावन्न निधनमुपेयादरिशरैः
परित्यक्तं तावत्प्रियमपि मयास्त्र रणमुखे ।
बलानां नाथेऽस्मिन्परिकुपितभीमार्जुनभये
समुत्पन्ने राजा प्रियसखबलं वेत्तु समरे ॥४५॥

(इति खड्गमुत्सृजति) ।

कर्णः—(विहस्य) कुलक्रमागतमेवैतद्भवादृशां यदस्त्रपरित्यागो नाम ।

अश्वत्थामा—ननु रे, अपरित्यक्तमपि भवादृशैरायुध चिरपरित्यक्तमेव निष्फलत्वात् ।

कर्णः—अरे मूढ,

धृतायुधो यावदहं तावदन्यैः किमायुधैः ।
यद्वा न सिद्धमस्त्रेण मम तत्केन सेत्स्यति ॥४६॥

---

व्यामोहो मतिविभ्रमः । कर्तव्याकर्तव्यविवेकशून्यतेत्यर्थः । अन्यद् द्रोणपरिभवप्रतिकारणम् । अन्यत्र स्वार्थविनाशहेतौ द्वन्द्वे आवेगः साग्रहा प्रवृत्तिः । वामः पन्थाः अनीतिमार्गाश्रयणम् । असमीक्ष्यकारितेत्यर्थः । रथकारः सारथिः शातयितुं तनूकर्तुम् । [स्वबलप्रधानः सेनापतिः कर्णः । सेनापतित्वेन वृतत्वात्] ।

[अयमिति । उपेयाद्गच्छेत् । प्रियः सखा प्रियसखस्तस्य बलम् । अस्य प्रभावः कियत्कार्यावह इति जानात्वित्यर्थः । सखममुम् इति पाठे अमुं कर्णम्] ॥४५॥

धृतायुध इति । ममास्त्रेण यन्न सिद्धमित्यन्वयः । इह श्लोके दम्भ आरभटी वृत्तिः । कपटानृतदम्भेषु वृत्तिरारभटी मता इति भरतः । [प्रयत्नपरिबोधितः

**दुर्योधन**—कर्ण, आचार्यपुत्र, तुम दोनों को आज यह क्या पागलपन (उन्माद) हो गया है ।

**कृप**—पुत्र, प्रस्तुत कुछ अन्य था, और यह आवेश किसी अन्य पर है । यह कैसा मति-विभ्रम है । और ऐसे समय पर इस राजवंश की अपनी शक्ति का क्षय तुम से ही हो रहा है, यह कैसा उल्टा मार्ग है ।

**अश्वत्थामा**—मातुल, तो इस कटु प्रलाप करने वाले सारथि-कुल के कलङ्क के अभिमान को शिथिल करने का अवसर नहीं मिलेगा ।

**कृप**—वत्स, अब अपनी सेना के प्रधान का विरोध करने का अवसर नहीं है ।

**अश्वत्थामा**—यदि ऐसा है तो—

जब तक यह पापी (कर्ण) शत्रु के बाणों से मृत्यु को प्राप्त न हो जायेगा, तब तक मैंने युद्ध-भूमि में प्रिय होते हुए भी शस्त्र का परित्याग कर दिया । इसके सेनापति हो जाने पर क्रुद्ध हुए भीम और अर्जुन से भय उत्पन्न होने पर राजा अपने प्रिय मित्र के बल को जान लेगा ॥४५॥

(यह कहकर तलवार छोड़ देता है)

**कर्ण**—(जोर से हँसकर) शस्त्र-त्याग तो आप जैसों के लिए कुल की परम्परा से प्राप्त है ।

**अश्वत्थामा**—अरे, आप जैसों के द्वारा न छोड़ने पर भी निष्फल होने के कारण अस्त्र छोड़ा हुआ ही है ।

**कर्ण**—अरे मूर्ख,

जब तक मैंने आयुध धारण किया हुआ है, तब तक अन्य आयुधों से क्या (प्रयोजन) ? अथवा, जो (कार्य) मेरे शस्त्र से सिद्ध नहीं हुआ, वह और किस से सिद्ध होगा ॥४६॥

---

इत्यादिना धृतायुध इत्यन्तेनान्योन्य कर्णाश्वत्थाम्नोः संरब्धवचसा सेनाभेद-कारिणा पाण्डवविजयप्राप्त्याशान्वितं तोटकमिति दशरूपकम् । संरब्धं तोटकं वच इति तल्लक्षणम् ॥४६॥

कर्षणमेव महापातकमस्य विद्यते कर्षणेन वा महापातकी । **सौबलो योधभेदः** (शकुनिः) ।

(नेपथ्ये)

आः दुरात्मन्, द्रौपदीकेशाम्बराकर्षणमहापातकिन्, धार्तराष्ट्रापसद, चिरस्य खलु कालस्य मत्संमुखमागतोऽसि । क्षुद्रपशो, क्वेदानीं गम्यते । अपि च । भो भो राधेयदुर्योधनसौबलप्रभृतयः पाण्डवविद्वेषिणश्चापपाणयो मानधनाः शृण्वन्तु भवन्तः—

स्पृष्टा येन शिरोरुहे नृपशुना पाञ्चालराजात्मजा
येनास्याः परिधानमप्यपहृतं राज्ञां गुरूणां पुरः ।
यस्योरःस्थलशोणितासवमहं पातुं प्रतिज्ञातवा-
न्सोऽयं मद्भुजपञ्जरे निपतितः संरक्ष्यतां कौरवः ॥४७॥

(सर्वे आकर्णयन्ति)

अश्वत्थामा—(सोत्प्रासम्) अङ्गराज, सेनापते, जामदग्न्यशिष्य, द्रोणोपहासिन्, भुजबलपरिरक्षितसकललोक । (धृतायुधः इति पठित्वा) इदं तदासन्नतरमेव संवृत्तम् । रक्षैनं सांप्रतं भीमाद् दुःशासनम् ।

कर्णः—आः, का शक्तिर्वृकोदरस्य मयि जीवति दुःशासनस्य छायामप्याक्रमितुम् । युवराज, न भेतव्यं । न भेतव्यम् । अयमहमागतोऽस्मि । (इति निष्क्रान्तः) ।

अश्वत्थामा—राजन्कौरवनाथ, अभीष्मद्रोणं संप्रति कौरवबलमालोडयन्तौ भीमार्जुनौ राधेयेनैवंविधेनान्येन वा न शक्येते निवारयितुम् । अतः स्वयमेव भ्रातुः प्रतीकारपरो भव ।

दुर्योधनः—आः शक्तिरस्ति दुरात्मनः पवनतनयस्या 'यस्य वा मयि जीवति शस्त्रपाणौ वत्सस्य छायामप्याक्रमितुम् । वत्स, न भेतव्यं न भेतव्यम् । कः कोऽत्र भोः । रथमुपनय । (इति निष्क्रान्तः) ।

---

स्पृष्टेति । आसवो मद्यम् । भुजपञ्जरे बाहुमध्ये । कथं कौरवा इति । कच्छादिपाठान्मनुष्यतत्स्थयोरिति वुञ्प्रत्ययः । अत्रामनुष्यत्वेन विवक्षणान्नवुञ् । ततः तस्येदम् इत्यण् । जनपदविवक्षायां वाण् ॥४७॥

सोत्प्रासम् समनाक्स्मितम् इत्यमरः । वाढं निश्चितम् । आलोडयन्तौ

(नेपथ्य में)

ओ दुष्ट, द्रौपदी के केश और वस्त्र खींचने का महापातक करने वाले, अधम धृतराष्ट्र के पुत्र, आज बहुत समय बाद मेरे सामने आया है। ऐ नीच पशु, अब कहाँ जायेगा ? और भी हे राधापुत्र (कर्ण) दुर्योधन के सौबल (शकुनि) आदि मानी, धनुर्धारी, पाण्डवों के शत्रुओं, आप सब लोग सुनें—

जिस नर-पशु ने पाञ्चाल के राजा की पुत्री के केश छुए थे; जिसने राजाओं और बड़े जनों के सामने इसके वस्त्रों को खींचा था; मैंने जिसके वक्ष:स्थल से रुधिर रूपी आसव के पान की प्रतिज्ञा की थी, मेरी भुजाओं के पिंजरे में पड़े हुए उस इस कौरव की रक्षा करो ॥४७॥

(सब सुनते हैं)

**अश्वत्थामा**—(व्यङ्ग्य के साथ) अङ्गराज, सेनापति परशुराम के शिष्य, द्रोण का उपहास करने वाले अपने बाहुबल से सफल संसार की रक्षा करने वाले, (धृतायुधः इत्यादि ३/४६ श्लोक का पाठ करके) यह तो बहुत जल्दी ही हो गया। अब भीम से इस दुःशासन की रक्षा करो।

**कर्ण**—आह ! मेरे जीवित रहते भीम की क्या शक्ति है कि वह दुःशासन की छाया भी छू सके। युवराज, डरो नहीं, डरो नहीं। मैं यह आया। (यह (कहकर निकल जाता है)।

**अश्वत्थामा**—राजन्, कौरवनाथ, अब भीष्म और द्रोण से ही न कौरव-सेना को मथते हुए भीम और अर्जुन को कर्ण अथवा ऐसा ही कोई अन्य नहीं रोक सकता है। इसलिये आप स्वयं ही भाई के (भय के) निवारण का उपाय करें।

**दुर्योधन**—आह ! हाथ में शस्त्र लिये मेरे जीवित रहते भीम या किसी अन्य की क्या शक्ति है कि वत्स की छाया का भी अतिक्रमण कर सके। वत्स, डरो नहीं, डरो नहीं। अरे यहाँ कौन है ? रथ लाओ। (यह कहकर निकल जाता है)।

---

उन्मथ्नन्तौ। सममेकदैव। अहं विषहे सोढुं पारयामि। अनृतं प्रतिज्ञाभङ्गरूपम्।

(नेपथ्ये कलकलः)

अश्वत्थामा—(अग्रतोऽवलोक्य) मातुल, हा धिक्कष्टम् । एष खलु भ्रातुः प्रतिज्ञाभङ्गभीरुः किरीटी समं दुर्योधनराधेयो शरवर्षैर्दुर्वारैरभिद्रवति । सर्वथा पीतं दुःशासनशोणितं भीमेन । न खलु विषहे दुर्योधनानुजस्यैनां विपत्तिमवलोकयितुम् । अनृतमनुमतं नाम । मातुल, शस्त्रं शस्त्रम् ।

सत्यादप्यनृतं श्रेयो धिक्स्वर्गं नरकोऽस्तु मे ।
भीमाद् दुःशासनं त्रातुं त्यक्तमत्यक्तमायुधम् ॥४८॥

(इति खड्गं ग्रहीतुमिच्छति)

(नेपथ्ये)

महात्मन्, भारद्वाजसूनो, न खलु सत्यवचनमनुल्लङ्घितपूर्वमुल्लङ्घयितुमर्हसि ।

कृपः—वत्स, अशरीरिणी भारती भवन्तमनृतादभिरक्षति ।

अश्वत्थामा—कथमियममानुषी वाग्नानुमनुते सङ्ग्रामावतरणं मम ! भोः कष्टम् । आः पक्षपातिनो देवा अपि पाण्डवानाम् । सर्वथा पीतं दुःशासनशोणितं भीमेन । भोः, कष्टं कष्टम् ।

दुःशासनस्य रुधिरे पीयमानेऽप्युदासितम् ।
दुर्योधनस्य कर्तास्मि किमन्यत्प्रियमाहवे ॥४९॥

मातुल, राधेयक्रोधवशादनार्यमस्माभिराचरितम् । अतस्त्वमपि तावदस्य राज्ञः पार्श्ववर्ती भव ।

कृपः—गच्छाम्यहमत्र प्रतिविधातुम् । भवानपि शिविरसंनिवेशमेव प्रतिष्ठताम् ।

(परिक्रम्य निष्क्रान्तौ)

## ❊ इति तृतीयोऽङ्कः ❊

---

सत्यादिति । अनृतमसत्यम् । स्वर्गमिति धिग्योगे द्वितीया । भीमादिति भीत्रार्थानां भयहेतुः इति पञ्चमी । अत्यक्तं मयेति शेषः ॥४८॥

भारती सरस्वती । [अनृतादसत्याचरणात्] ।

दुःशासनस्येति । उदासितम् [उदासीनेन स्थितम्] । मयेति शेषः । किमन्यत्प्रियं दुर्योधनस्याहं कर्ता करिष्ये ॥४९॥

अनार्यमनर्हम् ।

(नेपथ्य में कलकल ध्वनि होती है)

**अश्वत्थामा**—(सामने देखकर) मातुल, हाय धिक्कार है ! बड़े दुःख की बात है ! भाई की प्रतिज्ञा टूटने से डरने वाला यह अर्जुन, कर्ण और दुर्योधन पर एक साथ न रोके जा सकने वाली बाणों की वर्षा करके आक्रमण कर रहा है। भीम ने दुःशासन का रुधिर बिल्कुल पी ही लिया। मैं दुर्योधन के अनुज की इस विपत्ति को नहीं देख सकता। मुझे झूठ भी स्वीकार है। मातुल, शस्त्र ! शस्त्र !!

सत्य से असत्य अधिक अच्छा है; स्वर्ग को धिक्कार है; भले ही मुझे नरक मिले; भीम से दुःशासन की रक्षा के लिये त्याग देने पर भी (मैंने) अस्त्र नहीं त्यागा है ॥४८॥

(यह कहकर तलवार लेना चाहता है)

(नेपथ्य में)

महात्मा, भारद्वाज-पुत्र, पहले कभी न लांघे गये सत्य वचन का तुम्हें उल्लङ्घन नहीं करना चाहिए।

**कृप**—वत्स, अशरीरी (अदृश्य) वाणी आपको असत्य से बचा रही है।

**अश्वत्थामा**—कैसे ? यह दिव्य वाणी मुझे संग्राम में उतरने की अनुमति नहीं दे रही ! ओह, दुःख है ! आह, देव भी पाण्डवों के पक्षपाती हैं। भीम ने दुःशासन का रुधिर बिल्कुल पी ही लिया। आह बड़ा दुःख है।

(जब) दुःशासन के रक्त के पिये जाने पर भी (मैं) उदासीन रहा, तो मैं युद्ध में दुर्योधन का अन्य क्या प्रिय करूंगा ॥४९॥

मातुल, राधापुत्र के प्रति क्रोध के आवेश में हमने अनुचित कर डाला। इसलिये (अब) आप भी राजा के समीप में रहे।

**कृप**—मैं इसका प्रतिकार करने जाता हूँ। आप भी (अपने) पड़ाव में ही चलिये।

(दोनों घूमकर निकल जाते है)

**तृतीय अङ्क समाप्त**

---

असूत यं रत्नधरो गुणीशो नानागुणाढ्या दमयन्तिकापि।
जगद्धरं तस्य कृतावयासीदङ्कस्तृतीयो वरटिप्पनेऽत्र ॥

❋ इति तृतीयोऽङ्कः ❋

# चतुर्थोऽङ्कः

(ततः प्रविशति प्रहारमूर्च्छितं रथस्थं दुर्योधनमपहरन् सूतः)

(सूतः ससंभ्रमं परिक्रामति ।)

(नेपथ्ये)

भो भोः, बाहुबलावलेपप्रवर्तितमहासमरदोहदाः, कौरवपक्षपातपणीकृतप्राणद्रविणसंचया नरपतयः, संस्तभ्यन्तां निहतदुःशासनपीतावशेषशोणितस्नपितवीभत्सवेषवृकोदरदर्शनभयपरिस्खलत्प्रहरणानि रणात्प्रद्रवन्ति बलानि ।

सूतः–(विलोक्य) कथमेष धवलचपलचामरचुम्बितकनककमण्डलुना शिखरावबद्धवैजयन्तीसूचितेन हतगजवाजिनरकलेवरसहस्रसंमर्दविषमोद्घातकृतकलकलकिङ्किणीजालमालिना रथेन शरवर्षस्तम्भितपरबलपराक्रमप्रसरः प्रद्रुतमात्मबलमाश्वासयन्कृपः किरीटिनाभियुक्तमङ्गराजमनुसरति । हन्त, जातमस्मदबलानामवलम्बनम् ।

(नेपथ्ये कलकलानन्तरम्)

भो भोः, अस्मद्दर्शनभयस्खलितकार्मुककृपाणतोमरशक्तयः कौरवचमूभटाः, पाण्डवपक्षपातिनश्च योधाः, न भेतव्यं न भेतव्यम् । अयमहं निहतदुःशासन-

---

अवलेपः स्मृतो गर्वे इति विश्वः । दोहदो दोहद इति प्रसिद्धः । [प्रवर्तितं महासमरमेव दोहदो येषाम् ।] प्राणा एव द्रविणमिति रूपकम् । [पणीकृतः प्राणद्रविणसंचयो यैः ।] संस्तभ्यन्तां स्थिरीक्रियन्ताम् । [पीतावशेषेण शोणितेन स्नपितः अत एव वीभत्सो वेषो यस्य तस्य वृकोदरस्य दर्शनाद्यद्भयं तेन परिस्खलन्ति प्रहरणानि येषां तानि ।] वीभत्सो भयानकः । प्रहरणमस्त्रम् । चपलं चञ्चलम् । चुम्बितः संबद्धः शिखरमग्रम् । वैजयन्ती पताका । कलेवरं शरीरम् । [कलेवराणां सहस्राणि तेषां संमर्दः निविडावस्थानं संघट्टो वा तेन विषमो यः उद्घातोऽभिघातजन्यः क्षोभस्तेन कृतः कलकलो यस्य तादृग्यत् किंकिणीजालं क्षुद्रघण्टिकासमूहस्तस्य माला विद्यतेऽस्य तेन मालते शोभत इति वा तेन हृन्त हर्षे । कृपाणः खड्गः ।] तोमरोऽस्त्रभेदः । [निहतः यः दुःशासनः

# चतुर्थ अङ्क

(तत्पश्चात् प्रहार से मूच्छित और रथ में स्थित दुर्योधन को युद्ध-क्षेत्र से दूर ले जाता हुआ सारथि प्रवेश करता है)

(सारथि घवराहट के साथ घूमता है)

(नेपथ्य में)

भुज-वल के दर्प के महासमर की अभिलाषा करने वाले, कौरवों के प्रति पक्षपात के कारण प्राणरूपी धन-राशि को दाँव पर लगाने वाले, हे राजा लोगों, रण-क्षेत्र से भागती हुई सेनाओं को, जिनके शत्रु मारे गये दु:शासन के पीने से वचे रुधिर में स्नान करने से बीभत्स वेष वाले भीम को देखकर भय के कारण गिर रहे हैं, रोको, रोको।

सूत—(देखकर) कैसे ! श्वेत चञ्चल चामर से चुम्बित स्वर्ण-कलश वाले शिखर पर लगी ध्वजा से पहचाने गये और मरे हुए सहस्रों हाथियों, घोड़ों तथा मनुष्यों के शरीरों की भीड़ से ऊँची नीची भूमि पर प्रतिघात से कल-कल मधुर ध्वनि करने वाले छोटे छोटे घुंघरुओं के समूह की माला वाले रथ में स्थित, वाणों की वर्षा से शत्रु-सेना के पराक्रम की गति को रोक देने वाले, अपनी भागती हुई सेना को सान्त्वना देते हुए कृपाचार्य अर्जुन द्वारा आक्रमण किये गये कर्ण की ओर जा रहे हैं। आहा ! (अव) हमारी सेनाओं का सहारा हो गया।

(नेपथ्य में कलकल ध्वनि के पश्चात्)

हमें देखकर भय से गिरे हुए धनुष, तलवार तोमर और शक्ति वाले, हे कौरव-सेना के वीरों और पाण्डवों के पक्षपाती योद्धाओं, डरो नहीं, डरो नहीं मारे गये दु:शासन के पीन वक्षःस्थल का रुधिर रूपी आसव पीने के नशे से

---

तस्य पीवरमुर:स्थलं तस्य यत्क्षतजं रक्तं तदेवासवस्तस्य पानेन यो मदस्तेनोद्धत: ।] पीवरं मांसलम्। [रभस: वेगस्तेन गन्तुं शील यस्य स रभसगामी। सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये इति णिनि:। स्तोकमवशिष्ट: प्रतिज्ञामहोत्सवो

पीवरोरःस्थलक्षतजासवपानमदोद्धतो रभसगामी स्तोकावशिष्टप्रतिज्ञामहोत्सवः कौरवराजस्य द्यूतनिर्जितो दासः पार्थमध्यमो भीमसेनः सर्वान्भवतः साक्षीकरोमि। श्रूयताम्—

राज्ञो मानधनस्य कार्मुकभृतो दुर्योधनस्याग्रतः
प्रत्यक्षं कुरुबान्धवस्य मिषतः कर्णस्य शल्यस्य च।
पीतं तस्य मयाद्य पाण्डववधूकेशाम्बराकर्षिणः
कोष्णं जीवत एव तीक्ष्णकरजक्षुण्णादसृग्वक्षसः ॥१॥

सूतः—(श्रुत्वा सभयम्) अये आसन्न एव दुरात्मा कौरवराजपुत्रमहावनोत्पातमारुतो मारुतिः। तदनुपलब्धसंज्ञश्च तावदत्र महाराजः। भवतु। सुदूरमपहरामि स्यन्दनम्। कदाचिद् दुःशासन इवास्मिन्नप्ययमनार्योऽनार्यमाचरिष्यति। (त्वरिततरं परिक्रम्यावलोक्य च) अये, अयमसौ सरसीसरोजविलोलनसुरभिशीतलमातरिश्वसंवाहितासान्द्रकिसलयो न्यग्रोधपादपः। उचिता विश्रामभूरियं समरव्यापारखिन्नस्य वीरजनस्य। अत्र स्थितश्छायाचिततालवृन्तेन हरिचन्दनच्छटाशीतलेनाप्रयत्नसुरभिणा दशापरिणामयोग्येन सरसीसमीरणेनामुना गतक्लमो भविष्यति महाराजः। लूनकेतुश्चायं रथोऽनिवारित एव प्रवेक्ष्यति छायाम्। (इति प्रवेशं रूपयित्वा) कः कोऽत्र भोः। (समन्तादवलोक्य) कथ न कश्चिदत्र परिजनः। नूनं तथाविधस्य वृकोदरस्य दर्शनादेवंविधस्य च स्वामिनस्त्रासेन

---

मस्य। पृथायाः पुत्राः पार्थास्तेपु मध्यमः।

राज्ञ इति। [मिषतः पश्यतः] मृषतः सहिष्णोः। कोष्णमीषदुष्णम्। कोष्णं कवोष्णं मन्दोष्णम् इत्यमरः। तस्य दुःशासनस्य। [कराज्जायन्ते इति करजानि नखानि तैः क्षुण्णात्।] वक्षसो हृदयात्। असृङ् मया पीतमित्यन्वयः करजो नखः ॥१॥

[कौरवराजस्य पुत्राः कौरवाश्च ते राजपुत्रा वा त एवं महावनं तस्योत्पातमारुतः प्रभञ्जनः मारुतिर्भीमः। सरसी सरः तस्याः सरः सरोजानां कमलानां विलोलनं विलोडनं परिमलनमित्यर्थः। तेन सुरभिश्चासौ शीतलश्च यो मातरिश्वा [वायुः] तेन संवाहिताश्चालिताः सान्द्राः किसलया यत्र।] न्यग्रोधो

मत्त, वेगपूर्ण गति वाला, थोड़ी ही शेष बची प्रतिज्ञा रूपी महोत्सव वाला, कौरवों के राजा का जूए में जीता हुआ दास, पृथा के पुत्रों में मंझला, मैं भीमसेन आप सब लोगों को साक्षी करता हूँ। सुनिये—

मान को ही धन समझने वाले, धनुर्धारी राजा दुर्योधन के सामने, कुरुओं के मित्रों की उपस्थिति में और कर्ण तथा शल्य के देखते-देखते, आज मैंने पाण्डवों की वधू के केश एवं वस्त्रों को खींचने वाले, उस जीवित ही (दुःशासन) के पैने नखों से विदीर्ण वक्षःस्थल से गरम रुधिर का पान किया है ॥१॥

**सूत**—(सुनकर भय से) अरे ! कौरव राजकुमारों रूपी महान् वन के लिये उत्पात-वायु दुष्ट भीम (मरुत का पुत्र) समीप ही है और यहाँ अभी महाराजा की चेतना नहीं लौटी है। अच्छा, रथ को बहुत दूर ले जाता हूँ। कभी वह दुष्ट दुःशासन के समान इनके साथ भी दुष्कृत्य करे। (और तेजी से घूमकर और देखकर) अरे ! यहाँ (सामने) यह जलाशय के कमलों को छूने से सुगन्धित और शीतल वायु द्वारा हिलाये जाते हुए घने पल्लवों वाला वट-वृक्ष है। यह युद्ध-कर्म से श्रान्त वीर पुरुष के योग्य विश्राम स्थल है। इस जलाशय के वायु से, जो बिना माँगे (प्राप्त) पंखे के समान है, जो लाल चन्दन की राशि के समान शीतल है, जो बिना प्रयास के ही सुगन्धित है और जो वर्तमान दशा में उचित है, यहाँ स्थित महाराज श्रम-विहीन हो जायेंगे। कटी हुई ध्वजा वाला यह रथ बाधा के बिना ही छाया में चला जायेगा। (प्रवेश का नाट्य करके) अरे ! यहाँ कोई है ? (चारों ओर देखकर) यहाँ कोई सेवक क्यों नहीं है ? अवश्य ही, उस प्रकार (रुधिर में लिपटे) भीम को और इस प्रकार (मूर्छित) महाराज को देखकर भय के कारण पड़ाव में ही

---

वहुपाद्वटः इत्यमरः। **अयाचिततालवृन्तं** स्वयमुपस्थितव्यजनम्। **हरिचन्दनं** चन्दनभेदः। [तस्य च्छटावच्छीतलेन। **दशा** मूर्च्छावस्था तस्याः **परिणामः** परिवर्तः। निवर्तनमिति यावत्। तस्य योगेन। **परिणामो** विपाकः। [अनिवारितः। अनिरुद्धः।] **प्रवेक्ष्यति** प्रवेशं करिष्यति। छत्रमित्याद्यानीयतामिति शेषः।

